## अमृत सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2005 ई. | घं. मिं. | 2005 ई. | घं. मिं. |
| 1 अग. | सू. उ. | 1 अग. | 19 34 |
| 4 अग. | सू. उ. | 4 अग. | 28 07 |
| 23 अग. | 20 52 | 24 अग. | सू. उ. |
| 27 अग. | सू. उ. | 27 अग. | 23 23 |
| 1 सितं. | सू. उ. | 1 सितं. | 10 13 |
| 20 सितं. | 6 57 | 21 सितं. | 5 52 |
| 24 सितं. | सू. उ. | 24 सितं. | 7 02 |
| 3 अक्तू | 3 35 | 3 अक्तू | सू. उ. |
| 18 अक्तू | सू. उ. | 18 अक्तू | 16 04 |
| 30 अक्तू | 11 26 | 31 अक्तू | सू. उ. |
| 27 नवं. | सू. उ. | 27 नवं. | 22 03 |
| 30 नवं. | 23 16 | 1 दिसं. | सू. उ. |
| 24 दिसं. | सू. उ. | 24 दिसं. | 7 08 |
| 28 दिसं. | 9 27 | 29 दिसं. | सू. उ. |
| ( सन् 2006 ई. ) | | | |
| 6 जन. | 14 30 | 7 जन. | सू. उ. |
| 25 जन. | सू. उ. | 25 जन. | 18 57 |
| 3 फर. | सू. उ. | 3 फर. | 20 32 |
| 7 मार्च | 3 57 | 7 मार्च | सू. उ. |

## रवि सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 31 मार्च | 22 55 | 1 अप्रै. | 21 40 |
| 11 अप्रै. | 10 49 | 12 अप्रै. | 11 52 |
| 13 अप्रै. | 13 31 | 13 अप्रै. | 24 09 |
| 14 अप्रै. | 15 44 | 15 अप्रै. | 18 23 |
| 17 अप्रै. | 24 10 | 20 अप्रै. | 5 15 |
| 22 अप्रै. | 8 20 | 23 अप्रै. | 8 57 |
| 29 अप्रै. | 25 36 | 30 अप्रै. | 24 01 |
| 10 मई | 21 59 | 11 मई | 10 12 |
| 11 मई | 24 01 | 12 मई | 26 29 |
| 14 मई | 5 16 | 15 मई | 8 12 |
| 17 मई | 13 44 | 19 मई | 17 27 |

## रवि सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2005 ई. | घं. मिं. | 2005 ई. | घं. मिं. |
| 21 मई | 18 22 | 22 मई | 17 45 |
| 10 जून | 12 39 | 11 जून | 15 35 |
| 12 जून | 18 36 | 13 जून | 21 29 |
| 16 जून | 2 05 | 18 जून | 3 59 |
| 20 जून | 2 38 | 20 जून | 24 53 |
| 27 जून | 7 47 | 28 जून | 6 36 |
| 9 जुला | 25 09 | 11 जुला | 4 09 |
| 12 जुला | 6 58 | 13 जुला | 9 24 |
| 15 जुला | 12 28 | 17 जुला | 12 21 |
| 19 जुला | 9 07 | 20 जुला | 2 26 |
| 20 जुला | 6 35 | 21 जुला | 3 40 |
| 26 जुला | 13 01 | 27 जुला | 12 29 |
| 8 अग. | 12 53 | 9 अग. | 15 26 |
| 10 अग. | 17 36 | 11 अग. | 19 13 |
| 13 अग. | 20 25 | 15 अग. | 18 36 |
| 18 अग. | 11 22 | 19 अग. | 8 20 |
| 24 अग. | 20 22 | 25 अग. | 20 38 |
| 6 सितं. | 23 10 | 7 सितं. | 24 49 |
| 8 सितं. | 25 58 | 9 सितं. | 26 35 |
| 11 सितं. | 26 00 | 14 सितं. | 20 57 |
| 16 सितं. | 15 52 | 17 सितं. | 13 14 |
| 23 सितं. | 5 53 | 24 सितं. | 7 02 |
| 6 अक्तू | 7 34 | 7 अक्तू | 8 01 |
| 8 अक्तू | 8 02 | 9 अक्तू | 7 37 |
| 12 अक्तू | 4 13 | 13 अक्तू | 24 35 |
| 15 अक्तू | 20 38 | 16 अक्तू | 18 48 |
| 22 अक्तू | 17 21 | 23 अक्तू | 19 19 |
| 24 अक्तू | 3 45 | 24 अक्तू | 21 50 |
| 4 नवं. | 14 07 | 5 नवं. | 13 19 |
| 6 नवं. | 11 49 | 6 नवं. | 12 16 |
| 7 नवं. | 11 02 | 8 नवं. | 9 42 |
| 10 नवं. | 6 54 | 12 नवं. | 4 13 |
| 14 नवं. | 2 01 | 15 नवं. | 1 15 |

## रवि सिद्धि योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2005-06 | घं. मिं. | 2005-06 | घं. मिं. |
| 22 नवं. | 8 55 | 23 नवं. | 11 53 |
| 4 दिसं. | 17 31 | 5 दिसं. | 15 39 |
| 6 दिसं. | 13 52 | 7 दिसं. | 12 16 |
| 9 दिसं. | 9 49 | 11 दिसं. | 8 30 |
| 13 दिसं. | 8 20 | 14 दिसं. | 8 44 |
| 21 दिसं. | 22 56 | 22 दिसं. | 26 01 |
| 2 जन. | 21 34 | 3 जन. | 19 14 |
| 4 जन. | 17 13 | 5 जन. | 15 37 |
| 7 जन. | 13 53 | 9 जन. | 14 05 |
| 12 जन. | 17 31 | 13 जन. | 19 24 |
| 20 जन. | 12 18 | 21 जन. | 15 00 |
| 1 फर. | 2 14 | 1 फर. | 23 49 |
| 2 फर. | 21 53 | 3 फर. | 20 32 |
| 5 फर. | 19 47 | 6 फर. | 10 48 |
| 6 फर. | 20 23 | 8 फर. | 23 15 |
| 11 फर. | 3 49 | 12 फर. | 6 32 |
| 18 फर. | 23 54 | 19 फर. | 15 25 |
| 19 फर. | 25 49 | 21 फर. | 3 05 |
| 2 मार्च | 7 53 | 3 मार्च | 5 46 |
| 4 मार्च | 4 13 | 4 मार्च | 21 42 |
| 5 मार्च | 3 23 | 6 मार्च | 3 17 |
| 8 मार्च | 5 19 | 10 मार्च | 9 46 |
| 12 मार्च | 15 36 | 13 मार्च | 18 42 |
| 21 मार्च | 10 00 | 22 मार्च | 10 17 |
| 31 मार्च | 14 35 | 31 मार्च | 16 49 |

## ज्वालामुखी योग 2005 ई.

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 16 फर. | 18 36 | 17 फर. | 20 39 |
| 14 मार्च | 8 44 | 15 मार्च | 1 23 |
| 18 अप्रै. | 11 40 | 19 अप्रै. | 2 54 |
| 22 जून | 9 44 | 22 जून | 19 58 |
| 26 अग. | 8 35 | 26 अग. | 21 40 |
| 27 अग. | 9 15 | 27 अग. | 23 23 |
| 21 सितं. | 22 43 | 22 सितं. | 5 30 |
| 26 अक्तू | 22 31 | 27 अक्तू | 3 42 |

# द्विपुष्कर एवं त्रिपुष्कर योग (2005-06 ई.)

(गाड़ी, आभूषणादि बहुमूल्य वस्तुएँ खरीदने हेतु विशेष मुहूर्त्त)

द्विपुष्कर एवं त्रिपुष्कर योगों में बहुमूल्य एवं उपयोगी पदार्थ, वस्तुएँ जैसे—ज़मीन—जायदाद, हीरे—जवाहरात, स्वर्ण—चाँदी के आभूषण, कार, ट्रक, स्कूटर, गाय—भैंस क्रय करना, नवीन उद्योग की स्थापना आदि करना लाभदायक रहता है। इन योगों में यदि किसी को हानि हो जाए, तो भी दुगुनी अथवा तीन गुणा हानि होने की सम्भावना हो जाती है।

## द्विपुष्कर योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2005-06 | घं. मिं. | 2005-06 | घं. मिं. |
| 22 जन. | सू. उ. | 22 जन. | 8 30 |
| 1 फर. | सू. उ. | 1 फर. | 13 27 |
| 27 मार्च | सू. उ. | 27 मार्च | 25 04 |
| 5 अप्रै. | 10 04 | 5 अप्रै. | 15 15 |
| 21 मई | सू. उ. | 21 मई | 6 43 |
| 29 मई | 8 33 | 29 मई | 26 40 |
| 8 जून | 4 52 | 8 जून | सू. उ. |
| 23 जुला | सू. उ. | 23 जुला | 8 45 |
| 31 जुला | 23 46 | 1 अग. | सू. उ. |
| 24 सितं. | 7 02 | 24 सितं. | 23 26 |
| 4 अक्तू | 16 56 | 5 अक्तू | सू. उ. |
| 27 नवं. | 22 35 | 28 नवं. | सू. उ. |
| 7 दिसं. | 6 12 | 7 दिसं. | सू. उ. |
| 21 जन. | 15 00 | 22 जन. | 8 03 |
| 26 मार्च | 5 26 | 26 मार्च | 26 08 |

## रवि पुष्य योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 21 फर. | 5 53 | 21 फर. | सू. उ. |
| 20 मार्च | 13 16 | 21 मार्च | सू. उ. |
| 17 अप्रै. | सू. उ. | 17 अप्रै. | 24 10 |
| 15 मई | सू. उ. | 15 मई | 8 12 |
| 21 नवं. | 6 14 | 21 नवं. | सू. उ. |
| 18 दिसं. | 14 24 | 19 दिसं. | सू. उ. |
| 15 जन. | सू. उ. | 15 जन. | 24 11 |

## गुरु पुष्य योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 7 जुला | 19 10 | 8 जुला | सू. उ. |
| 4 अग. | सू. उ. | 5 अग. | 4 07 |
| 1 सितं. | सू. उ. | 1 सितं. | 10 13 |

## त्रिपुष्कर योग

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| 2005-06 | घं. मिं. | 2005-06 | घं. मिं. |
| 2 जन. | 10 02 | 3 जन. | 5 19 |
| 11 जन. | 13 38 | 11 जन. | 14 46 |
| 15 फर. | 16 32 | 15 फर. | 17 06 |
| 20 फर. | 2 55 | 21 फर. | 4 09 |
| 26 फर. | सू. उ. | 26 फर. | 12 55 |
| 7 मार्च | 2 42 | 7 मार्च | सू. उ. |
| 16 अप्रै. | सू. उ. | 16 अप्रै. | 6 56 |
| 26 अप्रै. | सू. उ. | 26 अप्रै. | 7 34 |
| 30 अप्रै. | सू. उ. | 30 अप्रै. | 24 01 |
| 19 जून | 3 42 | 19 जून | 18 13 |
| 28 जून | सू. उ. | 28 जून | 6 36 |
| 2 जुला | 11 27 | 3 जुला | 9 31 |
| 21 अग. | 2 30 | 21 अग. | 16 15 |
| 30 अग. | 14 42 | 31 अग. | सू. उ. |
| 5 सितं. | 2 17 | 5 सितं. | सू. उ. |
| 23 अक्तू | 19 19 | 24 अक्तू | सू. उ. |
| 29 अक्तू | 9 15 | 30 अक्तू | 11 26 |
| 8 नवं. | सू. उ. | 8 नवं. | 9 42 |
| 17 दिसं. | 12 18 | 17 दिसं. | 23 58 |
| 27 दिसं. | 16 30 | 28 दिसं. | सू. उ. |
| 1 जन. | 2 38 | 1 जन. | 24 06 |
| 10 जन. | 10 53 | 10 जन. | 14 51 |
| 19 फर. | 25 49 | 20 फर. | सू. उ. |
| 25 फर. | सू. उ. | 25 फर. | 16 55 |
| 1 मार्च | 2 18 | 1 मार्च | सू. उ. |
| 5 मार्च | 14 05 | 6 मार्च | 3 17 |

# स्त्री जातक विचार

## (विवाह, सन्तान आदि सम्बन्धी विशेष योग) ज्योतिष तत्त्व (फलित) भाग दो से उद्धृत

आजकल परिवर्तित परिस्थितियों में लड़कियां भी पुरुषों के समान उच्च विद्या प्राप्त करके लगभग प्रत्येक क्षेत्र में उच्च पद की नौकरी अथवा व्यवसाय करते हुए अपने परिवार एवं समाज में महत्त्वपूर्ण योगदान दे रही हैं। इस प्रकार परिवारिक एवं आर्थिक, दोनों क्षेत्रों में अपना उत्तरदायित्व सफलतापूर्वक निभा रही हैं। इसलिए स्त्री सम्बन्धित ज्योतिष के अनेक प्राचीन योगों को आधुनिक सन्दर्भों में विश्लेषण करके वर्णित करने की विशेष आवश्यकता है। आगे स्त्री जातक सम्बन्धी कुछ विशेष योग दिए जाते हैं। ध्यान रहे, स्त्रियों सम्बन्धी फलादेश जन्म लग्न के अतिरिक्त चन्द्रमा को भी लग्न मानकर करना चाहिए।

(1) यदि स्त्री की कुण्डली में लग्न व चन्द्रमा समराशि में हों, तो स्त्री पतिव्रता, सुन्दर, सुशील, चरित्रवान्, गुणवती एवं रूपवती होती है। यदि समराशिस्थ लग्न व चन्द्रमा शुभ ग्रहों से दृष्ट हो,तो स्त्री अनेक गुणों से युक्त तथा सुवर्ण आभूषण, अलंकारों, भूमि एवं वाहन आदि सुखों से युक्त होती हैं—

**प्रकृतिस्था लग्नेन्द्वोः समभे सच्छोलरूपाढया।**
**भूषण गुणैरुपेता, शुभवीक्षितयोश्च युवतिः स्यात् ॥ सारावली ॥**

(2) यदि स्त्री की कुण्डली में लग्न व चन्द्रमा विषम राशि में हों, तो स्त्री पुरुष की आकृति के समान मुखाकृति वाली एवं पुरुषों जैसे कठोर स्वभाव से युक्त एवं स्वाभिमानी परन्तु परेशानियों से घिरी रहने वाली होगी। यदि विषम राशिस्थ लग्न व चन्द्र पाप (क्रूर) ग्रहों से युक्त या दृष्ट हों, तो स्त्री कुटिल बुद्धि की, पति से उग्र (क्रोधपूर्ण) व्यवहार करने वाली, नियन्त्रण में न रहने वाली, पर पुरुष में चेष्टा रखने वाली तथा दूसरों से ईर्ष्या व द्वेष करने वाली होती है।

(3) यदि लग्न और चन्द्रमा विषम राशि में हों तथा वह शुभ ग्रह से युक्त व उन्हें शुभ ग्रह देखते हों, तो स्त्री मिश्रित (शुभाशुभ) गुणों वाली, पुरुष-स्त्री मिश्रित आकृति, स्थिर, चाल और मिश्रित बुद्धि वाली होती है।

(4) लग्न व चन्द्रमा में से जो अधिक बली हो, उससे स्त्रियों की देह का शुभाशुभ फल का विचार करे। सप्तम भाव से पति के सुख एवं सौभाग्य का, अष्टम से पति की मृत्यु का तथा पंचम भाव से सन्तति का विचार करें—

**वैधव्यं निधने चिन्त्यं शरीरं जन्मलग्नतः। सप्तमे पतिसौभाग्यं पंचमे प्रसवस्तथा॥**

(5) यदि 1, 4, 5, 7 एवं 12वें भावों में शुभ ग्रह हों, तो ऐसी स्त्री अपने पति के वश में रहती है तथा उसका पति भी उसके वश में रहता है तथा पति-पत्नी में अच्छा प्रेम रहता है।

**6. वैधव्य योग**—(क) जिस स्त्री की कुण्डली में सप्तमेश अष्टम स्थान में बैठा हो और अष्टमेश सप्तम स्थान में बैठा हो और वे पापग्रह से युक्त या दृष्ट हों, तो स्त्री को वैधव्य योग होता है।

(ख) जब सप्तमेश तथा अष्टमेश छठे या बारहवें भावों में पापग्रह के साथ पड़े हों, तो ऐसी स्त्री को वैधव्य अथवा पति के सुख में कमी होती है।

**सप्तमेशोऽष्टमे यस्याः सप्तमे निधनाधिपः। पापेक्षणयुताद् वाला वैधव्यं लभते ध्रुवम्।**
**सप्तमाष्टपती षष्ठे व्यये वा पापपीडितो। तदा वैधव्यमाप्नोति नारी नैवात्र संशयः॥**

(ग) लग्न अथवा चन्द्रमा से सप्तम अथवा अष्टम स्थान में पापग्रह होने से स्त्री को वैधव्य होने की सम्भावना होती है।

(घ) यदि दो पापग्रह सप्तम स्थान में हों, तो स्त्री काम से पीड़ित, विधवा और कुल का क्षय करने वाली होती है।

(ङ) यदि तीन पापग्रह सप्तम स्थान में हों, तो स्त्री कुलटा तथा परपुरुष गामिनी एवं पति की घातिनी होती है।

(च) सप्तम स्थान में राहु नित्य अरिष्ट करके स्त्री की हानि करता है।

(छ) लग्न से अष्टम क्रूर ग्रह, नीच, शत्रु या पापवर्गों में हों, तो पति की आयु के लिए अरिष्टकर होता है

**क्रूर व्योमचरः स्त्रीणामष्टमस्थो विलग्नतः। नीचारिपाप वर्गेषु पत्युः मृत्यु करः स्मृतः॥**

इसके अतिरिक्त 8वें एवं 12वें स्थानों पर पापयुक्त मंगल हो, लग्न में राहु हो, तो भी वैधव्य की सम्भावना होती है. यदि लग्न में सूर्य, मंगल अथवा शनि हो, तो भी दुर्भाग्य युक्त होती है—

**व्ययाष्टगे कुजे क्रूरयुते राहौ विलग्नगे। रण्डाथ लग्नगे सूर्ये वा भौमे वा दुर्भगाशनौ।**

(झ) चन्द्रमा से सप्तम एवं अष्टम स्थान में पापग्रह हों, अथवा कन्या अमावस्या के दिन उत्पन्न हुई हो, तो पति के सुख में कमी रहती है। यदि चन्द्रमा पापग्रह से युक्त अथवा पापग्रहों के मध्य में हो, तो भी पति सुख में कमी होती है।

7. यदि लग्न अथवा चद्रमा से सप्तम स्थान में शुभग्रह अथवा सप्तमेश हो, तो वैधव्य दोष, सन्तानहीन सम्बन्धी एवं विपकन्या सम्बन्धी दोषों एवं विषकन्या सम्बन्धी दोषों का नाश हो जाता है।

**लग्नात् विधोर्वा यदि जन्मकाले शुभग्रहो वा मदनाधिपश्च।**
**धूनस्थितो हन्ति अनपत्यदोषं वैधव्य दोषं च विषांगनाख्यम्॥**

8. किसी जातिका के गुरु नवम, पंचम या केन्द्र में स्थित हो अथवा उच्चादि स्थिति में हों, तो जातिका शील से युक्त, (सुशील), साध्वी, सुपुत्र आदि सुखों से युक्त, पति को सुख देनें वाली, गुणवती और निश्चय ही दोनों कुलों का यश बढ़ाने वाली होती है।

**वाचस्पतौ नवमपंचम केन्द्र संस्थे तुंगादिके भवति शीलसमन्विता च।**
**साध्वी सुपुत्र जननी सुखिनी गुणढयां नूनं कुल द्वययशस्कारिणी भवेत्सा॥ जा. पा.**

9. यदि कुण्डली में शुभ ग्रह लग्न को देखते हों, तो स्त्री शिल्प, कला, संगीत आदि कलाओं की जानकार, शुद्ध चित्त वाली, स्त्रियोचित लज्जावान्,रमणीय मूर्ति, पुत्रवती, पति की प्रिया, धन-वाहन आदि सुखों से युक्ता, पति के प्रति समर्पित तथा शुभ लक्षणोंसे युक्त होती है।

10. यदि सप्तम भाव में शुभ राशि, शुभ ग्रहों का योग, शुभ ग्रह की दृष्टि एवं शुभ ग्रह का नवांश हो, तो उस स्त्री को आकर्षक व्यक्तित्व वाला, यश, विद्या, धन-सम्पदा आदि से युक्त, उच्चप्रतिष्ठित पति मिलता है। यदि इसका उलटा हो, अर्थात् सप्तम भाव मध्य पर अशुभ राशि, अशुभ नवांश हो, तो कुत्सित शरीर वाला, चालाक तथा साधनहीन पति मिलता है।

11. किसी स्त्री की कुण्डली के सप्तम भाव में सूर्य सिंह राशि में हो अथवा सप्तम भाव सम्बन्धी ही सिंह का नवांश हो, तो ऐसी स्त्री का पति सुन्दर, कामुक परन्तु क्रोधी होता है।

12. यदि सप्तम भाव में कर्क राशि का चन्द्रमा हो, अथवा सप्तम भाव सम्बन्धी कर्क नवांश हो, तो उस जातिका का पति कामुक, सुख साधनों से युक्त परन्तु मृदु स्वभाव का होता है।

13. सप्तम भाव में मंगल मेष या वृश्चिक राशि का हो, अथवा सप्तम भाव सम्बन्धी ग्रह का नवांश हो, तो ऐसी कन्या को सुन्दर, विद्वान, धनी एवं योग्य पति मिलता है।

15. यदि गुरु सप्तम भाव में धनु या मीन राशिगत हो, अथवा सप्तम भाव सम्बन्धी गुरु का नवांश हो, तो ऐसी कन्या का पति उच्च विद्या प्राप्त, प्रतिष्ठित, विद्वान एवं गुणवान् होता है।

16. यदि शुक्र वृष या तुला राशिगत सप्तम भाव में अथवा सप्तम भाव सम्बन्धी शुक्र का नवांश हो,तो ऐसी कन्या का पति सुन्दर व्यक्तित्व, रोमांटिक, संगीत, गायन अभिनय आदि कलाओं का शौकीन होता है।

17. यदि शनि सप्तम भाव में मकर या कुम्भ राशिगत हो अथवा नवांश कुण्डली में सप्तम भाव से सम्बन्धित ग्रह की राशि हो, तो ऐसी कन्या का पति अधिक आयु का दिखने वाला, चिन्तनशील एवं सदा परेशानियों से घिरे रहने वाला होता है।

## विवाह में विलम्ब योग–

(क) द्वितीय (कुटुम्ब) भाव तथा सप्तम भाव में सूर्य, मंगल, शनि, राहु, केतु आदि क्रूर ग्रह पड़े हों, तो कन्या के विवाह में विलम्ब एवं विघ्न होते हैं।

(ख) सप्तमेश अष्टम में हो एवं अष्टमेश सप्तम में होकर दोनों में राशि परिवर्तन हो, तो भी विवाह कार्य में अनावश्यक विलम्ब होते हैं।

(ग) चन्द्रमा या राहु सप्तम भाव में हो तथा सप्तमेश ग्रह तथा गुरु का सम्बन्ध दु:स्थानों (6, 8, 12वें) में हो, तो विवाह में विलम्ब होता है।

(घ) सप्तम, अष्टम एवं द्वितीय भावों में पापग्रह पड़े हों तो तथा अष्टमेश पंचम भाव में हो, तो भी वैवाहिक सुख में विलम्ब होते हैं।

(ङ) सप्तमेश एवं चन्द्र दोनों पापग्रह से युक्त तथा पाप ग्रहों से दृष्ट हों, तो भी वैवाहिक सुख में विलम्ब अथवा कमी रहती है। देखें उदाहरण कुण्डली संख्या नं० 103। 'ज्यो. तत्त्व', फलित भाग-दो

(च) सप्तम भाव पर भौम आदि पाप ग्रह की दृष्टि हो, सप्तमेश एवं लग्नेश पर शनि की क्रूर दृष्टि हो तथा पंचम भाव भी दूषित हो, तो विवाह में विशेष विलम्ब होता है। प्रस्तुत कुण्डली की जातिका अमावस तिथि को मीन लग्न में उत्पन्न हुई है। कुण्डली में सप्तम भाव पर मंगल की अशुभ दृष्टि है तथा सप्तमेश बुध एवं सूर्य, गुरु आदि पर भी शनि की वक्री दृष्टि पड़ रही है। पंचम भाव में केतु तथा उस पर पुन: शनि की क्रूर दृष्टि और पंचमेश चन्द्र का अष्टम भाव में होना इत्यादि कारणों से 32 वर्ष की आयु तक भी कन्या का विवाह नहीं हो पाया है। इसके अतिरिक्त (क्षीण चन्द्र) अमावस तिथि में उत्पन्न कन्या के विवाह सुख में विलम्ब या विघ्न होते पाए जाते हैं।

**उदाहरण कुण्डली**
**जन्म 17-11-1971 ई.**

| भाव | राशि | ग्रह |
|---|---|---|
| 1 | 12 | |
| 2 | 1 | |
| 3 | 2 | श. (व) |
| 4 | 3 | |
| 5 | 4 | के. |
| 6 | 5 | |
| 7 | 6 | |
| 8 | 7 | चं. |
| 9 | 8 | सू. बु. गु. |
| 10 | 9 | |
| 11 | 10 | रा. |
| 12 | 11 | मं. |

(छ) विवाह एवं सन्तानकारक ग्रह अकेला सप्तम भाव में हो तथा उस पर मंगल, शनि आदि ग्रहों की अशुभ दृष्टि पड़ती हो, तो भी जातिका का विवाह विलम्ब से होता है। प्रस्तुत कुण्डली की जातिका जिसका जन्म 29 नवं., 1963 ई. में हुआ—का विवाह 34 वर्ष की आयु में हुआ, उस समय इसको चन्द्र मध्ये शुक्र की अन्तर्दशा चल रही थी।

**उदाहरण कुण्डली**
**जन्म 29-11-1963 दिल्ली**

| भाव | राशि | ग्रह |
|---|---|---|
| 1 | 6 | |
| 2 | 7 | |
| 3 | 8 | सू. बु. |
| 4 | 9 | मं. शु. के. |
| 5 | 10 | श. |
| 6 | 11 | |
| 7 | 12 | गु. |
| 8 | 1 | चं. |
| 9 | 2 | |
| 10 | 3 | रा. |
| 11 | 4 | |
| 12 | 5 | |

## सन्तान योग–

(क) स्त्री की कुण्डली में उपचय स्थान (3, 6, 10 एवं 11वें) में गोचरवश बलवान् चन्द्र व मंगल आ जावे अथवा स्वराशि या स्वनवांश में आने पर उस मास एवं उस दिन में स्त्री को गर्भ स्थिति होनी सम्भव होती है।

(ख) पंचम भाव पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो, पंचमेश केन्द्र या त्रिकोण में होकर शुभ ग्रह से दृष्ट हो, तो उस स्त्री को पुत्र सन्तान अधिक होती है।

(ग) पंचम भाव में चन्द्र, शुक्र या शनि हो, तो कन्या सन्तति अधिक होती है।

(घ) पंचम में जितने ग्रह हों और इस स्थान पर जितने ग्रहों की दृष्टि हो, उतनी संख्या में सन्तान संख्या जाननी चाहिए। पुरुष ग्रहों के योग और दृष्टि से पुत्र और स्त्री ग्रहों के योग और दृष्टि से कन्या सन्तति की संख्या का अनुमान करना चाहिए।

(ङ) सूर्य, गुरु, मंगल तथा पंचमेश ग्रह—ये चारों पुरुष राशि के नवांश में हों अथवा कुण्डली में पुरुष ग्रहों से युक्त या दृष्ट हों, तो पुत्रों की संख्या अधिक होती है।

(च) पंचम में स्त्री ग्रह हों अथवा पंचमेश स्त्री ग्रहों से युक्त या दृष्ट हो, नवम में भी शुक्र हो, तो कन्या सन्तति अधिक होती है।

(छ) पंचम, अष्टम या 12वें भावों में पापग्रह हों, तो सन्तान सुख में कमी होती है।

★ लग्न में चन्द्र-गुरु का योग हो तथा सातवें भाव में शनि या मंगल हो तो सन्तान अभाव का योग होता है।

★ सातवें भाव में बुध-शुक्र, चतुर्थ भाव में पाप ग्रह और पंचम भाव में अकेला गुरु हो, तो पुत्र सन्तान प्रतिबन्धक योग होता है।

★ लग्नेश, पंचमेश और नवमेश—ये तीनों ग्रह शुभग्रह से युक्त होकर 6, 8, या 12वें भाव में पड़े हों, तो विलम्ब से सन्तान होती है।

★ पंचम या पंचमेश द्वारा ग्रहीत राशि का स्वामी, पंचमेश द्वारा अधिष्ठित नवांश राशि का स्वामी अथवा गुरु स्थित राशि के स्वामी की महादशा या अन्तर्दशा में पुत्र सन्तान प्राप्ति के योग होते हैं।

***नोट***—और अधिक विस्तृत जानकारी के लिए विवाह एवं सन्तान सम्बन्धी हमारी शीघ्र ही प्रकाशित होने वाली ''सुतभाव प्रकाश'' फलित नामक पुस्तक की प्रतीक्षा करें।

## विवाह एवं सन्तान सुख में बाधक अनिष्ट ग्रह और उनके उपाय—

20. (क) सूर्य पंचम या सप्तम भाव में नीच (तुला) राशि का होकर पड़ा हो, तथा नवांश कुण्डली में सूर्य शनि की राशि में होकर पाप पीड़ित हो, अथवा सूर्य अष्टम भाव में, शनि पंचम में तथा पंचमेश राहु से युक्त हो, अथवा गुरु सिंह राशि में हो, पंचम भाव में पाप ग्रह हों तथा पंचमेश सूर्य के साथ हो, तो पितृ श्राप/दोष के कारण विवाह एवं सन्तान सुख में कमी होती है।

(ख) सूर्य, गुरु एवं सप्तमेशया पंचमेश राहु, शनि, केतु आदि पाप ग्रहों से युक्त या आक्रान्त हों, तो भी पितृ दोष के कारण सन्तानाभाव या सुख में कमी होती है।

(ग) सप्तम/सप्तमेश एवं पंचमेश, पंचम या नवम भाव में चन्द्रमा राहु, शनि या मंगल आदि पापग्रहों से युक्त या दृष्ट हो, तो मातृ श्राप के कारण विवाह एवं सन्तान सुख में विलम्ब होता है।

**(घ) निष्कर्षतः**—विवाह या सन्तान बाधाकारक **सूर्य हो**, तो भगवान् शंकर और गरुड़ के क्रोध के कारण अतवा पितरों के श्राप का फल है। यदि विवाह या सन्तान में प्रतिबन्धक **चन्द्रमा** है, तो माता या किसी अन्य स्त्री के चित्त को दुख पहुंचाने के कारण या भगवती का शाप या (अनादर) विवाह या सन्तान सुख में बाधाकारक होता है—

द्रोहात् शंभु सुपर्णयो हि सुतः शापात् पितृणां रवेः,
इन्दोःमातृ सुवासिनी भगवती कोपात् मनोदोषतः।

यदि मंगल विवाह सुख बाधक हो, तो ग्राम देवता, भगवान् कार्तिकेय स्वामी की अवज्ञा करने से अथवा भाई बन्धुओं के श्राप से या गांओं के प्रति दुष्ट व्यवहार से वैवाहिक कष्ट होता है।

यदि बुध विवाह/संतति सुख में बाधक हो, तो बिल्ली को मारने, मछलियों या किसी अन्य प्राणियों के अण्डों को नष्ट करने या छोटे बालक, बालिका के श्राप से या भगवान विष्णु के कोप से विवाह कष्ट होता है। यदि कुण्डली में गुरु (बृहस्पति) विवाह या सन्तान सुख में बाधाकारक हो, तो यह समझना चाहिए कि जातक ने पिछले जन्म अपने कुल गुरु या कुल पुरोहित का अपमान किया है या पूर्व जन्म में फलदार वृक्षों को काटा है।

यदि जन्म कुण्डली में शुक्र के कारण सन्तान सुख में बाधा हो, तो उस व्यक्ति ने किसी फूलों वाले वृक्षों को कटवाया है, या गाय के प्रति कोई पाप किया है, अथवा किसी साध्वी स्त्री के श्राप से ऐसा हुआ है। ऐसी स्थिति में प्रायः यक्षिणी का श्राप समझना चाहिए। यदि जन्म कुण्डली में विवाह या सन्तान भाव शनि के कारण दूषित हुआ है, तो समझिए कि जातक/जातिका ने पीपल के पेड़ कटवाए हैं और यमराज, प्रेत, पिशाच पितरों आदि के श्राप से विवाह या सन्तान कष्ट हुआ है।

यदि विवाह या पंचम में राहु हो, या वह इन भावों के स्वामी को दूषित करता हो, और उसके कारण विवाह या सन्तान सुख में बाधा हो रही हो, तो सर्प के शाप का प्रभाव समझें। यदि केतु के कारण विवाह आदि सुख में कमी हो, तो उसमें हेतु ब्राह्मण का शाप समझना चाहिए। जिस ग्रह के कारण विवाह / सन्तान आदि सुख में कमी आती हो, उस ग्रह सम्बन्धी जप, दान एवं सम्बन्धित दोष का प्रतिकार करना चाहिए। जैसे सूर्य विवाह या सन्तान सुख में बाधक हो, तो अपने पित्तरों के निमित्त श्राद्ध, तर्पण, दान एवं ब्राह्मण भोजन करवाना चाहिए। अनिष्ट ग्रहों के उपायों सम्बन्धी विस्तृत जानकारी के लिए हमारे कार्यालय से शीघ्र प्रकाशित होने वाली "**अनिष्ट ग्रह और चमत्कारी उपाय**" नामक पुस्तक की प्रतीक्षा करें।

# विवाह में विलम्ब निवारक विशेष उपाय

हमारे प्राचीन ज्योतिष आचार्यों ने मनुष्य जीवन में मिलने वाले कष्टों एवं प्रतिकूल परिस्थितियों में अनुकूलता लाने के लिए अनेक प्रकार के उपायों को ग्रहण करने के परामर्श दिए हैं, जैसे रत्न धारण करना, श्री भगवत् स्तुति, मन्त्र-जाप, तन्त्र, यन्त्र, शुभमुहूर्त एवं औषधि प्रयोग, व्रतोपासना, दान, हवन-यज्ञादि अनुष्ठान, औषधि स्नान इत्यादि। स्थानाभाव के कारण यहाँ पर सभी सम्भव उपायों का वर्णन करना सम्भव नहीं, तथापि कुछेक प्रयोग देंगे। अधिक जानकारी के लिए उपायों सम्बन्धी हमारी शीघ्र प्रकाशिताधीन पुस्तक का अध्ययन करें।

**प्रयोग (१)**: श्री दुर्गा या गौरां के मन्दिर में अथवा अपने घर में किसी पवित्र स्थान पर माता की मूर्ति स्थापित करके उसके सम्मुख शुद्धासन पर बैठकर प्राणायाम, आचमन एवं पवित्रीकरण आदि के मन्त्र पढ़कर शुद्ध चित्त होकर एक माला अथवा कम-से-कम २१ बार निम्नलिखित मन्त्र पढ़ें। पाठ करते समय पास में लाल पुष्प, देसी घी ज्योत, नारियल, प्रसाद एवं जल से भरी गड़वी पास रखनी चाहिए।

**ॐ सर्व मङ्गल माङ्गल्ये सर्वार्थ साधिके। शरण्ये त्र्यम्बके गौरि नारायणि नमोऽस्तुते॥१॥**

इसके पश्चात् निम्नलिखित मन्त्र की भी एक माला का पाठ करना चाहिए। ऐसा नियमित रूप से ३१ दिन तक करें—

**मन्त्र—"हे माते ! त्वं शक्तिस्त्वं स्वधा स्वाहा त्वं सावित्री सरस्वती।
पतिं देहि गृहं देहि सुतान् देहि नमोऽस्तुते"॥ २॥**

जप का अनुक्रम बीच में ही छोड़ नहीं देना चाहिए। यदि अस्वस्थता आदि के कारण किसी दिन पाठ न कर सकें, तो आपके स्थान पर आपकी माता, बहन आदि कोई निकटस्थ बन्धु भी कर सकता है। ३१ दिन पूर्ण हो जाने पर उद्यापन के रूप में किसी ब्राह्मण दम्पत्ति को भोजन, मिष्ठान्न एवं दक्षिणा सहित खिलाना चाहिए। इसी बीच गौओं को मीठी चापातियाँ, कौओं एवं कुत्तों को तैल से चुपड़ कर चापातियाँ भी डालनी चाहिएं। सब कार्य श्रद्धापूर्वक करना चाहिए। भगवती माँ की कृपा से विवाह/सन्तान आदि की कामना अवश्य पूरी होगी। यदि किसी कारणवश विलम्ब रहे, तो उपरोक्त उपाय की पुनरावृत्ति करनी चाहिए।

**प्रयोग (२)**: ऊपरलिखित द्वितीय (२) मन्त्र के स्थान पर निम्नलिखित प्रचलित मन्त्रों का पाठ भी किया जा सकता है—

(क) **ॐ कात्यायनि महामाये महायोगिनी अधीश्वरी।
नन्दगोपसुते देवि ! पतिं मे कुरू ते नमः॥** (भागवत)

(ख) **हे गौरि शंकर अर्धाङ्गि यथा त्वं शंकर प्रिया।
तथा मां कुरू कल्याणि कान्तकान्तां सुदुर्लभाम्॥**

इसके अतिरिक्त कई अन्य विशिष्ट उपाय (लड़की या लड़के के विवाह, सन्तान सम्बन्धी विलम्ब एवं विघ्नों के निवारण हेतु) हमारी उपायों सम्बन्धी शीघ्र प्रकाशनाधीन पुस्तक मँगवाकर लाभ उठाएँ।

—पण्डित पन्ना लाल ज्योतिषी

# प्राकृतिक नियमों का प्रदर्शक-वास्तुशास्त्र

ईश्वर ने मनुष्य एवं वनचर आदि प्राणियों के सुखों के लिए अपार प्राकृतिक सम्पदाएँ प्रदान की हैं। यदि मनुष्य ईश्वर-प्रदत प्राकृतिक सम्पदाओं का विवेकशील होकर प्रयोग करें, तो निश्चय ही नीरोग, सुखी एवं सम्पन्न हो सकता है। सूर्य, चन्द्र आदि ग्रह तथा वायु, जल, अग्नि, पृथ्वी, आकाश आदि पंचमहाभूत मनुष्य को स्वास्थ्य, दीर्घायु एवं जीवन शक्ति प्रदान करने के लिए परमावश्यक हैं। सूर्य समस्त सृष्टि को ऊर्जा एवं प्रकाश प्रदान करता है। सूर्य के बिना तो मनुष्य-जीवन की कल्पना भी नहीं की जा सकती। सूर्य के प्रचण्ड प्रकाश में रोगकारी तत्त्वों को नष्ट करने की विशेष क्षमता होती है। मनुष्य का शरीर भी पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि और आकाश नामक पाँच महाभूत तत्त्वों से बना है। शरीर में जब तक इन पाँचों तत्त्वों का सन्तुलन बना रहता है तब तक मनुष्य मानसिक एवं शारीरिक रूप से स्वस्थ्य एवं नीरोग रहता है, तथा जब शरीर में इन तत्त्वों का सन्तुलन बिगड़ जाता है, तब मनुष्य के स्वास्थ्य में भी विकार उत्पन्न होने लगते हैं और वह रुग्ण होने लगता है।

वास्तुशास्त्र प्राकृतिक तत्त्वों पर आधारित उच्चकोटि का विज्ञान है, जो मानव को पंच महाभौतिक तत्त्वों में सन्तुलन बनाए रखने की प्रेरणा देता है। वास्तुशास्त्र परोक्ष रूप से प्रकृति के नियमों का अनुसरण करता है। गुरुत्वाकर्षण एवं चुम्बकीय शक्ति, विद्युत्-तरंगों का प्रवाह, जल एवं वायु प्रवाह, पर्यावरण का प्रभाव, सूर्य राशियों का प्रवाह, दिशाओं का महत्त्व आदि पर भी यह शास्त्र स्पष्टत: संकेत करता है। चढ़ते हुए सूर्य की किरणें हमारे स्वास्थ्य के लिए अत्यन्त उपयोगी हैं, इसके पीछे पूर्व एवं ईशान को अधिक खुला रखने का नियम काम करता है, जिससे सौर ऊर्जा अधिकतम रूप से गृह और उसके स्वामी को मिल सके। वास्तुशास्त्र में भूमि, जल, अग्नि आदि पाँच महाभूतों के महत्त्व को उसके नियमों द्वारा प्रदर्शित किया जाता है—

**1. भूमि**—भूमि का कारक मंगल ग्रह है। किसी जातक की कुण्डली में मंगल, चतुर्थेश चतुर्थ भाव एवं लग्नेश ग्रह बलान्वित हो, तो जातक को मंगल की दशा में भूमि एवं मकान का सुख अवश्य प्राप्त होता है।

**भूमि की परीक्षा**—ग्रहणीय भूमि की खुदाई के समय पत्थर, ईंट, ताम्र आदि धातु की प्राप्ति होना शुभ माना गया है। जिस भूमि में गड्ढा खोदने पर कोयला, भस्म, हड्डी, भूसा, कपाल, केश, दीमक- (चिंऊटी), अण्डे, जली हुई लकड़ी निकले उस भूमि पर मकान बनाकर रहने से रोग होते हैं तथा आयु का ह्रास होता है। इसके अतिरिक्त चूहों के बिल वाली, बांबी वाली, फटी हुई, ऊबड़-खाबड़ गड्ढों वाली टीलों वाली, भूमि त्याग देनी चाहिए।

**गृह का आकार**—चौकोर और आयताकार मकान उत्तम होता है। आयताकार मकान में चौड़ाई की दुगुनी से अधिक लम्बाई नहीं होनी चाहिये। तीन या छ: कोन वाला घर आयु का क्षयकारक है। पांच या उससे अधिक कोन वाला घर सन्तान और रोग उत्पन्न करता है। विशेष रूप से घर को किसी एक ही दिशा में आगे नहीं बढ़ाना चाहिए।

**1. जल**—जल की निकासी व प्रवाह के लिए उत्तर-पूर्व (North-East) की दिशा-कोण सर्वथा उपयुक्त व शुभ होता है। कुआँ, ट्यूबवैल, पम्पिंगसेट, स्विमिंगपूल, नल आदि उत्तर-पूर्व में होना चाहिए। स्नानघर का जल भी उत्तर-पूर्व में गिरना चाहिए। वर्षा के जल का प्रवाह भी उत्तर-पूर्व में होना चाहिए। विशेष रूप से यदि उपयोग में आने वाला स्वच्छ जल दिन में सूर्य की किरणों से एवं रात्रि में चन्द्रमा की किरणों से प्रभावित होता है तो इस तरह के जल के उपयोग से निरोगता प्राप्त होती है।

**अग्नि**—हमारे प्राचीन ग्रन्थों में अग्नि को शुभ कार्यों में एक विशिष्ट स्थान प्रदान किया गया है। प्रत्येक शुभ कार्य में हवन का प्रावधान है। अग्नि के आविष्कार उपरान्त मानव अपने भोजन को पका कर खाने लगा है। अत: मकान में अग्नि से सम्बन्धित कार्य आग्नेय कोण अर्थात् दक्षिण-पूर्व (South-East) में करना चाहिए। रसोईघर में चूल्हा, फायर-प्लेस आदि आग्नेय कोण में रखना चाहिए। मकान में विद्युत् का मेन-मीटर भी इसी कोण में लगाना चाहिए।

**वायु**—वायु का प्रवेश भवन में उत्तर-पूर्व (North-East) से होना चाहिये। दरवाज़े, खिड़कियाँ, रोशनदान, कूलर, ए.सी., बरामदा, बालकानी आदि हवा आने के साधन इसी दिशा में होने चाहिये।

**आकाश**—नैसर्गिक ऊर्जाओं का प्रभाव निर्बाध रूप से मिलने के लिए खुले आकाश का महत्त्व है। अत: मकान में खुला आंगन, लॉन व बगीचे का महत्त्व इसके अन्तर्गत आता है। आंगन या चौक के रूप में खाली जगह रखकर आकाशीय नैसर्गिक ऊर्जाओं का लाभ प्राप्त करना चाहिये।

## —गृह निर्माण में वास्तु नियम—

मकान के अन्दर किस-किस स्थान का उपयोग किस-किस प्रयोजन के लिए करना चाहिए। इसका भी वास्तुशास्त्र में निर्देश है।

**शयन कक्ष** (Bed Room)—गृहस्वामी का शयन कक्ष दक्षिण-पश्चिम में होना चाहिए। पलंग को दक्षिणी दीवार से इस प्रकार लगा हुआ होना चाहिए ताकि शयन के समय सिरहाना दक्षिण की ओर व पैर उत्तर की ओर हो। यह श्रेष्ठ स्थिति है।

**स्नानाघर** (Bath Room)—स्नानघर को पूर्व दिशा में बनाना चाहिए तथा शौचालय को दक्षिण-पश्चिम में बनाना चाहिए। पूर्व में स्नानघर के साथ

| वायव्य | उत्तर | ईशान |
|---|---|---|
| अन्न-भण्डार अतिथि गृह, पशुगृह, शौचालय, स्नानाघर | मुख्य द्वार | पूजा-स्थल |
| भोजन | शयनकक्ष | मुख्यद्वार |
| शौचालय | शयनकक्ष | रसोई |
| नैर्ऋत्य | दक्षिण | आग्नेय |

(बाएँ: पश्चिम; दाएँ: पूर्व)

शौचालय नहीं होना चाहिए। स्नानघर के जल का बहाव उत्तर-पूर्व में होना चाहिए। गीजर लगाना हो तो दक्षिण-पूर्व कोण में लगाया जा सकता है क्योंकि यह आग्नेय कोण है। गीजर का सम्बन्ध अग्नि से है।

**रसोई घर**—रसोई के लिए आग्नेय कोण (पूर्व-दक्षिण) सर्वश्रेष्ठ है। अत: रसोई मकान के दक्षिण-पूर्व कोण में होनी चाहिए। रसोई में भी जो दक्षिण-पूर्व का कोना हो वहाँ गैस-सिलिण्डर या चूल्हा या स्टोव या माइक्रोवेव आदि रखा जाना चाहिए।

**भोजन कक्ष**—भोजन यदि रसोईघर में न किया जाये तो इसकी व्यवस्था ड्राइंग रूम में की जाती है। अत: डाइनिंग टेबल ड्राईंग रूम के दक्षिण-पूर्व में रखनी चाहिए।

**बैठक** (Drawing Room)—वर्तमान समय में ड्राईंगरूम का विशेष महत्त्व है। इसमें फर्नीचर दक्षिण और पश्चिम की दिशाओं में ही रखना चाहिए। उत्तर और पूर्व की तरफ खुली जगह छोड़नी चाहिए।

**सामान्य कक्ष** (General Room)—इसका निर्माण उत्तर-पश्चिम में कराना चाहिए।

**अतिथि कक्ष**—यदि अतिथि कक्ष का निर्माण किया जाए तो उत्तर-पश्चिम दिशा उपयुक्त है।

**सीढ़ी** (Staircase)—सीढ़ियाँ उत्तर-पूर्व को छोड़कर अन्य दिशाओं में सुविधानुसार बनाई जा सकती है।

किन्तु पश्चिम या उत्तर दिशा इसके लिए अभीष्ट है। सीढ़ियों का निर्माण विषम संख्या (Odd Numbers) में होना चाहिए एवं चढ़ते समय सीढ़ियाँ हमेशा दाईं ओर मुड़नी चाहिए।

## —वास्तु दोष निवारण हेतु चमत्कारी उपाय—

(1) ईशान दिशा में पति-पत्नी को शयन करने से रोग होना अवश्यम्भावी है।

(2) सदा पूर्व या दक्षिण की तरफ सिर करके सोना चाहिये। उत्तर या पश्चिम की तरफ सिर करके सोने से शरीर में रोग होते हैं तथा आयु क्षीण होती है।

(3) दिन में उत्तर की ओर तथा रात्रि में दक्षिण की ओर मुख करके मल-मूत्र का त्याग करना चाहिये। दिन में पूर्व की ओर तथा रात्रि में पश्चिम की ओर मुख करके मल-मूत्र का त्याग करने से आधासीसी रोग होता है।

(4) दिन के दूसरे और तीसरे पहर यदि किसी वृक्ष, मन्दिर आदि की छाया मकान पर पड़े तो वृद्ध रोग उत्पन्न करती है।

(5) एक दीवार से मिले हुए दो मकान यमराज के समान गृहस्वामी का नाश करने वाले होते हैं।

(6) किसी मार्ग या गली का अन्तिम मकान कष्टदायी होता है।

(7) दीपक (बल्ब आदि) का मुख पूर्व अथवा उत्तर की ओर रहना चाहिये।

(8) रसोईघर, शौचालय तथा पूजा स्थान एक-दूसरे के पास-पास न बनायें।

(9) रसोईघर मुख्य द्वार के ठीक सामने नहीं होना चाहिये।

(10) घर में टूटे हुए दर्पण, खाट, फर्नीचर और अन्य टूटा-फूटा सामान नहीं होना चाहिए।

(11) घर का उत्तर-पूर्वी कोना घर के मुख के समान होता है। अत: उसे सदैव साफ़-सुथरा रखना चाहिए।

(12) विद्यार्थी उत्तर अथवा पूर्व दिशा की ओर मुंह करके अध्ययन करें।

(13) घर में अखण्ड रूप से श्री रामचरितमानस के नौ पाठ करने से वास्तुजनित दोष दूर हो जाता है।

(14) घर में नौ दिन तक अखण्ड भगवन्नाम-कीर्तन करने से वास्तुजनित दोष का निवारण हो जाता है।

(15) मुख्य द्वार पर गजलक्ष्मी की मूर्ति लगाना, मुख्य द्वार के ऊपर सिन्दूर से स्वस्तिक का चिन्ह बनायें। यह चिन्ह नौ अंगुल लम्बा तथा नौ अंगुल चौड़ा होना चाहिये। घर में जहाँ-जहाँ वास्तुदोष हो, वहाँ-वहाँ यह चिन्ह बनाया जा सकता है।

(16) अमावस्या को गाय के गोबर से निर्मित कण्डे को पूर्णत: जलाकर हवन कुण्ड या किसी पात्र में रख लें। फिर घर का प्रत्येक सदस्य निम्न 8 पदार्थों के मिश्रण की 5-5 आहुतियां देवें। इस से परिवार में सुख, स्वास्थ्य एवं समृद्धि आती है। घर में ऋणायनों की वृद्धि होती है। घनात्मक परिणाम शीघ्र दिखाई लगते हैं।

**सामग्री**—देसी गौघृत, चावल, काले तिल, जौं, गुड़, चंदन का चूरा, देसी कपूर, गुग्गल।

**विशेष ध्यान दें**—आहुतियां देने से पूर्व एवं पश्चात् हाथ जोड़कर वास्तु देवता, स्तान देवता, अपने कुल देवी-देवता को प्रणाम कर कल्याण के लिए प्रार्थना करें।

(17) केला-तुलसी के साथ सभी दिशाओं में शुभ, आम का पेड़ पूर्व दिशा में, पीपल पश्चिम में तथा गुलाब का पौधा ईशान कोण में अशुभ परन्तु अन्य दिशाओं में शुभ होता है।

(18) घर में पूजा-आराधना के लिए ईशान कोण में कक्ष बनाना चाहिए। विश्वकर्मा प्रकाश में कहा गया है—''ईशान्यां देवता गेहम्॥''

# कालसर्पयोग-अरिष्ट निवारक कुछ उपाय

जन्म कुण्डली में यदि राहु और केतु के बीच एक ही तरफ में सभी सातों ग्रह (सू., चं., मं., बु., गु., शु., श.) पड़ जाएँ, तो **कालसर्प नामक** योग बनता है। इस योग में उत्पन्न जातक (पुरुष अथवा स्त्री) को व्यवसाय, धन, परिवार एवं सन्तानादि के कारण विविध परेशानियों एवं दुःखों से पीड़ित रहना पड़ता है—

**अग्रे वा चेत् पृष्ठतोऽप्येकपार्श्वे भानांषट्के राहुकेत्वो न खेटः।**
**योगः प्रोक्तः कालसर्पश्च तस्मिन्जातो जाता वाऽर्थपुत्रर्त्तिमीयात्॥**

**कालसर्प योग** से पीड़ित कुछ उल्लेखनीय महत्त्वपूर्ण कुण्डलियाँ इस प्रकार से हैं—स्वतन्त्र **भारतवर्ष एवं पाकिस्तान की जन्म कुण्डली, पं० जवाहर लाल नेहरू**, पाकिस्तान के भूतपूर्व शासक **जुल्फकार भुट्टो, हिटलर (जर्मनी), सुश्री लतामंगेशकर** इत्यादि। इनकी कुण्डलियों का विश्लेपात्मक अध्ययन ज्योतिष तत्त्व (फलित खण्ड) में पढ़ें।

वास्तव में राहु-केतु छाया ग्रह हैं। राहु का नक्षत्र भरणी है एवं इसका देवता 'काल' है। केतु का नक्षत्र अश्लेषा है एवं इसके देवता सर्प हैं। कालसर्प योग के प्रभाव के कारण प्रत्येक कार्य में विघ्न-बाधाएँ तथा आर्थिक उन्नति में बाधाएं रहती हैं। परन्तु यह आवश्यक नहीं है कि कुण्डली में केवल कालसर्प योग ही प्रभावित कर रहा हो। कुंडली में बैठे अन्य शुभ योग जातक को आश्चर्यजनक सफलताएं दिला सकता है। कालसर्प योग अत्यन्त समृद्ध साधन सम्पन्न अमीर व्यक्ति की कुंडली में भी हो सकता है अथवा दीन, अभावग्रस्त गरीब व्यक्ति की कुण्डली में भी हो सकता है। मुख्यतः इस योग के प्रभावस्वरूप मनुष्य अपनी अन्तर्मन की शक्तियों का पूर्णतया उपयोग नहीं कर पाता अथवा सब सुख-साधन सम्पन्न होते हुए भी मानसिक तनाव एवं असन्तोष बना रहता है तथा अज्ञातभय एवं असुरक्षा की भावना व्याप्त रहती है।

**लक्षण**—इस योग के कारण जातक को स्वप्नों में सर्प दिखाई देते हैं, पानी दिखना, अपने-आप को उड़ते हुए देखना, परिवार के किसी सदस्य पर विपत्ति आना, पितृशिव देखना, सर्प और नेवले की लड़ाई दिखे तो निश्चय ही गृह-कलह हो सकता है। कालसर्प योग का उपाय कर लें। ये सब लक्षण है कि आपकी कुण्डली में कालसर्प या आंशिक कालसर्प योग है। आप अपनी कुण्डली किसी विद्वान् ज्योतिषी को दिखाकर उपाय करें।

कालसर्प दोष केवल ग्रह-जनित पीड़ा है, इसलिए इसकी शान्ति मुख्य रूप से—(१) द्वादश ज्योतिर्लिंगों में से किसी एक ज्योतिर्लिंग के निकट (२) क्योंकि इस योग के अधिष्ठाता श्री महाकाल ही हैं। अतएव यदि प्रसिद्ध महाकालेश्वर ज्योतिर्लिंग एवं सिद्ध शक्ति पीठ, कलिया नाग के निवास स्थल पुण्य सलिला क्षिप्रा गंगा के तट पर उज्जैन नगर में है। (३) प्रयागराज (४) नासिक में (५) अथवा यदि सम्भव न हो तो शिव मन्दिर में द्वादश ज्योतिर्लिंग का ध्यान करते हुए करें।

## —कालसर्प दोष शान्ति के लिए उपाय—

कालसर्प दोष की शान्ति के लिए मुख्य रूप से (१) ग्रह शान्ति (२) सर्प-दोष (३) पितृ दोष शान्ति एवं नागवलि एवं शिव पूजन वैदिक पुराणोक्त विधि से किसी योग्य ब्राह्मण द्वारा करवानी चाहिए। (४) विधिपूर्वक महामृत्युञ्जय का जप भी करें।

यदि कुण्डली में **काल सर्पयोग** पड़ा हो, तो निम्नलिखित किंचित् उपाय करने **शुभ एवं कल्याणकारी** होंगे—(१) **कालसर्प** की अरिष्ट शान्ति के लिए शिव मन्दिर में सवा लाख **ॐ नमः शिवाय** मन्त्र का पाठ करना तथा पाठोपरान्त रूद्राभिषेक करवाने का विशेष महत्त्व है। साथ ही शिवलिंग पर चांदी का **सर्प युगल-नाग स्तोत्र** एवं नाग पूजनादि करके चढ़ाना शुभ होगा।

**नाग गायत्री मन्त्र— ॐ नव कुलाय विद्महे विषदंताय धीमहि तन्नो सर्पः प्रचोदयात्॥**

(२) प्रत्येक शनिवार एक नारियल को तैल एवं काले तिलों का तिलक लगाकर, मौली लपेटकर अपने शिर से तीन बार घुमा कर **ॐ भ्रां भ्रीं भ्रौं सः राहवे नमः** मन्त्र कम-से-कम तीन बार पढ़कर चलते पानी में बहा देवें—ऐसे कम-से-कम **पाँच शनिवार करें।**

(३) प्रत्येक **शनिवार** कुत्तों को दूध और चपाती डालनी तथा गौओं, कौओं को तैल के छींटें देकर रसोई की प्रथम चपातियां डालना शुभ है।

(४) **कालसर्प** योग के कारण यदि वैवाहिक जीवन में बाधा आती हो, तो जातक पत्नी के साथ दोबारा विवाह करें एवं घर के चौखट द्वार पर चांदी का स्वस्तिक चिन्ह बनवा कर लगवाएं।

(५) घर में **मयूर पंख** का पंखा पवित्र स्थान पर रखें तथा भगवान् शिव का ध्यान करते हुए प्रातः उठते ही तथा सोने से पूर्व मयूर पंखे द्वारा हवा करें।

(६) प्रत्येक संक्रान्ति को गंगा जल सहित गोमूत्र का छिड़काव घर के सभी कमरों में करें।

(७) कालसर्प योग शान्ति के लिए नवनाग देवताओं के नाम का उच्चारण करना चाहिए—

**अनंतं वासुकिं शेष पद्मानाभम् च कंबलम्।**
**शंखपालं कर्कोटकं कालियं तक्षकं तथा॥**
**एतानि संस्मरेन्नित्यं आयुः कामार्थ सिद्धये।**
**सर्पदोष क्षयार्थं च पुत्रपौत्रान् समृद्धये॥**
**तस्मै विषभयं नास्ति सर्वत्र विजयी भवेत्॥**

(८) महाकुम्भ पर्व के अवसर पर प्रमुख स्नान करें और कुम्भ में स्थित शिव मन्दिर में जाकर विधिपूर्वक पूजन करें। चाँदी के बने नाग-नागिन के कम-से-कम ११ जोड़ों को प्रतिदिन शिवलिंग में चढ़ाएँ तथा महादेव से इस कुयोग से मुक्ति प्रदान करने की प्रार्थना करें।

(९) सोना—७ रत्ती. चाँदी—१२ रत्ती, तांबा—१६ रत्ती—ये तीनों मिलाकर सर्पाकार अंगूठी अनामिका अंगुली में धारण करने से वांछित लाभ प्राप्त होता है। जिस दिन धारण करें, उस दिन राहु की सामग्री का आंशिक दान भी करना चाहिए।

(१०) नागपंचमी का व्रत करें तथा नवनाग स्तोत्र का पाठ करें। 'अनन्त चतुर्दशी' का व्रत भी विधिपूर्वक रखें।

(११) प्रत्येक बुधवार को काले वस्त्र में उड़द या मूंग एक मुट्ठी डालकर, राहु का मन्त्र जाप कर किसी भिखारी को दे देवें। यदि दान लेने वाला कोई नहीं मिले तो बहते पानी में उस अन्न को छोड़ देना चाहिए। इस प्रकार 72 बुधवार करते रहने से अवश्य लाभ होता है।

(१२) यदि किसी स्त्री की कुंडली इस योग से दूषित है तथा संतति का अभाव है, पूजन-विधि नहीं करवा सकती तो किसी अश्वत्थ (बट) के वृक्ष से नित्य १०८ प्रदक्षिणा (घेरे) लगाने चाहिए। तीन सौ दिन में जब २८००० प्रदक्षिणा पूरी होगी तो दोष दूर होकर स्वतः ही संतति की प्राप्ति होगी।

(१३) इसके अतिरिक्त महाकाल रुद्र स्तोत्र, मनसादेवी नाग स्तोत्र, महामृत्युञ्जय आदि स्तोत्रों का विधि-विधान से पूजन, हवन करने से कालसर्प दोष की शान्ति हो जाती है।

कालसर्प दोष की शान्ति के लिए हमारी पुस्तक की प्रतीक्षा कीजिए।

# पर्व-त्यौहारों की तारीखों में मतान्तर क्यों ?

लेखक– पण्डित पन्ना लाल ज्योतिषी, गणितकर्त्ता पंचाँग दिवाकर, जालन्धर

किसी भी देश की सभ्यता और संस्कृति की महक वहाँ के लोगों द्वारा परम्परा से मनाए जाने वाले पर्व-त्यौहारों से अवश्य प्रतिभासित होती है। भारतवर्ष में मनाए जाने वाले अधिकांश पर्व-त्यौहारों से भारत की समृद्ध एवं गरिमामयी सभ्यता का इतिहास आज भी अभिव्यंजित होता है। यह अत्यन्त खेद का विषय है कि **भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति की गरिमा के प्रतीक** पर्व-त्यौहारों के सम्बन्ध में कई बार मतान्तर हो जाने से पर्व-त्यौहारों की तिथियों एवं तारीखों के बारे में भ्रान्तियाँ उत्पन्न हो जाती हैं। फलस्वरूप, धर्म परायण लोगों के मन में कई प्रकार शकाएँ पैदा होने लगती हैं, जिससे उनकी श्रद्धा एवं आस्था को भी ठेस पहुँचती है।

अधिकांशतः लोगों को पर्व-त्यौहारों एवं छुट्टियों सम्बन्धी जानकारी अलग-अलग प्रान्तों से छपने वाले जन्त्री/पंचाँगों, समाचार-पत्र, मैगज़ीन, कैलेण्डर, डायरियाँ, तिथि-पत्र, रेडियो, टेलीविज़न आदि संचार-साधनों द्वारा प्राप्त होती है। केन्द्रिय एवं प्रान्तीय सरकारों द्वारा उद्घोषित पर्व-त्यौहारों एवं सरकारी छुट्टियों की घोषणा राष्ट्रीय कैलण्डर समिति (National Calender Committee) द्वारा प्रस्तावित सूचि के अनुसार की जाती है। इनमें राष्ट्रीय स्तर के पर्व-जैसे 15 अगस्त, 26 जनवरी, 2 अक्तूबर आदि छुट्टियों की तारीखों के सम्बन्ध में तो कोई मतभेद नहीं होता है, परन्तु हिन्दुओं के धार्मिक पर्व-त्यौहारों की तारीखों के सम्बन्ध में कई बार मतान्तर एवं भेद की स्थिति उत्पन्न हो जाती है। मेरे विचारानुसार पर्व-त्यौहारों की तारीखों में भिन्नता के कई कारण होते हैं। इनमें से कुछ निम्नलिखित कारण विशेष रूप से उल्लेखनीय हैं—

(1) देश में छपने वाली विभिन्न जन्त्री पंचाँगों की तिथ्यादि पंचाँग-गणित में अन्तर।
(2) पर्व-त्यौहारों के सम्बन्ध में कतिपय कैलण्डरों, मैगज़ीन आदि में छपने वाली अपुष्ट जानकारी।
(3) प्राचीन आचार्यों के वचनों में एकरूपता का अभाव।
(4) अक्षांश/रेखांश भेद के कारण विभिन्न प्रान्तों के स्थानीय सूर्योदय, चन्द्रोदय, अस्तादि में अन्तर।
(5) कुछ धार्मिक सम्प्रदायों में मतान्तर होना।
(6) सरकारी तन्त्र का प्रभाव।

प्रस्तुत लेख में मैं प्रथम (1) कारण का ही विशेष रूप से विवेचन करना चाहूँगा, अन्य 5 कारण तो प्रत्यक्षतः तथ्याधारित हैं॥

**(1) तिथ्यादि पंचाँग-गणित में अन्तर**— देश में छपने वाली विभिन्न प्रकार की पंचाँग/जंत्रियों, कैलेण्डरों/डायरियों इत्यादि में तिथ्यादि के मान में कई बार भारी अन्तर पाया जाता है। विशेषकर अप्रमाणिक एवं अस्तरीय पंचाँग-गणित को आधार मानकर छपने वाली जन्त्रियों, पंचाँगों, डायरियों अथवा कैलण्डरों में तिथि/नक्षत्रों एवं पर्व-त्यौहारों सम्बन्धी तिथियों में भारी विसंगतियां एवं अशुद्धियाँ पाई जाती हैं। उपलब्ध जानकारी के अनुसार भारतवर्ष में आजकल प्रतिवर्ष लगभग 150 पंचाँग जंत्री छप रहे हैं। तिथि-कैलण्डरों की संख्या तो इससे भी अधिक ही होगी। इनमें अधिकांश आधुनिक पंचाँगकर्त्ता चित्रापक्षीय दृक् गणिताधारित निरयण पंचाँग को गणना अनुसार पंचाँग गणित करते हैं। यह गणित शास्त्र अनुमोदित होने के साथ-साथ प्रत्यक्षतः दृश्य होने से विज्ञान सम्मत भी है। **आधुनिक सूक्ष्म संस्कारों पर आधारित कम्प्यूटर प्रक्रिया (Computer Programming) द्वारा तैयार किए जाने वाले पंचाँगों के तिथि, नक्षत्र, योग, ग्रह के राशि संचार, भोगांश, सूर्य-चन्द्रोदयास्तादि तथा कम्प्यूटरीकृत विस्तृत जन्मपत्री की रचना भी भारतीय दृग्गणित पद्धति द्वारा ही की जाती है।**

परन्तु यह अत्यन्त खेद का विषय है कि हमारे देश के कतिपय पंचाँगकार तथा रामायण, महाभारत कल्याण आदि उच्चकोटि के धार्मिक साहित्य एवं पुराण, उपनिषद् आदि वैदिक ग्रन्थों के प्रकाशक (गीता प्रैस, गोरखपुर) भी प्राचीनता के मोहवश अवैज्ञानिक एवं अशुद्ध पंचाँगगणित का ही आश्रय ले रहे हैं। उनके इस कृत्य से पर्व त्यौहारों की तारीखों में प्रतिवर्ष कहीं न कहीं भेद उत्पन्न हो जाता है जिससे सामान्य लोगों में भ्रान्तियाँ पैदा होती हैं।

**ऐतिहासिक परिप्रेक्ष्य**— आज से लगभग नब्बे (90) वर्ष पूर्व भारतवर्ष में अधिकांश पंचाँगकर्त्ता पौराणिक सिद्धान्त ग्रन्थों (सूर्य सिद्धान्त, आर्य-सिद्धान्त, मकरन्द सा. ब्रह्म सिद्धान्त शिरोमणि, ग्रह-लाघव आदि) में प्रतिपादित सूत्रों के अनुसार तिथ्यादि पंचाँग-गणित का कष्ट-साध्य कार्य करते थे। विभिन्न स्थानीय पंचाँगों के तिथ्यादि-मान में भी अन्तर रहते थे। परन्तु 19वीं शताब्दी में नाभकीय विज्ञान (Spherical Science) एवं गणितीय क्षेत्रों में उत्तरोतर उन्नति के साथ-साथ सूर्यादि ग्रहों की गत्यादि के सम्बन्ध में भी अनेक संशोधनात्मक प्रयास हुए हैं। **उदाहरणस्वरूप** सूर्य सिद्धान्त द्वारा प्रतिपादित वर्षमान तथा आधुनिक वेधसिद्ध अनुसन्धान द्वारा प्रमाणित वर्षमान में 8 पल एवं 37 विपलों, अर्थात् लगभग साढ़े तीन मिंट, 3-1/2 मिनटों का अन्तर प्रतिवर्ष रहता है, जिस कारण प्राचीन सूर्य सिद्धान्तीय वर्ष प्रवेश सारिणी तथा आधुनिक वेध सिद्ध सूक्ष्म सारिणी द्वारा वर्ष लग्नों में अन्तर आ जाना स्वाभाविक ही है। आधुनिक कम्पयूटरों द्वारा निर्मित वर्ष कुण्डलियाँ भी नवीन वेध सिद्ध संशोधित सिद्धान्त की परिपुष्टि करती हैं।

मानवकृत ज्ञान-प्रशाखा के प्रत्येक क्षेत्र में युग एवं परिस्थितियों के अनुसार सुधार एवं यथोचित संस्कारों की सम्भावना रहती है। गणित ज्योतिष के क्षेत्र में भी समय के भेद एवं काल-गति के भेद से ग्रहों के गणित में थोड़ा-थोड़ा अन्तर पड़ता जाता है। 19वीं शताब्दी के प्रारम्भ से लेकर **पाश्चात्य एवं भारतीय वैज्ञानिकों ने आधुनिक कम्प्यूटरीकृत यन्त्रों की सहायता से अन्तरिक्ष एवं ग्रह विज्ञान के क्षेत्रों में जो आश्चर्यजनक प्रगति की है, उसका लाभ पंचाँग-गणित को भी मिला है।** इस सम्बन्ध में भारतीय गणिताचार्य एवं विद्वानों ने भी पंचाँग-गणित की प्रक्रिया में वेध-सिद्ध दृक्-तुल्य संस्कार (संशोधन) करके भारतीय पंचाँग पद्धति को वैज्ञानिक दृष्टिकोण दिया है। इनमें पं. सुधाकर द्विवेदी, पं. बापूदेव शास्त्री, लोक मान्य तिलक, पं. वैंकटेश केतरकर, पं. केरोपन्त आदि विद्वानों के नाम विशेषतौर पर उल्लेखनीय हैं। उनके मतानुसार भी सूर्य-चन्द्रादि ग्रहों के संचार, तिथि, नक्षत्र आदि भोग्य काल दृक् तुल्य होना ही श्रेष्ठ और शास्त्र सम्मत हैं। इस सम्बन्ध में शास्त्र प्रमाण की उद्धृत किए जाते हैं, जैसे—

**तेभ्यः स्याद् ग्रहणादि दृक्समिमं प्रोक्ता मया सा तिथिः।**
**ग्राह्या मंगल-धर्म निर्णया विधावेषा यतो दृक् समा॥** ( ति.चि. ) अन्येऽपि—
**यास्मिन् पक्षे येन काले दृश्यते गणितैक्यकम्। तेन पक्षेण ते कार्या ग्रहास्तत् समयोद्भवाः॥**

( ब्रह्म सि. ) सिद्धान्त शिरोमणि, वराहः नारद-विष्णु आदि पुराणों में भी सूर्य, चन्द्रमा को दृक्तुल्य स्पष्ट करके दृक् तिथियों द्वारा ही धार्मिक मुहूर्तों एवं पर्व-त्योहारों का निर्णय करना शास्त्र-सम्मत माना गया है।

**आज के वैज्ञानिक युग** में पंचाँग-गणित में तिथि, नक्षत्रों एवं सूर्य-चन्द्रादि ग्रहों की संचार गति के **सम्बन्ध में घण्टों एवं दिनों का अन्तर पड़ना अत्यन्त आश्चर्य की बात है तथा एक नैतिक अपराध भी कहा जा सकता है।** सूर्य-चन्द्रमा के 12 अंशात्मक पूर्वापर अन्तर को ही एक तिथि का मान कहते हैं। पूर्णिमा, प्रतिपदा......चतुर्थी आदि तिथियों के अंशात्मक अन्तर को आधुनिक वेध-सिद्ध यन्त्रों द्वारा घण्टा-मिनटात्मक सूक्ष्म रूप से प्रमाणित किया जा सकता है। इसी कारण सूक्ष्म दृक् गणित द्वारा निर्मित भारत की किसी भी मानक (Standard) पंचाँग में दिए गए पूर्णिमा आदि तिथि के मान, भा. स्टैं. टा. में विश्व के किसी भी देश के स्टैण्डर्ड अन्तर का संस्कार करके तिथि का स्टैण्डर्ड मान अभीष्ट देश के समय में जान सकते हैं। **उदाहरण-स्वरूप** पंचाँग दिवाकर (2061) के पंचाँग में 26 नवंबर, 2004 को पूर्णिमा समा. के घण्टा-मिनट, 25-38 में से यदि 5 घं. 30 मिं. (स्टैण्डर्ड अन्तर) घटा देवें, तो हमें **इंग्लैण्ड के स्टैं. टा.** में 20 घं. 08 मिं. पर पूर्णिमा समाप्ति टाईम प्राप्त होगा। ऐसे हमने Raphael's की Astronomical Ephemeri's 2004 से बहुत सी तिथियों का मिलान करके देखा है। ध्यान रहे यह ऐफिमेरिस Greenwich Observatory के दृक् तुल्य सिद्धान्तों के अनुसार निर्मित होती है। लिखने का तात्पर्य है कि जो पंचाँग-गणित विश्वस्तरीय ग्रहण की जाती है। जिस दृक् तुल्य सूक्ष्मगणित को **भारत सरकार के तत्त्वावधान में 13 भाषाओं में छपने वाली राष्ट्रीय पंचाँग** ने मान्यता दी है। N.C. Lahri (Calcutta), बम्बई (महाराष्ट्र), मध्यप्रदेश, उत्तरप्रदेश (वाराणसी), राजस्थान, दिल्ली, पंजाब, हरियाणा आदि से छपने वाली अनेक मूर्धन्य एवं पंचाँगकारों ने भी जिस दृक्तुल्य पंचाँगगणित को श्रेष्ठ, प्रामाणिक एवं शास्त्रसम्मत स्वीकारा है। इन सभी तथ्यों की अनदेखी करते हुए अब भी कुछ पण्डित महोदय अप्रत्यक्ष एवं स्थूलगणित को आर्षगणित बतलाकर मकरन्द, करणकुतूहल, सूर्य सिद्धान्त, ग्रहलाघव आदि के सूत्रों के आधार पर अज्ञानतावश प्राचीन एवं त्रुटिपूर्ण पंचाँग-गणित से तिथियों एवं पर्व-त्यौहारों का प्रणयन कर रहे हैं। इससे धर्म-परायण लोग भ्रमित एवं गुमराह होते हैं। राजस्थान एवं उत्तरप्रदेश (वाराणसी, दिल्ली, गोरखपुर आदि) में छपने वाले कतिपय पंचाँग अभी भी प्राचीन एवं त्रुटिपूर्ण पंचाँग-गणित का अनुसरण कर रहे हैं। जैसे कि हमारे सभी सुविज्ञ पाठक जानते ही हैं कि भारतवर्ष के अधिकांश पर्व-त्यौहार चान्द्र-तिथियों एवं नक्षत्रों पर ही आधारित होते हैं। अतएवं जन्त्री / पंचाँगों, कलैण्डरों इत्यादि में वर्णित यदि तिथि, नक्षत्रों की गणित में अन्तर होगा, तो हमारे पर्व-त्यौहारों की तारीखों में भी अन्तर पड़ना स्वाभाविक है।

उदाहरणस्वरूप **गीता प्रैस** गोरखपुर से छपने वाली धार्मिक पत्रिका **''कल्याण''** जिसमें अनेक वर्षों से पर्व-त्यौहारों सम्बन्धी स्थूल एवं त्रुटिपूर्ण पंचाँग-गणित ग्रहण करने से बहुत बार पर्व-त्यौहारों में अन्तर पड़ जाता है। उदाहरणतया सन् 2003 ई० में उनकी पत्रिका एवं दैनन्दिनी डायरी में अन्य बहुत-सी अशुद्ध तिथियों के अतिरिक्त करवा चौथ और आश्विन शुक्ल नवरात्रारम्भ की तारीखों में भी एक दिन का विशेष अन्तर पाया गया था। सन् 2004 ई. में भी **शारदीय नवरात्रारम्भ 14 अक्तूबर, 04,** गुरूवार की बजाए **15 अक्तूबर,** शुक्रवार को दर्शाया गया है। इसका मुख्य कारण है तिथि सम्बन्धी अशुद्ध गणित का प्रणयन।

**उदाहरणस्वरूप**—प्रस्तुत मासिक 'कल्याण' पत्रिका में तिथि / नक्षत्रों के मान में अनेक स्थलों पर भारत की किसी मानक (Standard) पंचाँग से 2 से 5 घण्टों का अन्तर भी पाया जाता है। जैसे 8 अक्तूबर, 2004 ई. को दशमी तिथि किसी भी मानक पंचाँग में 8.50 घं० मिं० तक विद्यमान है, परन्तु 'कल्याण' के व्रतोत्सव पर्व के पृष्ठ ८७१ पर यह तिथि ६/४१ घं० मिं० तक है। इस प्रकार 2 घण्टे, 9 मिनट का अन्तर है। इसी भान्ति ८ नवंबर को सभी मानक पंचाँगों (पंचाँग दिवाकर, राष्ट्रीय 23.43 पंचाँग आदि) में रमा एका० अर्धरात्रि 26.43 घं० मिं० तक है जबकि 'कल्याण' में रात्रि 23.43 (११.३४) तक होने से दोनों का अन्तर ३ घण्टे, 9 मिनट का अन्तर हुआ। इसी भान्ति नक्षत्रों के मान में भी भारी अन्तर परिलक्षित होता है। जैसे १५ नवंबर, ०४ को **मूला नक्षत्र** के मान में ४ घण्टे, २१ मिनट का, १६ नवं. ०४ को पूषा में **४ घण्टे, ५४** मिं० का, १७ नवं. ०४ को **उषा. में** किसी भी मानक पंचाँग की **५ घण्टे, ९ मिं०** का अन्तर पड़ गया है।

१६ अक्तूबर, २००४ को पड़ने वाली तुला **संक्रान्ति में तो १३ घण्टे, २१ मिनट** का अन्तर पड़ा हुआ है। निरयण तुला संक्रान्ति राष्ट्रीय पंचाँग सहित सभी मानक पंचाँगों ने १६ अक्तूबर को 28 घं०, 34 मिं० तक विद्यमान है, जबकि 'कल्याण' पत्रिका में 17 अक्तूबर को सायं 17 घं० 55 मिं० तक दर्शाई गई है।

ध्यान रहे, तिथि, नक्षत्रों के मान में 5-5 घण्टों के अन्तर होने से एकादशी पूर्णिमा, जन्माष्टमी, गणेश चतुर्थी, प्रदोष व्रत संक्रान्ति पुण्य आदि की तारीखों में अन्तर तो होता है, साथ में ज्योतिष-शास्त्रीय अन्य महत्त्वपूर्ण अंगों में भी अन्तर हो जाता है। जैसे गण्डमूल नक्षत्र, दशा अन्तर दशाओं में अन्तर, जन्मकुण्डली में ग्रहों का अन्तर, पंचक, भद्रा व्याप्ति अव्याप्ति आदि सभी विषयों में अन्तर आ जाने से धर्म से सम्बद्ध ज्योतिष विद्या भी झूठ और हास्यास्पद लगने लगती है। इस सम्बन्ध में एकजुट होकर सभी सम्प्रदाय समूहों को महत्त्वपूर्ण निर्णय लेने की आवश्यकता है। पर्व-त्यौहारों के सम्बन्ध में ऐसे ही अनेकों उदाहरण भरे पड़े हैं, जिनमें तिथि, नक्षत्र सम्बन्धी **त्रुटिपूर्ण पंचाँग गणित** के कारण पर्व-त्यौहारों की तिथियों (तारीखों) में भिन्नता एवं मतान्तर पड़ रहा है।

इस धार्मिक संस्थान के सम्बन्ध में हमारे एवं अन्य धार्मिक जनता के मन में विशेष श्रद्धा भाव है, अतएव उनसे अनुरोध है कि वह अशुद्ध, त्रुटिपूर्ण एवं अशास्त्रीय गणित का आश्रय न लें॥ पर्व-त्यौहारों की तारीखों के बारे में मतभेद, लोगों की धर्म-सम्बन्धी खण्डित धारणाओं को प्रकट करता है, दूसरे राष्ट्रीय एकता की भावना को भी ठेस पहुँचती है। इसी भान्ति कई बार सरकारी क्षेत्र द्वारा भी किसी सम्प्रदाय विशेष से प्रभावित होकर किसी पर्व त्यौहार सम्बन्धी छुट्टी कर देने से सामान्य लोग भ्रमित होते हैं॥ उदाहरणस्वरूप **श्री कृष्णाजन्माष्टमी के व्रत, जप** आदि के निमित्त अधिकांश शास्त्रकारों ने अर्द्धरात्रि व्यापिनी भाद्र कृष्ण अष्टमी तिथि, रोहिणी ग्राह्य माना है, परन्तु भारत सरकार प्रायः प्रभाववश उदयकालिक अष्टमी की ही उद्घोषणा करती है। इस प्रकार धर्म पारायण लोग संशय में पड़ जाते हैं। अतएव धार्मिक संस्थाओं से अनुरोध है कि वह उपरोक्त भ्रममूलक परिस्थितियों का निराकरण करने के प्रयास करें जिससे धार्मिक लोगों की पर्व-त्यौहारों की तिथियों के सम्बन्ध में शंका उत्पन्न न हो॥

3 अक्टू. को सोमवती अमावस यद्यपि सफेद वस्तुओं चावल, रूई, चाँदी में घटाबढ़ी रहेगी। परन्तु हस्त नक्षत्र कालीन सूर्यग्रहण होने से तिल, तेल, चने में अच्छी तेजी बनेगी। 4 अक्टू. को बुध तुला में गुरु के साथ मेल करेगा। मंगल की दृष्टि भी है। रूई, गुड़, खाण्ड, सोना, लोहा, पीतल अफीम में तेजी, चाँदी, अलसी, सरसों, एरण्ड, बिनौला, मूंगफली में मन्दी बनेगी। परन्तु हमारे विचारानुसार यहाँ मन्दी न बनकर अचानक तेजी की लाईन बन सकती है। सावधानीपूर्वक चलें।

5 अक्टू. से शुक्र अनु. में तथा तुला राशिस्थ चन्द्रमा कालीन चन्द्रदर्शन होगा। अलसी, एरण्डी में तेजी, गुड़, खाण्ड, चावल, नमक में घटाबढ़ी के बाद तेजी होगी। 6 अक्टू. को बुध पश्चिम से उदय तथा गुरु पश्चिम में अस्त होगा। रुई, शेयरों, सोने में मन्दी, चाँदी में तेजी होगी। 9 अक्टू. को बुध स्वाती में आने से रूई, शेयरों में मन्दी बने। 10 अक्टू. को सूर्य चित्रा में आने से रूई, सूत, सोना, चांदी, मोती, गुड़, खाण्ड, अरहर, गेहूं, चना, तिल, नारियल, सन, केसर, कपूर, बादाम आदि में मामुली में तेजी बनेगी। 13 अक्टू. को गुरु चित्रा (4) में आने से चांदी, अनाज, रूई में घटाबढ़ी होगी।

17 अक्टू. को सूर्य तुला राशि में बुध एवं गुरु के साथ मेल करेगा। इन पर मंगल की दृष्टि भी रहेगी। रुई, तिल, चाँदी, तेल में मामूली फिर तेजी होगी। गेहूँ, जौं, चना, अलसी, सोना, ताँबा, लाल-चन्दन, मजीठ, श्रीफल, सुपारी में तेजी बनेगी।

18 अक्टू. को बुध विशाखा में आने से रूई, कपास आदि में घटाबढ़ी होगी। 21 अक्टू. को वक्री मंगल भरणी (4) में आने से सोना, चाँदी, रूई, चावल, बाजरा, गेहूँ, सरसों, गुड़ में तेजी होगी। 23 अक्टू. को सूर्य स्वाती में आने से रूई, सूत, सन, रेशम, सोना, चाँदी, गुड़, शक्कर, बिनौला, सुपारी, मिर्च, अलसी, सरसों, राई, हींग, गुग्गल में तेजी बनेगी।

25 अक्टू. से बुध बृश्चिक राशि में शुक्र के साथ मेल करेगा। इन पर मंगल की दृष्टि है। घी, तेल, सरसों, रूई, चाँदी, शेयरों में तेजी बने। सोने में विशेष तेजी नहीं होगी। 28 अक्टू. को बुध अनु. में तथा गुरु स्वाती में आने से सूत, सन, रूई, सोना, चाँदी, तिलहन, तेल, सोयाबीन में घटाबढ़ी होगी। 30 अक्टू. से शुक्र धनु में आने से शेयरों, किशमिशादि मेवे, जवाहरात आदि चाँदी, सोना, ताँबा में तेजी, रूई, सूत, कपास, चावल, खाण्ड में भी घटाबढ़ी के बाद तेजी बनेगी।

**नवम्बर**–ता. 3 नवं., गुरुवार को बृश्चिक राशिस्थ चन्द्रमा कालीन चन्द्रदर्शन होगा। रूई, कपास, रेशमी व ऊनी कपड़े, घी, तेल, सोयाबीन, चाँदी में तेजी बने, गुड़, चीनी, चने में कुछ मन्दी बने। ता. 6 नवं. से सूर्य विशाखा में आने से जौं, चावल, गेहूँ, मसूर, गुड़, खाण्ड, रूई, सूत, सरसों, तिल, एरण्ड, अफीम, अलसी, चाँदी में तेजी बनेगी। (ता. 6 से 11 नवं. तक बाजार घटाबढ़ी के बावजूद बाद में तेजी होगी।)

12 नवं. को बुध ज्येष्ठा तथा शुक्र पू.षा. में आने से घी, गुड़, खाण्ड, चावल में तेजी, मूँग, मोठ, उड़द, तिल, तेल, सरसों, नमक, सोयाबीन में उतार-चढ़ाव के बाद तेजी होगी। 13 नवं. को गुरु स्वा. (2) में तथा ता. 14 से बुध बृश्चिक में वक्री हो जाने से चीनी, गुड़, शक्कर, हल्दी, लकड़ी, बिनौले तेज भाव होंगे, परन्तु सरसों, अलसी व रूई में घटाबढ़ी के बाद मन्दी होगी। ता. 15 मंगलवार को पूर्णिमा का क्षय होने से गेहूँ चावल व लौह आदि धातुएँ तेज भाव होंगी।

**कार्तिक शुक्ल** में तेरह दिन का पक्ष होने से देश में कहीं उपद्रव, तोड़-फोड़ एवं हिंसा की घटनाएँ बढ़ेंगी। महंगाई बढ़े, कहीं विचित्र रोग एवं दुर्भिक्ष का भय रहेगा। ता. 16 को मार्गशीर्ष संक्रांति 30 मुहूर्त्ति बुधवार को है। छोटी इलायची, जायफल, सुपारी, गेहूँ, धान्य, नारियल, ऊनी वस्त्र, ताँबा आदि लाल वर्ण की वस्तुएँ तेज होंगी। ता. 19 को सूर्य अनु. में जाएगा। इसी दिन बुध पश्चिम में अस्त हो रहा है जिससे गेहूँ, धान्य, किशमिश, चने, ऊन एवं सुवर्ण, चाँदी, पीतल आदि सर्व प्रकार की धातुएँ तेज भाव होंगी। ता. 21 को वक्री मंगल भरणी में आने से गेहूँ, जौं, चने, चावल, खली, मूंगफली, गर्म मसाले, चारा, सोना, चाँदी, लोह आदि धातुएँ तेज होंगी। ता. 22 से शनि कर्क राशि में वक्री होने से सर्व प्रकार अनाज, उड़द, मक्की, धान्य व लोहादि धातुएँ तेजी का रूख करेंगी। ता. 26 को वक्री बुध अनु. में आने से सोना, चाँदी व रूई में घटाबढ़ी के बाद कुछ मन्दी हो। परन्तु यह मन्दी अस्थाई होगी। ता. 29 को गुरु स्वा. (3) में आने से रूई, कपास व चाँदी में घटाबढ़ी के बाद मन्दी रहे। ता. 30 को बुध पूर्वोदित होना कपास, रूई, चाँदी एवं चावलों में तेजीकारक रहेगा।

**दिसम्बर**–ता. 1 से राहु उभा (4) में और केतु हस्त (2) में प्रविष्ट होने से सर्व प्रकार अनाज, किशमिश, गर्म एवं ऊनी वस्त्र तथा ऊन के भाव तेज होंगे। ता. 2 से सूर्य ज्येष्ठा नक्षत्र में आने से भी गेहूँ, चावल, अलसी, सरसों, एरण्डी, हींग, गुग्गल, सोयाबीन, गुड़, चीनी, सोना व चाँदी में तेजी का रूख होगा। ता. 3 से शुक्र मकर में आकर शनि को सप्तम दृष्टि से देखेगा। गेहूँ, जौं, चने, चावल, उड़द, घृत, गुड़, चीनी आदि में तेजी होगी। रूई व चाँदी में घटा-बढ़ी होकर बाद में तेजी होगी। ता. 4 से बुध बृश्चिक में मार्गी होगा। जिससे एरण्ड, खल-बिनौला, अलसी, सोयाबीन, गुड़, शक्कर, मूँगफली में तेजी होगी। ता. 9/10 को बुध अनुराधा में आने से अनाज के भावों में विशेष परिवर्तन न होंगे, किन्तु रूई, कपास, सोना व चाँदी में मन्दी का रूझान होगा। ता. 10 से मंगल मेष राशि में मार्गी होने से गेहूँ, मक्की, चने, अलसी, तोरिया, ताँबा, सोना, जूट, पटसन, पीतल एवं चाँदी के भावों में घटाबढ़ी एवं अनिश्चितता रहेगी। ता. 12 से 14 दिसं. के मध्य करियाना के थोक एवं वायदा बाज़ार में विशेष परिवर्तन नहीं होंगे। ऐसे योग हैं। ता. 15 से सूर्य धनु राशि में आकर शनि के साथ षडाष्टक योग रहेगा। रूई, कपास, सन-सूत, तिल-तैल, अलसी, सोना-चाँदी में तेजी होगी। गेहूँ, अनाज आदि की मार्कीट मन्दी का रूझान रहेगा। ता. 16 से गुरु स्वाती के चतुर्थ चरण में प्रवेश करने से तैल, सरसों, अलसी, एरण्डी, तैल-मूंगफली में घटाबढ़ी के बाद तेजी होगी। 18-19 को तेजी के ही योग हैं। 19 की प्रात: को सरसों, तेल-सूरजमुखी, सोयाबीन, गरी-खोपा, तारपीन, अलसी आदि सर्व प्रकार के खाद्य तैल तेजी में खुलेंगे। यह तेजी की चमक 3 दिन तक छाई रहेगी। ता. 20 को शनि पुष्य (4) में आने से अलसी, रूई, सन, सूत, पटसन, खल-बिनौले, चौपाय व पशुचारा तेज होंगे। ता. 24 से शुक्र मकर राशि में वक्री होगा। जिससे अनेक व्यापारिक वस्तुओं की लाईन बदलने की सम्भावना होगी। खाद्य तैल, मूंगफली, किशमिश, घी, किशमिश, चीनी, चावल, रूई, चाँदी व सुवर्ण के भावों में वृद्धि होगी। ता. 28 से सूर्य पूषा नक्षत्र में आने से गेहूँ, धान्य, चने, गुग्गुल, गुड़, खली, सरसों तेल, अलसी, नारियल, सोयाबिन, सूरजमुखी, मूंगफली एवं मूंगफली के तेलों में तेजी के योग होंगे। ता. 30 से बुध भी मूला नक्षत्र एवं धनु राशि में सूर्य से मेल करेगा। अनाज, रूई, सोना व चाँदी में कुछ घटाबढ़ी के बाद तीन में तेजी होगी।

# चमत्कारिक मन्त्र-तन्त्र एवं यन्त्र

'मन्त्र' वह दिव्य शक्ति है, जिसके द्वारा दैवी शक्तियों का अनुग्रह, उपयुक्त साधना द्वारा सुगमता से प्राप्त किया जा सकता है। धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष की प्राप्ति के लिए कर्त्तव्य की प्रेरणा देने वाली शक्ति साधना के भी मन्त्र कहते हैं।

मन्त्र सिद्धि एवं साधना के लिए दृढ़ संकल्प शक्ति एवं श्रद्धा भावना का होना आवश्यक है। जैसा कि 'भावचूड़ामणि' में लिखा गया है—

**बहुजापात् तथा होमात् कायक्लेशादिविस्तरैः। न भावेन विना देवो यन्त्रमन्त्राः फलप्रदाः ॥**

अर्थात् चाहे कितना ही अधिक जप, होम तथा शरीर-कष्टादि किया जाएँ, परन्तु भाव के बिना देवता, मन्त्र और यन्त्र आदि फलप्रद नहीं होते।

प्राचीनाचार्यों ने मन्त्र-तन्त्रादि के अनुष्ठान एवं सिद्धि के लिए कुछ विशेष नियमों को पालन करने के भी निर्देश दिए हैं। जैसे—गोपनीयता, मन व शरीर की शुद्धि, शुभ स्थान, सात्विक भोजन, शुभासन, विनियोग, मन्त्र, देवता, दिशा एवं शुभ-मुहूर्त्तादि का ज्ञान होना आवश्यक बताया गया है। जिनका पालन करके मन्त्रानुष्ठान शीघ्र व सुलभ हो जाती है। इनकी विस्तृत व्याख्या हमारी दिसम्बर, २००५ में प्रकाशित होने वाली पुस्तक 'शिव मन्त्रावली' में दी गई है।

मन्त्र एवं यन्त्रों के अनुष्ठान एवं सिद्धि के लिए सूर्यग्रहण, चन्द्रग्रहण, सूर्य-चन्द्र क्रान्तिसाम्य का काल, श्रीमहाशिवरात्रि काल, दीपावली, अक्षया तृतीया, सायन एवं निरयण संक्रान्ति पुण्यकाल, होलाष्टक, रवि-गुरु-पुष्यादि योग, नवरात्रों में, अमृत सिद्धि योगों, भौमवासरी अमावस आदि पर्वों को विशेष प्रशस्त माना गया है।

## —श्री दुर्गा सप्तशती के कुछ सिद्ध मन्त्र—

**श्री दुर्गासप्तशती** के ७०० श्लोक, सभी मन्त्र स्वरूप हैं। जो धर्म, अर्थ, काम व मोक्ष चारों क्षेत्रों में सिद्धि एवं सफलता प्रदान करने वाले हैं, जो व्यक्ति जिस भावना एवं कामना से श्रद्धा एवं विधिपूर्वक मन्त्र का जाप एवं अनुष्ठान करता है तद्नुसार ही उसे फल की प्राप्ति होती है। आगे हम कुछ कांम्य मन्त्र लिख रहे हैं, जिनका विधिपूर्वक अनुष्ठान करने से मनोवाँछित फल की प्राप्ति होगी। **श्री दुर्गा मन्त्र जाप** की सरल एवं बोधगम्य विधि ज्ञात करने के लिए हमारे कार्यालय से प्रकाशित **श्री दुर्गा सप्तशती** का संशोधित संस्करण मंगवा कर पढ़ें। प्रत्येक मन्त्र का सवा लाख की संख्या में विधिवत् पाठ करके दशमांश के तिल, क्षीर, घृतादि द्वारा हवन, उसका दशांश, तर्पण, मार्जन एवं कन्या पूजन कराने से मनोवाँछित फल अवश्य प्राप्त होता है।

**(१) समस्त कार्यों में सिद्धि के लिए—**

नमो देव्यै महादेव्यै शिवायै सततं नमः।
नमः प्रकृत्यै भद्रायै नियताः प्रणताः स्मताम्॥ अध्याय ११, श्लोक ९ ॥

**(२) सब प्रकार के अरिष्ट की शान्ति के लिए—**

ॐ जयन्ती मंगला काली भद्रकाली कपालिनी।
दुर्गा क्षमा शिवा धात्री स्वाहा स्वधा नमोऽस्तु ते ॥९ ॥ अर्गला स्तोत्र ॥

**(३) विलिष्ट रोग की शान्ति हेतु—**

रोगानशेषानपंहसि तुष्टा रुष्टा तु कामान् सकलान् अभीष्टान्॥
त्वामाश्रितानां न विपन्नराणां त्वामाश्रिता हि आश्रयतां प्रयान्ति॥

## यन्त्र-मन्त्र साधना हेतु विशेष मुहूर्त्त (काल)

सायन संक्रान्ति पुण्यकाल—प्रथम पृष्ठों पर देखें

सायन संक्रान्ति पुण्यकाल—प्रथम पृष्ठों पर देखें

### क्रान्तिसाम्य काल 2005–06 ई.

यहाँ सूर्य-चन्द्र का सूक्ष्म क्रान्तिसाम्य काल दिया जा रहा है। विवाहादि मुहूर्त्तों में इसी सूक्ष्म क्रान्तिसाम्य के काल को वर्जित किया गया है। इस समय विवाह के लिए अशुभ परन्तु यंत्र-मंत्र-तंत्र अनुष्ठान के लिए श्रेष्ठ समय होता है।

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| तारीख | घं. मि. | तारीख | घं. मि. |
| 7 जन. | 4-50 | 7 जन. | 10 -31 |
| 19 जन. | 9 -21 | 19 जन. | 15-18 |
| 2 फर. | 8 -02 | 2 फर. | 12-38 |
| 14 फर. | 4-35 | 14 फर. | 8-47 |
| 27 फर. | 23-24 | 28 फर. | 3-30 |
| 12 मार्च | 0-35 | 12 मार्च | 4-14 |
| 25 मार्च | 14-11 | 25 मार्च | 18-11 |
| 6 अप्रै. | 21-40 | 7 अप्रै. | 1-20 |
| 20 अप्रै. | 6-32 | 20 अप्रै. | 11-04 |
| 2 मई | 17-16 | 2 मई | 21-24 |
| 16 मई | 1-01 | 16 मई | 6-41 |
| 28 मई | 18-19 | 28 मई | 23-37 |
| 11 जून | 5-10 | 11 जून | 12-26 |
| 24 जून | 9-13 | 24 जून | 15-14 |
| 2 जुला. | 19 37 | 3 जुला. | 2 42 |
| 17 जुला. | 2-00 | 17 जुला. | 7-22 |
| 29 जुला. | 1-05 | 29 जुला. | 6-21 |
| 12 अग. | 2-29 | 12 अग. | 7-03 |
| 23 अग | 23-15 | 24 अग. | 3-09 |
| 6 सितं. | 17-51 | 6 सितं. | 22-00 |
| 18 सितं. | 22-45 | 19 सितं. | 2-10 |
| 2 अक्तू. | 7-33 | 2 अक्तू. | 11-44 |

| प्रारम्भ काल | | समाप्ति काल | |
|---|---|---|---|
| तारीख | घं. मि. | तारीख | घं. मि. |
| 14 अक्तू. | 21-47 | 15 अक्तू. | 1-29 |
| 27 अक्तू. | 22-14 | 28 अक्तू | 2-54 |
| 9 नवं. | 18-20 | 9 नवं. | 22-41 |
| 22 नवं. | 15-50 | 22 नवं. | 21-43 |
| 5 दिसं | 20-34 | 6 दिसं. | 2-13 |
| 19 दिसं | 1-06 | 19 दिसं. | 8-16 |
| 28 दिसं. | 7-51 | 28 दिसं. | 13-59 |
| (सन् 2006 ई.) | | | |
| 9 जन. | 15-54 | 9 जन. | 22-05 |
| 23 जन. | 18-30 | 23 जन. | 23-39 |
| 4 फर. | 16-11 | 4 फर. | 20-39 |
| 18 फर. | 11-52 | 18 फर. | 16-23 |
| 2 मार्च | 14-39 | 2 मार्च | 18-10 |
| 16 मार्च | 0-09 | 16 मार्च | 4-21 |
| 28 मार्च | 15-21 | 28 मार्च | 18-40 |
| **सूर्यग्रहण** | | | |
| 3 अक्तू. | 13-06 | 2 अक्तू. | 18-58 |
| **चन्द्रग्रहण** | | | |
| 17 अक्तू. | 17-04 | 17 अक्तू. | 18-03 |

## मुकद्दमे में विजय प्राप्ति यन्त्र

इस यंत्र को चांदी के पत्रे अथवा भोजपत्र पर रविपुष्य, गुरुपुष्य, सायन-संक्रान्ति, हस्त, मूला नक्षत्र कालीन अथवा दीपावली, ग्रहण के दिन सू.उ. के पश्चात् तथा सूर्यास्त से पूर्व खुदवाकर प्रतिष्ठित कर प्रतिदिन पूजन करें, तो कोर्ट-कटहरी आदि विषयों में विजय प्राप्त होने की प्रबल सम्भावना होती है। यन्त्र को अपनी जेब में रखें—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ५९२ | ५९९ | २ | ७ |
| ६ | ३ | ५९६ | ५९५ |
| ५९८ | ५९३ | ८ | १ |
| ४ | ५ | ५९४ | ५९७ |

**पूजन मन्त्र**— ''ॐ नीली-नीली-महानीली (शत्रु पत्र/जज का नाम) जीभि तालू सर्व खिली, सही खिलो तत्क्षणाय स्वाहा॥''

## पुत्र प्राप्ति यन्त्र

जिस स्त्री की कोई सन्तान न हो, उसे रविवार के दिन सर्पाक्षी के फूलों के पत्तों से युक्त डाली लाकर एक वर्ण की गाय के दूध में कुंवारी कन्या के हाथ से पिसवा कर एक कर लें। ऋतुमति होने पर चौथे से छठे दिन तक प्रतिदिन एक-एक तोला की मात्रा में इसका सेवन करें। सेवन से पूर्व निम्न मन्त्र को १०८ बार जाप करें—

| | | | |
|---|---|---|---|
| ०८ | ०१ | ३४ | २९ |
| ३० | ३३ | ०४ | ०५ |
| ०२ | ०७ | २८ | ३५ |
| ३२ | ३१ | ०६ | ०३ |

**ॐ नमो भगवते देवाय॥ ॐ क्लीं देवकी सुत गोविन्द वासुदेव जगत्पते। देहि में तनयं कृष्ण त्वामहं शरणं गतः॥**

तदनन्तर इस मन्त्र के साथ ही भोजपत्र पर अष्टगन्ध से यह यन्त्र लिखकर तावीज़ में भरकर गले या कमर में बांधने से बांझ स्त्री के भी पुत्र रत्न की प्राप्ति होती है।

यदि यन्त्र न इस्तेमाल करना चाहें, तो उपर्युक्त मन्त्र का सवा लाख जाप करने के पश्चात् दशांश हवन, तर्पण, ब्राह्मण-भोजन यथाविधि करना चाहिए।

मन्त्र पाठ करने से पूर्व संकल्प, विनियोग, व्यास आदि 'सन्तान गोपाल स्तोत्र' नामक पुस्तक से अवश्य कर लें।

## गर्भ रक्षा हेतु यन्त्र

**विधि**—जिस स्त्री के गर्भ धारण में असुविधा हो रही है अथवा गर्भ की बार-बार हानि होती हो। उस स्त्री की बाँह में अथवा कमर में यह यन्त्र बाँध देने से गर्भ स्थिर हो जाता है। इस यन्त्र को भोजपत्र पर रविवार के दिन मूला नक्षत्र में अनार की कलम से लिखकर किसी तावीज़ में रखकर बाँधना चाहिए।

| | | | |
|---|---|---|---|
| ॐ | ॐ | ॐ | ॐ |
| ॐ | ॐ | ॐ | ॐ |
| ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं |
| ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं | ह्रीं |

## टोने-टोटके का दोष निवारण हेतु शावर मन्त्र

**ॐ नमो आदेश गुरु को। अपर कोष। बिगड़ कोष। प्रह्लाद राख। पाताल राख। पाँव दे बीज जंघा देवा कालिका। मस्तक राखे महादेव। जो कोई इस पिण्डप्राण को छेदे-छेदे। देव-देवता। भूत-प्रेत। डाकिनी-शाकिनी। कंठमाला, तिजारी। एक पहर। दोपहर। सांझ सवेरे को किये कराये को स्वाहा पड़े। इसकी रक्षा नरसिंह जी करें।**

इस मन्त्र का जप दीवाली, ग्रहणकाल, सायन संक्रान्ति पुण्यकाल, क्रान्तिसाम्य काल में करने से मंत्र सिद्ध हो जाएगा। मंत्र का जाप करते हुए रोगी को २१ बार झाड़ा करें तथा सिर से पांव तक धागा नापकर इस मन्त्र का उच्चारण करते हुए २१ गांठ लगाकर और गुग्गल की धूनी देकर रोगी के कण्ठ में पहना दें। इस प्रकार उपाय करने से किया किराये का सभी दोष समाप्त होकर उल्टे टोना करवाने वाले की हानि होती है।

## लक्ष्मी प्रदायक—श्री कनकधारा मन्त्र

प्राण प्रतिष्ठा युक्त कनकधारा यन्त्र को स्थापित करके नित्य निम्न कनकधारा मंत्र की स्फुटक माला से एक या तीन माला का पाठ करने से लक्ष्मी देवी प्रसन्न होती है तथा आर्थिक प्रगति होती है।

**'ॐ वं श्री वं एं ह्रीं क्लीं कनकधारायै स्वाहा॥''**

कनकधारा मन्त्र का एक लाख जप पूरा करें तथा यदि सम्भव हो तो पं० पन्ना लाल कृत 'श्री दुर्गा सप्तशती' (भा. टी.) में से कनकधारा स्तोत्र का पाठ भी अवश्य करें। जिन साधकों के पास 'श्री-यन्त्र' है, उन्हें भी कनकधारा यंत्र अवश्य रखना चाहिए। दोनों यन्त्रों में परस्पर सामञ्जस्य होने से फल शत गुणा अधिक बढ़ जाता है।

## धनप्रदायक सिद्ध बीसा यन्त्र

गुरुपुष्य योग अथवा शुक्ल पक्ष के गुरुवार के दिन शुभ मुहूर्त में भोजपत्र पर अष्टगन्ध की स्याही से सोने की निब अथवा चमेली की कलम से लिखकर मन्त्रोपचार पूजन कर रुद्राक्ष अथवा स्फटिक की माला से २१ हज़ार नवार्ण मन्त्रों द्वारा अभिमन्त्रित कर स्वर्ण, चांदी आदि के यन्त्र में भरकर धारण करने से धन, धान्य व सौभाग्य की प्राप्ति होती है।

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| | ३ | | | |
| | ॐ | ४ | ऐं | |
| १ | ८ | ५ | ६ | |
| | ह्रीं | २ | क्लीं | ७ |
| | | ९ | | |

## अभीष्ट वर प्राप्ति के लिए

जिन कन्या के विवाह-कार्य में बार-बार विघ्न-बाधाएं पड़ती हों, उसको गुरु-पुष्य, रवि पुष्य, अक्षया तीज, श्रावण मास में, दीपावली, बसन्त अथवा नवरात्रों में निम्नलिखित मन्त्र का आरम्भ करके यथेष्ठ संख्या में ५१ हज़ार अथवा सवा लाख की संख्या में नियमित रूप में,

शिव-पार्वती अथवा माता के मन्दिर में धूप, दीप जलाकर पीले एवं लाल पुष्प चढ़ाकर सुनिश्चित समय में नियमित रूप से संकल्पपूर्वक एवं विधिवत् जप करना चाहिए। इससे देवी कीकृपा से अवश्य कामना सिद्धि होती है—

ॐ कात्यायनि महामाये महायोगिनी अधीश्वरी।
नन्दगोपसुते देवि ! पतिं मे कुरु ते नमः॥

इसके साथ प्रति सोमवार का व्रत तथा पार्वती मंगल स्तोत्र का पाठ भी किया जाए, तो मनोवांछित फल की प्राप्ति शीघ्र होती है। इसके अतिरिक्त अन्य अनेक शास्त्रोक्त प्रयोग प्रसंगवश मिलते हैं, जिनका जातिका की ग्रहदशा का अवलोकन करके करना चाहिए।

## धन-सम्पदा हेतु श्री अन्नपूर्णा देवी का मन्त्र

धन-धान्य और समृद्धि के लिए अन्नपूर्णा देवी के निम्न मन्त्रों में से किसी एक का जप करके साधक जन लाभान्वित हो सकते हैं। फाल्गुन शुक्ल अष्टमी अथवा अन्य शुभ मुहूर्त्त में मन्त्र-जाप प्रारम्भ करें—

ध्यान मन्त्र— 'तप्त स्वर्णनिभा शशांक मुकुटा रत्नप्रभा भासुरा,
नानावस्त्र विराजिता त्रिनयना भूमीरमाभ्याम् युता।'
दर्वीहाटक भाजनं च दधती रम्योच्चपीनस्तनी,
नित्यं तं शिवमाकलय्य मुदिता ध्यायेन्नपूर्णेश्वरी॥

जप मन्त्र—✤ ॐ ह्रीं श्रीं क्लीं नमो भगवति माहेश्वरि अन्नपूर्णायै स्वाहा।
✤ ॐह्रीं श्रीं क्लीं नमो भगवति माहेश्वरि ममाभिमतमन्नं देदि देहि अन्नपूर्णे स्वाहा॥
✤ ॐ श्रीं ह्रीं नमो भगवति प्रसन्नपारिजातैश्वर्य अन्नपूर्णे स्वाहा।
✤ ॐ ह्रीं ह्रीं नमो भगवति माहेश्वरि प्रसन्न वरदे अन्नपूर्णे स्वाहा॥

## बिक्री बढ़ाने हेतु मन्त्र

मन्त्र—भंवर वीर तू चेला मेरा, खोल दुकान कहा कर मेरा।
उठे जो डण्डी बिके जो माल, बंवर वीर की सौं नहिं जाय॥

बिक्री बढ़ाने के लिए इस मन्त्र का प्रयोग किया जा सकता है। रविवार के दिन प्रातः स्नान करके एक हाथ में काले उड़द लें। १०८ बार मंत्र का जाप करें। मंत्र-जाप के बाद उड़द के दानों को दुकान में चारों ओर बिखेर दें।

## "घर से रुठकर गये हुए को बुलाने का मन्त्र"

"ॐ नमो आली कालिका, काकुडी का, अमुखा/अमुखी आकर्षय-आकर्षय बड़े वेग आकर्षय, जिण वाटे जाई सोई वाट खीलूं, ॐ श्रीं ह्रीं आकर्षय-आकर्षय स्वाहा॥"

पताशे या शक्कर से इस मन्त्र की दस हज़ार आहूति देने पर अभीष्ट पुरुष या पशु आकर्षित होकर (यदि जीवत है) तो घर लौट आता है।

## अकाल मृत्युनिवारक-महामृत्युञ्जय मन्त्र

(मृत्युतुल्य कठिन रोगों में तथा आयुवृद्धिकारक अचूक मन्त्र)

"ॐ हौं जूँ सः। ॐ भूर्भुवः स्वः। त्र्यम्बकं यजामहे सुगन्धिं पुष्टिवर्धनम्। उर्वारूकमिव बन्धनात् मृत्योर्मुक्षीय माऽमृतात्। ॐ स्वः भुवः भूः ॐ। सः जूँ हौं ॐ।

**अर्थ**—हम परमपिता त्र्यम्बक (भगवान् शिव) की आराधना करते हैं। वह परमसुखदायक एवं पुष्टिवर्धक है। जैसे—तरबूज़ आदि फल (पक जाने पर स्वयं ही) बेल से छूट जाता है, वैसे ही (पूर्ण आयु भोग कर) मैं मृत्युमय जीवन से (बिना कष्ट भोगे) छूट जाऊँ, परन्तु अमृतमय जीवन से मत छूटूँ।

**संक्षिप्त विधि**—यह सम्पुटयुक्त मन्त्र है। ॐकार का प्रतीक शिवलिङ्ग है ; उसी के ऊपर अविच्छिन्न—अनवरत जलधारा के प्रवाहवत् अपनी दृष्टि स्थिर करते हुए विश्वासपूर्वक मृत्युंजय-महामन्त्र का जाप करता रहे तो ध्यानावस्था प्रत्यक्ष खड़ी हो जाती है और एक विलक्षण आनन्द की अनुभूति होती है।

किसी शुभ मुहूर्त्त में शुद्ध शान्तचित्त, संयमपूर्वक, देवालय (विशेषकर शिव मन्दिर), गंगादि तीर्थ स्थान, जलाशय, पीपल वृक्ष के पास अथवा अपने निवास स्थान में स्वच्छ एकान्त स्थान पर, संकल्पपूर्वक निश्चित विषम संख्या (एक तीनादि) में नियमित रूप में श्रद्धापूर्वक पाठ करने से अवश्य लाभ मिलता है। जप संख्या में उलट-फेर या कमी बेशी करने से विक्षिप्तता का भय रहता है। जपसंख्या पूर्ण हो जाने पर जपसंख्या का दशमांश हवन, हवन का दशांश तर्पण एवं तर्पण का दशांश मार्जन एवं यथेष्ट दानादि सहित ब्राह्मण भोजन करवाना चाहिए॥ तथा पाठोपरान्त शिव कवच पढ़ना चाहिए।

श्री महामृत्युञ्जय मंत्र के जप से अकाल मृत्यु का निवारण, दीर्घायु व आरोग्य की प्राप्ति होती है। इसके अतिरिक्त जन्म कुण्डली में ग्रह-नक्षत्र दोष, नाड़ी दोष, मंगलीक दोष, शत्रुषडाष्टक, विधुर एवं वैधव्यादि दोषों के निवारण हेतु तथा अतिशय क्लिष्ट व असाध्य रोगों और मृत्युतुल्य शारीरिक एवं मानसिक रोगों में उपायस्वरूप अचूक एवं सिद्ध मन्त्र माना गया है॥

## महामृत्युञ्जय यन्त्र

इस यन्त्र को दो विभिन्न भोजपत्रों पर अनार की कलम तथा रक्त चंदन से लिखकर एक को धारण करने से विपक्षी के कुचक्र शांत हो जाते हैं। यदि विपक्षी का स्तम्भन करना हो तब दूसरे यन्त्र को किसी शिला के नीचे दबा दें।




महामृत्युञ्जय यन्त्र

## श्री बगुलामुखी देवी का मन्त्र

### ( 'शत्रुविजयी मन्त्र' )

श्री बगला महाविद्या की उपासना गुरु के सानिध्य में रहकर सतर्कता, इन्द्रियनिग्रहपूर्वक सफलता की प्राप्ति होने तक प्रयत्लपूर्वक करते रहना चाहिए।

आपका विरोधी अथवा शत्रु आपको अन्यायपूर्वक तंग कर रहा हो अथवा राजकीय रुकावटों के कारण उपयुक्त प्रमोशन न मिल पा रहा हो अथवा व्यवसाय में गुप्त शत्रु हानि पहुँचाने का यत्न करते हों अथवा आपको अनावश्यक रुपेण, झगड़े आदि में फंसाया जा रहा हो तो निम्न श्री बगुलामुखी मन्त्र विशेष सहायक सिद्ध होता है।

साधक को गुरु से बगला मन्त्र का उपदेश ग्रहण कर ब्रह्मचर्यपूर्वक देवीमन्दिर में, पर्वतशिखर पर, शिवालय में, गुरु के समीप या जैसी सुविधा हो पीताचार से बगलामहामन्त्र का पुरश्चरण करना चाहिए। महाविद्या बगुलामुखी का ३६ अक्षरों का मन्त्र इस प्रकार है—

**''ॐ ह्रीं बगलामुखि सर्वदुष्टानां वाचं मुखं पदं।**
**स्तम्भय जिह्वां कीलय बुद्धिं विनाशय ह्रीं ॐ स्वाहा॥''**

मन्त्र के जपादि के विषय में बगलापटल (सिद्धेश्वर तन्त्र) में विशेष विधान बताए हैं, जो इस प्रकार हैं—

**पीताम्बरधरो भूत्वा पूर्वाशाभिमुखः स्थितः। लक्षमेकं जपेन्मन्त्रं हरिद्राग्रन्थिमालया॥**
**ब्रह्मचर्यरतो नित्यं प्रयतो ध्यानतत्परः। प्रियङ्गु कुसुमेनापि पीतपुष्पैश्च होमयेत्॥**

बगला के जप में पीले रंग का विशेष महत्त्व है। जपकर्त्ता को पीला वस्त्र पहनकर हल्दी की गाँठ की माला से जप करना चाहिए। देवी की पूजा और होम में पीले पुष्पों, प्रियङ्गु, कनेर, गेंदा आदि के पुष्पों का प्रयोग करना चाहिए। शुचिभूंत हो पीले कपड़े पहनकर साधक पूर्वाभिमुख बैठकर ही जप करें। उसे ब्रह्मचर्य का पालन अनिवार्यतः करना चाहिए। जप के पूर्व पूर्वाभिमुख आसन पर बैठकर आसनशुद्धि, भूशुद्धि, भूतशुद्धि, अङ्गन्यास, करन्यास आदि करना चाहिए। जप संख्या एक लाख बतलाई गई है। विशेष बात यह बताई है कि प्रतिदिन जप के अन्त में दशांश होम पीले पुष्पों से अवश्य करना चाहिए।

महाविद्या बगुलामुखी का ध्यान निम्नलिखित है, जो जप से पूर्व करणीय है—

**सौवर्णासनसंस्थितां त्रिनयनां पीतांशुकोल्लासिनीं,**
**हेमाभाङ्गरुचिं शशाङ्कमुकुटां सच्चम्पकस्रग्युताम्।**
**हस्तैर्मुद्‌गरपाशवज्ररसनाः सम्बिभ्रतीं भूषणैः,**
**व्याप्ताङ्गीं वगलामुखीं त्रिजगतां संस्तम्भिनीं चिन्तयेत्॥**

### —''विद्या लाभ के लिए गुडुच्यादि प्रयोग''—

किसी शुभ मुहूर्त्त में गुरुचि, अपामार्ग, बायविडंग, शंखिनी, ब्राह्मी, वच, सोंठ और शतावरी—इन सबको बराबर-बराबर लेकर उसका चूर्ण करें, तदन्तर गोघृत में मिलाकर उसकी आठ-आठ आने भर की 44 गोलियां बनाकर रख लें और—

**'ॐ ऐं ह्रीं ह्रों हयग्रीवाय नमो मां विद्यां देहि देहि बुद्धिं वर्द्धय वर्द्धय हुं फट् स्वाहा॥'**

इस मन्त्र को प्रतिदिन 100 बार पढ़कर, मन में विद्या-बुद्धि की प्राप्ति और वृद्धि का विश्वास करके एक गोली खा लें।

## कुछ उपयोगी टोटके

(*i*) किये कराये का दोष दूर करने के लिए धूप, गंधक, गुग्गल, लाख, लोबान, हाथी दान्त, साँप की केंचुल, व्यक्ति के मस्तक के बाल लेकर-इन सबको मिलाकर किये-कराये वाले रोगी के पास जलावें और इनका धुआं दें तो किये-कराये का दोष दूर हो जाएगा।

## पुत्र-प्राप्ति हेतु कुछ तन्त्र प्रयोग

(*i*) विधिपूर्वक प्राप्त अपामार्ग पौधे की जड़ को भस्म बनाकर दूध के साथ पति-पत्नी दोनों एक महीने तक पीएं, तो सन्तान लाभ होता है।

(*ii*) धुंधची (गुंजा) (लाल रंग की) शुभ मुहूर्त्त में जड़ से उखाड़कर विधिपूर्वक उसकी जड़ को तावीज़ में रखकर कमर में बाँधकर रखने वाली स्त्री को पुत्र की प्राप्ति होती है।

(*iii*) नींबू के पुराने पेड़ की जड़ को दूध में पीसकर घी में मिलाकर पीने से स्त्री दीर्घजीवी पुत्र पैदा करती है।

(*iv*) नाग-केसर का चूर्ण सवत्सा नवीन गौ के दूध के साथ सात दिनों तक लेने से तथा घी-दूध का पौष्टिक भोजन करने से भी स्त्री का बन्धत्व दोष मिट जाता है।

## परमसुख प्राप्ति के लिए—गायत्री महामन्त्र

लौकिक एवं पारलौकिक सुख प्राप्ति के लिए **गायत्री मन्त्र** जप और गायत्री साधना एक महायोग है। गात्री का अनुष्ठान और पुरश्चरण सर्व सिद्धि दाता कहा जाता है। सन्ध्या वन्दन के साथ नित्य गायत्री मन्त्र जाप एवं उपासना करने से जीवन निष्पाप, सुखी, सम्पन्न और पुष्ट होता है। गायत्री गुरुमन्त्र के नाम से प्रसिद्ध है। **मन्त्रराज गायत्री की महिमा अकथनीय है।** विधि-विधान के अनुसार गायत्री पाठ करके साधारण मनुष्य भी अपने क्लिष्ट समस्याओं का समाधान कर सकता है।

गायत्री मन्त्र की साधना से धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष-चारों सुलभ हो जाते हैं। मन, बुद्धि-विद्या एवं ज्ञान के विकास के लिए गायत्री मन्त्र-जाप अत्यन्त लाभदायक होता है।

### गायत्री-मन्त्र

**''ॐ भूर्भुवः स्वः तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि। धियो यो नः प्रचोदयात्॥''**

**अर्थ**—हम सत् चित् आनन्द स्वरूप, सृष्टिकर्त्ता स्वप्रकाशित परमात्मा के उस वरणीय दिव्य तेज का ध्यान करते हैं, जो हमारी बुद्धियों को सत्कर्मों की ओर प्रेरित करें॥ अर्थपूर्वक गायत्री मन्त्र के जप से मन, बुद्धि एवं हृदय परिष्कृत एवं पवित्र होकर सत्कर्मों की ओर प्रवृत्त होती है।

**विधि**—नित्य स्नानादि के उपरांत शुद्ध होकर पूर्वाभिमुख होकर प्रातःकाल श्री गायत्री देवी के चित्र (अथवा) मूर्त्ति के आगे धूप, दीप, अक्षत, पुष्प, जलपूरित शुद्ध जलादि द्वारा पूजा करके आचमन करके अपने सामर्थ्यानुसार निश्चित संख्या (१, ३, ५, ७ माला इत्यादि) में नियमित रूप से करने से विद्या, बुद्धि एवं अन्तःकरण में श्रेष्ठपद की प्राप्ति होती है। गायत्री मन्त्र जप के बाद आठ मुद्राएँ गायत्री कवच तथा गायत्री तर्पण करने का विधान है॥

# द्वादश राशियों का मासिक एवं वार्षिक राशिफल–सन् 2005 ई.

आगे बारह राशियों का मासिक एवं वार्षिक फल ग्रहों की गोचर स्थित्यनुसार लिख रहे हैं। अपने जीवन सम्बन्धी और अधिक जानकारी एवं महत्त्वपूर्ण विषयों–विद्या, व्यवसाय, विवाह, सन्तान विदेश गमनादि प्रश्नों सम्बन्धी विशेष फलादेश तथा यदि आप किसी समस्या से ग्रस्त हैं, तो शास्त्र सम्मत विशेष उपाय जानने के लिए शुद्ध एवं बड़ी जन्मपत्री का होना आवश्यक है। हमारे कार्यालय से शुद्ध एवं विस्तृत जन्मपत्री बनवाने के लिए जातक/जातिका का नाम, जन्म समय, वर्ष, स्थान (Place & Time of Birth), माता–पिता एवं व्यवसाय आदि का विवरण तथा अग्रिम रूप में पूरी फीस भेजें। बड़ी विस्तृत जन्मपत्री हस्तलिखित फलादेश सहित की फीस 501 रु० से 1100 रुपये। **मध्यम जन्मपत्री** 351 रु०, वर्षफल फीस 275 रु०। विदेश में उत्पन्न जातक की फीस 31 पौंड अथवा 40 डालर होगी। डाक व्यय अतिरिक्त होगा, फीस M.O. या ड्राफ्ट द्वारा अग्रिम भेजनी अनिवार्य है।

—पं. पन्ना लाल ज्योतिषी, अड्डा होशियारपुर, जालन्धर–8

## वर्षफल मेष राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

1 रा., 2, 3, 4 श., 5 चं., 6 गु., 7 के., 8 मं. बु. शु., 9 सू., 10, 11, 12

मेष राशि पर वर्षारम्भ से 12 जनवरी तक शनि की दृष्टि होगी तथा शनि की ढैय्या का प्रभाव रहेगा। वर्षारम्भ से 24 मार्च तक राहु भी इसी राशि पर संचार करेगा। राशि स्वामी मंगल भी अष्टम में होगा। जिसके फलस्वरूप मासारम्भ में स्वास्थ्य में खराबी, घेरलू उलझनें तथा बनते कामों में अड़चने रहेंगी। धन का अपव्यय एवं गुप्त चिन्ताएं भी रहेंगी।

12 मार्च से मंगल उच्च राशि (मकर) में आकर मेष पर स्वगृही दृष्टि करेगा तथा 25 मार्च से इस राशि पर से राहु की स्थिति भी हट जाने से बिगड़े कामों में सुधार होगा। स्वास्थ्य में भी बेहतरी होगी। ता. 14 अप्रैल से सायं 14 मई तक सूर्य के इस राशि पर उच्चस्थिति में संचार करने से उच्चप्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्बन्ध बढ़ेंगे। मान-सम्मान में वृद्धि होगी।

**26 मई से शनि कर्क** में प्रविष्ट होने से मेष राशि पर शनि की पुन: नीच दृष्टि पड़ेगी। शनि की ढैय्या का प्रभाव होगा। फलस्वरूप वर्ष के उत्तरार्ध भाग में घेरलू कलह-क्लेश, गुप्त चिन्ताएँ, धन का अधिक खर्च एवं विघ्न बाधाओं का सामना रहे। व्यवसाय में दौड़-धूप एवं संघर्ष अधिक रहेगा। 18 जुला. से मेष पर मंगल का संचार होगा तथा **28 सितं. से इस राशि पर गुरु की** दृष्टि पड़ने से शुभ फल भी घटित होंगे। 11 अक्तू. से संघर्ष अधिक रहेगा।

**जनवरी**—मासारम्भ में आर्थिक उलझनों एवं तनाव के कारण चिन्ता व परेशानियाँ रहेंगी। स्वास्थ्य में विकार एवं कार्यों में अड़चनें पैदा होंगी। उत्तरार्ध में कुछ सुधार की सम्भावनाएं होंगी।

**फरवरी**—मन में उत्साह एवं गृह में कोई खुशी प्राप्त होगी। आय के साधनों में वृद्धि तथा खर्च भी बढ़ेंगे। ता. 12 के बाद कोई गुप्त चिन्ता होगी। आकस्मिक खर्च भी बढ़ेंगे।

**मार्च**—अत्यधिक संघर्ष करने पर भी विशेष लाभ नहीं हो पाएगा। व्यवसाय में उलझनें होंगी। ता. 12 के बाद मंगल परिवर्तन होने से धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे।

**अप्रैल**—राशि पर मंगल की स्वगृही दृष्टि पड़ने से धन लाभ व प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। पदोन्नति एवं श्रेष्ठ जनों के साथ सम्पर्क बढ़ेंगे। शुक्र के कारण मनोरंजन/विलास आदि कार्यों पर खर्च भी बढ़ेंगे।

**मई**—मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि, पदोन्नति या धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। ता. 26 के बाद विरोधियों के कारण परेशानी एवं आकस्मिक खर्च बढ़ेंगे। विवाद आदि का भी भय होगा।

**जून**—मंगल 12वें होने से मानसिक तनाव एवं शरीर कष्ट, आकस्मिक खर्च अधिक होंगे। बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी। शनि उपासना करना शुभ रहेगी।

**जुलाई**—मंगल व राहु द्वादश भाव में होने से मासारम्भ में विघ्न/बाधाएँ, दौड़-धूप एवं खर्च अधिक रहेंगे। ता. 18 के बाद हालात में कुछ सुधार होगा।

**अगस्त**—मंगल की शुभ स्थिति होने से बिगड़ते कामों में सुधार होगा। गृह में कोई शुभ कार्य होगा। श्रेष्ठ लोगों के साथ सम्बन्ध बनेंगे। धर्म-कर्म की ओर रूचि बनेगी।

**सितम्बर**—मंगल व शनि दोनों ग्रहों का प्रभाव होने से इस राशि पर मिश्रित प्रभाव होंगे। यद्यपि निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे, परन्तु संघर्ष व खर्च भी अधिक रहेंगे।

**अक्तूबर**—मासारम्भ ता. 2 से राशिस्वामी मंगल वक्री हो जाने से आर्थिक व परिवारिक उलझनें बढ़ेंगी। परन्तु गुरु की दृष्टि होने से गुजारे योग्य धन लाभ मिलता रहेगा।

**नवम्बर**—परिवार में किसी मंगल कार्य पर खर्च होंगे। आय के साधनों में वृद्धि होगी। भूमि, वाहन आदि सुख साधनों पर व्यय होगा।

**दिसम्बर**—धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। किसी प्रिय बन्धु से मुलाकात हो, स्त्री व सन्तान की ओर से खुशी का समाचार प्राप्त होगा। धर्म/कर्म की ओर रूचि बढ़ेगी। मेष राशि पर अशुभ ग्रहों के उपाय हेतु हमारे कार्यालय से प्रकाशित राशिफल 2005 ई. का क्रय करें॥ **—पं० पन्ना लाल ज्योतिषी।**

## वर्षफल वृष राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

1 रा., 2, 3, 4 श., 5 चं., 6 गु., 7 के., 8 मं. बु. शु., 9 सू., 10, 11, 12

वर्षारम्भ में इस राशि पर मंगल, शुक्र, बुध एवं गुरु—इन चारों ग्रहों की दृष्टि पड़ रही है। जिससे अत्यन्त कठिनाईयों एवं संघर्ष के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। 5 जन. से 28 जन. तक राशि स्वामी शुक्र अष्टम भाव में होने से बनते कामों में विलम्ब एवं अड़चनें रहेंगी। 13 जन. से 25 मई तक शनि साढ़ेसति का प्रभाव रहेगा। 17 मार्च से 10 अप्रै. के मध्य शुक्र उच्च राशिस्थ (मीन) में होने से धन लाभ व उन्नति के आसार बनेंगे। 22 अप्रैल से 2 जून के मध्य इस राशि पर मंगल की विशेष दृष्टि होने से मानसिक तनाव, उत्तेजना व क्रोधाधिक रहेगा। खर्च भी अधिक रहेंगे। 11 अप्रै. से 4 मई के मध्य द्वादश भाव में शुक्र-राहु का योग होने से वृथा दौड़-धूप एवं तनाव अधिक रहेंगे। 5 मई से शुक्र के इसी राशि में संचार करने से मान-सम्मान, धन लाभ एवं पदोन्नति होने के अवसर प्राप्त होंगे।

12 अग. से राशि स्वामी शुक्र के नीच राशि में संचार करने से मानसिक तनाव एवं विद्या के सम्बन्ध में विघ्न-बाधाओं का सामना रहे। आर्थिक परेशानियां भी रहें। भाई-बन्धुओं एवं पारिवारिक सदस्यों से

कलह-क्लेश रहे। स्वास्थ्य भी ठीक न रहे। 2 अक्तू. से शुक्र की इस राशि पर स्वगृही दृष्टि होने से मान प्रतिष्ठा में वृद्धि तथा कुछ बिगड़े काम बनेंगे। श्रावण में शिव उपासना करना लाभदायक होगा।

**जनवरी**—मासारम्भ में शुक्र की स्वगृही दृष्टि होने से कठिन परिस्थितियों के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। ता. 5 से शुक्र अष्टम में आने से शरीर कष्ट एवं उलझने बढ़ेंगी।

**फरवरी**—मासारम्भ में शुक्र भाग्य स्थान में होने से भाग्योन्नति एवं धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। गृह में कोई मंगल कार्य होगा। मनोरंजन एवं ऐश्वर्यादि वस्तुओं पर व्यय अधिक रहेगा।

**मार्च**—संघर्षपूर्ण परिस्थितियों के बाद ही धन लाभ एवं पदोन्नति के योग हैं। ता. 17 के बाद शुक्र उच्चस्थ होने से मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि तथा श्रेष्ठजनों से सम्पर्क बढ़ेंगे।

**अप्रैल**—पूर्वार्द्ध भाग शुभ रहेगा। कोई रूका हुआ काम बनेगा। उत्तरार्ध में संघर्ष करने पर भी विशेष लाभ नहीं हो पाएगा। अनावश्यक खर्च अधिक रहेंगे।

**मई**—इस राशि पर शुक्र की स्थिति होने से यह सप्ताह शुभ रहेगा। भाग्य से धन प्राप्ति और मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। विघ्न-बाधाओं के बावजूद धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे।

**जून**—आय के साधनों में वृद्धि होगी। कोई नवीन कार्य योजना बनेगी। कार्य-व्यवसाय सम्बन्धी भाग-दौड़ अधिक रहेगी। मासांत में परिवारिक कलह से अशान्ति हो।

**जुलाई**—धन एवं विद्या में उन्नति होगी। विलासादि कार्यों पर धन का व्यय होगा। स्त्री एवं संतान की ओर से प्रसन्नता प्राप्त हो। अत्यन्त कठिनाई से निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी। गृहस्थ जीवन में तनाव रहेगा।

**अगस्त**—कारोबार मध्यम रहेगा। अत्यंत कठिनाईयों के बाद धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे। ता. 12 से शुक्र नीच राशिस्थ होने से पेट विकार एवं शरीर कष्ट होने की सम्भावना।

**सितम्बर**—आर्थिक उलझनों के कारण मन परेशान रहे। सोची योजनाओं में विघ्न-बाधाओं का सामना रहे। यात्रा में चोटादि का भय रहेगा। कठिन परिस्थितियों के बावजूद धन प्राप्ति के कुछ साधन बनते रहेंगे।

**अक्तूबर**—ता. 2 से इस राशि पर शुक्र की स्वगृही दृष्टि पड़ेगी। जिससे यह सप्ताह व्यवसाय की दृष्टि से शुभ रहेगा। भाग्य से धन प्राप्ति और मान प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। विघ्न-बाधाओं के बावजूद धन प्राप्ति के अवसर मिलेंगे।

**नवम्बर**—पूर्वार्द्ध में मानसिक तनाव एवं घरेलू उलझनें बढ़ेंगी। अत्यधिक संघर्ष के बाद धन लाभ अल्प रहेगा। खर्चों की अधिकता होगी। ता. 26 से रुके हुए कार्यों में सुधार होगा।

**दिसम्बर**—स्वास्थ्य कुछ नर्म रहे। स्वभाव में तेजी रहेगी। व्यर्थ की भाग-दौड़ अधिक होगी। विरोधी हानि पहुँचाने का प्रयास करेंगे। कठिनाईयों के बावजूद निर्वाह योग्य धन प्राप्ति होती रहेगी। 2005 में इस राशि सम्बन्धी विशेष उपायों के लिए हमारे कार्यालय से प्रकाशित वृहद् राशिफल का अध्ययन करें।

## वर्षफल मिथुन राशि सन् 2005 ई.

वर्षारम्भ में मिथुन राशि पर सूर्य एवं मंगल की दृष्टियाँ पड़ रही हैं। 13 जन. से 25 मई तक शनि इसी राशि में संचार करेगा। **शनि साढ़ेसति** का प्रभाव वर्षभर रहेगा। वर्षारम्भ में क्लिष्ट समस्याओं का सामना रहेगा। जिससे घरेलू एवं आर्थिक उलझनें अधिक रहेंगी। बनते कामों में अड़चने होंगी। 5 जन. से 25 जन. के मध्य राशिस्वामी बुध की दृष्टि रहने से कठिनाईयों के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। 25 मई तक शनि की स्थिति होने से बनते कामों में अड़चने पैदा होंगी। मानसिक तनाव व क्रोध की भावना अधिक रहेगी। 26 मई से 7 जून तक बुध द्वादश में होने से दौड़-धूप अधिक तथा धन के खर्च भी अधिक होंगे। 8 जून से 23 जून के मध्य बुध इस राशि पर शुभ स्थिति में होने से बिगड़े कामों में कुछ सुधार होगा। धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। इसी अवधि में इस राशि पर 15 जुलाई तक सूर्य की स्थिति तथा मंगल की दृष्टि पड़ने से किसी नज़दीकी बन्धु से कलह पैदा होने का भय होगा। मन में तनाव व उत्तेजना भी अधिक रहेगी। 23 जुला. से बुध वक्री होने से, जुलाई-अगस्त में आर्थिक उलझनों का सामना रहेगा। 28 सितं. से वर्षान्त तक गुरु की विशेष (नवम) दृष्टि रहेगी। व्यवसाय में अत्यन्त कठिनाईयों के बाद निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे।

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

4 श.
2
5
चं.
3
1 रा.
6
12
7
गु.
9
11
के.
8
सू.
यूरे.
मं. बु. शु.
10 नैप.

**जनवरी**—दौड़धूप अधिक रहेगी। आराम कम व संघर्ष अधिक रहेगा। नौकरी एवं व्यवसाय में विघ्न उत्पन्न होंगे। परिवार सम्बन्धी समस्याएं उत्पन्न होंगी। ता. 13 के बाद लाटरी, सट्टे आदि से अचानक धन लाभ के योग होंगे।

**फरवरी**—इस राशि पर शनि का संचार और मंगल की दृष्टि होने से परिवारिक एवं आर्थिक स्थिति अनिश्चित रहेगी। गुजारे लायक धन की प्राप्ति होगी। मासांत में कोई गुप्त परेशानी रहे।

**मार्च**—परिश्रम व दौड़-धूप अधिक रहेगी। फिर भी निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी। व्यवसाय में उतार-चढ़ाव व अल्प परेशानियां रहेंगी। स्थान परिवर्तन भी होने के योग हैं।

**अप्रैल**—मासारंभ में मिश्रित फल प्राप्त होंगे। उद्यम द्वारा आय के साधनों में वृद्धि, उच्च-प्रतिष्ठित लोगों से सम्पर्क होंगे। मासान्त में आकस्मिक खर्चों में वृद्धि के कारण परेशानियां बढ़ेंगी।

**मई**—मासारम्भ में राशि स्वामी बुध नीच राशि में है, जिससे धन सम्बन्धी कुछ परेशानी उत्पन्न हो। समय व्यर्थ के कामों में व्यतीत होगा। मासान्त में उदर में विकार एवं आँखों में कष्ट का भय है।

**जून**—ता. 8 से बुध इसी राशि में संचार करेगा। व्यवसाय में लाभ व उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। प्रिय व्यक्ति से मुलाकात होगी। पदोन्नति और धन लाभ के योग हैं। स्त्री व संतान सुख प्राप्त होगा।

**जुलाई**—मासारम्भ में इस राशि पर मंगल की दृष्टि पड़ने से धन हानि एवं बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी। खर्च अधिक होंगे। ता. 18 के बाद लाभ व उन्नति के अवसर होंगे।

**अगस्त**—व्यवसाय में आंशिक लाभ एवं विलासादि कार्यों पर खर्च होगा। क्रोध से कोई बना हुआ कार्य बिगड़ने के संकेत हैं। ता. 19 के बाद आर्थिक उलझनों के कारण परेशानियाँ बढ़ेंगी।

**सितम्बर**—तनाव व उलझनों के बावजूद धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। ता. 17 से बुध उच्च राशि में आने से किसी शुभ काम पर खर्च। सोची योजनाओं में आंशिक सफलता मिले। कोई शुभ समाचार मिले।

**अक्तूबर**—मासारम्भ से ही बुध-गुरु की दृष्टि होने से यह मास शुभ फलदायी रहेगा। कोई बिगड़ा काम बनेगा। गृह में कोई मंगल कार्य आयोजित होगा।

**नवम्बर**—कठिनाइयों के बावजूद गुजारे योग्य धन के साधन मिलते रहेंगे। यात्रा की योजना बनेगी। अचानक खर्च भी बढ़ेंगे। घरेलू एवं व्यवसायिक उलझनें बढ़ेंगी।

**दिसम्बर**—विघ्न-बाधाओं के बावजूद निर्वाह योग्य धन प्राप्ति होती रहेगी। किसी निकट सहयोगी की सहायता से कोई बिगड़ा हुआ कार्य बनेगा, खर्च भी अधिक होंगे। धर्म-कर्म में रूचि बढ़ेगी।

राशि सम्बन्धी अधिक जानकारी व उपायों हेतु हमारे कार्यालय से प्रकाशित वृहद् राशिफल पढ़ें॥

## वर्षफल कर्क राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

5 चं. | 3 | 6 | 4 | गु. 7 | श. | 2 | 1 | मं. बु. 8 | के. | 10 | रा. | 12 | श. | 9 सू. | 11

इस राशि पर शनि की साढ़ेसति का प्रभाव वर्षभर रहेगा। वर्षारम्भ से 12 जन. तक तथा 26 मई से वर्षान्त तक शनि का संचार इसी राशि पर रहेगा। शनि साढ़ेसति के प्रभावस्वरूप वर्ष में संघर्ष अधिक रहेगा तथा लाभ कम होगा।

29 जन. से 21 अप्रैल के मध्य इस राशि पर मंगल की भी नीच दृष्टि रहेगी। फलस्वरूप कार्य-व्यवसाय में अनेक आर्थिक कठिनाईयों का सामना रहेगा। मानसिक तनाव तथा घरेलू उलझनों का भी सामना रहेगा। किसी के साथ कलह-क्लेश एवं विवाद से बचें। दुर्घटना में चोटादि लगने का भय रहेगा। शत्रु द्वारा धन हानि की भी सम्भावना है। 25 अप्रैल के बाद व्यवसाय में अकस्मात् धन लाभ के भी योग हैं। जुलाई-अगस्त में अत्यन्त परिश्रम करने पर ही निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे। जुलाई से मंगल की नीच दृष्टि पुन: इस राशि पर पड़ने से दुर्घटना या शत्रु द्वारा चोट आदि लगने का भय रहेगा। सावधानी बरतें। स्त्रियों को अपने स्वास्थ्य का विशेष ध्यान रखना होगा।

**विद्यार्थी एवं स्त्री वर्ग के लिए** 26 मई के पश्चात् की समयावधि विशेष संघर्षपूर्ण रहने के संकेत हैं।

**जनवरी**—मासारम्भ में शनि इस राशि पर होने से संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना करना पड़े। आय कम व खर्च अधिक हो। व्यवसाय में विघ्न तथा घरेलू उलझनों के कारण मन चिन्तित रहे। शरीर कष्ट हो।

**फरवरी**—मासारम्भ में इस राशि पर मंगल की अशुभ दृष्टि पड़ने से व्यवसाय में विघ्न-बाधाएँ तथा आय में कमी होगी। शत्रु हानि पहुँचाने के प्रयास करेंगे। खर्च भी अधिक होंगे।

**मार्च**—व्यवसाय में संघर्ष व भागदौड़ अधिक होगी। व्यर्थ की चिन्ता और बनते कार्यों में विलम्ब होने के योग हैं। अधिकांश समय मनोरंजन आदि कार्यों में व्यतीत होगा।

**अप्रैल**—बिगड़े कामों में कुछ सुधार होगा। धन लाभ व उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। परिवारिक सुख में वृद्धि होगी। किसी शुभ कार्य पर धन खर्च होगा। परन्तु शनि के कारण तनाव रहेगा।

**मई**—मासारम्भ में सोची हुई योजनाओं में आंशिक सफलता मिलेगी। परन्तु अधिकांश समय शुभ कार्यों में व्यतीत होगा। ता. 13-14 को किसी प्रिय बन्धु से व्यर्थ का तनाव उत्पन्न हो। खर्च भी अधिक बढ़ेंगे।

**जून**—शनि-साढ़ेसाति के कारण शरीर कष्ट और खर्च की अधिकता रहे। आराम के साधनों पर व्यय होगा। कार्य व्यवसाय में परेशानी रहे और निकट बन्धुओं से कलह-क्लेश का भय होगा।

**जुलाई**—मिश्रित फल प्राप्त होगा। नौकरी व व्यापार में उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। परन्तु परिवारिक कारणों से लाभ कम होगा। ता. 26-27 को भाई-बन्धु से तनाव और उलझनें बढ़ेंगी।

**अगस्त**—अत्यधिक परिश्रम के बाद धन लाभ और सुख साधनों में वृद्धि होगी। धन का दुरुपयोग भी होगा। व्यर्थ की भाग-दौड़ और धार्मिक कार्यों पर अधिक खर्च होगा।

**सितम्बर**—विघ्न-बाधाओं के बावजूद धन प्राप्ति के अवसर मिलेंगे। व्यवसाय में व्यर्थ की परेशानियां और क्रोध की अधिकता से स्वास्थ्य विकार होगा। ता. 26-27 को धन सम्बन्धी विशेष चिन्ता रहेगी।

**अक्तूबर**—मासारम्भ में मंगल की दृष्टि होने से परिवारिक परेशानी और कलह होने के योग हैं। समय एवं धन का खर्च व्यर्थ के कामों में होगा।

**नवम्बर**—व्यवसाय अथवा नौकरी में स्थिति मध्यम रहेगी। अधिकारी वर्ग में मन-मुटाव और व्यर्थ का तनाव रहेगा। असमंजस की स्थिति होने से अशान्ति का माहौल होगा।

**दिसम्बर**—मिश्रित फल प्राप्त होंगे। 10 दिसं. तक मानसिक तनाव एवं घरेलू उलझनों के कारण चिन्ताएं अधिक रहेंगी। बनते कामों में रुकावटें पैदा होंगी। ता. 12 के बाद बिगड़े कामों में सुधार होगा।

## वर्षफल सिंह राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

6 गु. | 4 श. | 7 | 5 | 3 | के. 8 | चं. | शु. मं. बु. | 2 | 9 | 11 | 1 | सू. | 10 | 12 | रा.

इस राशि को वर्षारम्भ से 12 जन. तक साढ़ेसति तथा 13 जन. से 25 मई तक शनि की दृष्टि रहेगी। फिर 26 मई के पश्चात् वर्षान्त तक शनि की साढ़ेसति का प्रभाव रहेगा। जिसके प्रभावस्वरूप शरीर कष्ट, कलह-क्लेश, आर्थिक परेशानियाँ, आय कम व खर्च इत्यादि उलझनें पैदा होंगी। 12 फर. से 13 मार्च तक सूर्य की दृष्टि तथा 12 मार्च से 2 जून के मध्य इस राशि पर मंगल की विशेष दृष्टि रहेगी। 13 अप्रैल से 13 मई के मध्य राशि स्वामी सूर्य उच्च राशि में संचार करेगा। अतएवं इस अवधि में उच्च प्रतिष्ठित लोगों के साथ मेलजोल बढ़ेगा। पदोन्नति एवं धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। गृह में कोई मंगल कार्य होगा। किसी नए कार्य की योजना बनेगी। 26 मई के बाद स्वभाव में तेजी एवं क्रोध की भावना बढ़ेगी। अत्यधिक क्रोध एवं उत्तेजना से बचें। जून-जुलाई में व्यर्थ की दौड़-धूप एवं अपव्यय बढ़ेंगे। 16 अग. से 15 सितं. के मध्य राशि स्वामी सूर्य के इसी राशि में संचार करने से मानप्रतिष्ठा में वृद्धि तथा कुछ बिगड़े काम बनेंगे। धन लाभ व उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। 17 अक्तू. से 15 नवं. के मध्य सूर्य नीच राशि (तुला) में होने से बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी। किसी प्रिय व्यक्ति से मन-मुटाव पैदा हो। 16 नवं. के पश्चात् बिगड़े कामों में सुधार, भूमि, वाहन, स्त्री आदि सुखों की प्राप्ति होगी। **महिलाओं के लिए** 26 मई के पश्चात् की अवधि संघर्षपूर्ण होगी उन्हें **श्री दुर्गा सप्तशती** का विधिपूर्वक पाठ करना कल्याणकारी रहेगा। अपने स्वास्थ्य का विशेष ध्यान रखना होगा।

**जनवरी**—कार्य-व्यवसाय में संघर्ष व कठिनाईयों का सामना रहे। आराम कम व भाग-दौड़ अधिक रहे। व्यवसाय एवं घरेलू उलझनों के कारण मन अशान्त रहे तथा खर्च भी अधिक रहें।

**फरवरी**—इस राशि पर शनि की दृष्टि के कारण व्यवसाय में भागदौड़ अधिक रहे। चिन्ताओं में वृद्धि तथा फिजूल खर्ची बढ़ेगी। किसी निकट बन्धु से मनमुटाव पैदा होने का भय होगा।

**मार्च**—आर्थिक संकट के योग हैं फिर भी प्रयत्न करते रहें। यात्रा में व्यर्थ चिन्ता अथवा धन सम्बन्धी चिन्ता हो। 12 मार्च से इस राशि पर मंगल की शुभ दृष्टि होने से धन लाभ प्राप्ति के योग हैं।

**अप्रैल**—मासारम्भ से ही शनि की तृतीय दृष्टि होने से स्वभाव में तेजी एवं क्रोध अधिक रहेगा। बनते कार्यों में विघ्न-बाधाएँ पड़ेंगी। अपने भी परायों जैसे व्यवहार करेंगे।

**मई**—पूर्वार्द्ध भाग का फल शुभ रहेगा। किसी मित्र की सहायता से रुका हुआ कार्य बनेगा। परिवारिक सुख में वृद्धि होगी। उत्तरार्द्ध भाग में संघर्ष करने पर भी पर्याप्त धन लाभ नहीं हो पाएगा।

**जून**—इस राशि पर शनि की साढ़ेसति का अशुभ प्रभाव चल रहा है जिससे घरेलू उलझनें बढ़ेंगी। आय कम व खर्च अधिक होगा। स्वभाव में तेजी एवं उत्तेजना से बनते कामों में विघ्न उत्पन्न होंगे।

**जुलाई**—इस मास व्यवसाय में अत्यन्त कठिन हालात का सामना रहेगा। कार्यक्षेत्र में भाग-दौड़ अधिक होने पर भी आय अल्प रहेगी। ता. 10 के पश्चात् परिवार में परेशानियाँ बढ़ेंगी।

**अगस्त**—मासारम्भ में आय कम और खर्च अधिक होगा। व्यर्थ की भागदौड़ और फिजूल खर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म होगा। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे।

**सितम्बर**—व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। व्यवस्तताएं बढ़ेंगी। किसी विदेशी सम्बन्धी से मुलाकात होगी। व्यर्थ की भाग-दौड़ अधिक और धन लाभ में विघ्न होंगे। परिवारिक चिन्ता रहेगी।

**अक्तूबर**—धन लाभ व पदोन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। स्त्री सुख एवं परिवार में कोई मंगल कार्य आयोजित होगा। वाहनादि सुख साधनों पर व्यय हो। किसी उच्चाधिकारी से सम्पर्क पैदा होंगे।

**नवम्बर**—सप्ताहारम्भ में कार्य व्यवस्तताएं अधिक रहेंगी। गुजारे योग्य धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त रहेंगे। 15 नवं. तक राशि स्वामी सूर्य नीच राशि में होने से बनते कामों में अड़चनें पड़ेंगी।

**दिसम्बर**—सोची हुई योजनाओं में आंशिक सफलता मिलेगी परन्तु धन का खर्च विलास-मनोरंजन आदि कार्य पर अधिक होगा। उत्तरार्ध में अधिकांश समय वृथा कार्यों में व्यतीत होगा।

फलादेश एवं उपायों सम्बन्धी अधिक जानकारी के लिए हमारे कार्यालय से प्रकाशित राशिफल का अवलेकिन करें। **प्रकाशक**—जनरल बुक डिपो, अड्डा होशियारपुर, जालन्धर।

## वर्षफल कन्या राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

(कुण्डली: 7 के., 5 चं., मं. 8, 6, 4, बु., गु., श., 9 सू., 3, 10, 12, 2, 11, 1 रा.)

**ग्रहगोचर**—इस राशि पर गुरु का संचार 27 सितं. तक रहेगा। वर्षारम्भ से 12 जन. तक एवं तदुपरान्त 26 मई से वर्षान्त तक शनि की विशेष दृष्टि इस राशि पर पड़ेगी। **तृतीय स्थान पर मंगल, बुध व शुक्र का सम्बन्ध शुभ** है। फलस्वरूप अत्यन्त संघर्षपूर्ण एवं कठिन परिस्थितियों के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। परन्तु मानसिक तनाव एवं घरेलु उलझने बनी रहेंगी। 14 मार्च से 12 अप्रैल के मध्य सूर्य की तथा 22 अप्रैल से 17 जुलाई के बीच मंगल की विशेष दृष्टि पड़ने से क्रोध एवं उत्तेजना अधिक रहेगी। चोटादि लगने का भय, किसी बन्धु से वृथा तकरार का भय है। कलह-क्लेश से बचें। 25 मई से 23 जून के मध्य राशि स्वामी बुध की स्थिति अच्छी होने से धन लाभ एवं उन्नति के मार्ग प्रशस्त होंगे। 24 जून से 16 सितं. के मध्य दौड़-धूप अधिक रहेगी। धन का खर्च अधिक रहेगा। स्वास्थ्य भी ठीक न रहेगा। शनि की दृष्टि के कारण मानसिक एवं गुप्त चिन्ताएँ भी रहेंगी। 17 सितं. से 24 अक्तू. के मध्य बुध की स्थिति अच्छी होने से बिगड़े कामों में कुछ सुधार होगा। 14 नवं. से बुध वक्री होने से संघर्षपूर्ण परिस्थितियों एवं चुनौतियों का सामना रहेगा। इस राशि की **महिलाओं एवं विद्यार्थियों के लिए** 25 मार्च के बाद की समयावधि विशेष संघर्ष व कठिनाईयों से भरी होगी।

**जनवरी**—मासारम्भ में शनि की दृष्टि पड़ने से अत्यधिक परिश्रम के बाद निर्वाह योग्य आय के साधन बन पाएँगे। परन्तु खर्च भी बढ़-चढ़ कर रहेंगे। उत्तरार्ध भाग में दौड़-धूप अधिक व परेशानियाँ बढ़ेंगी।

**फरवरी**—पूर्वार्द्ध भाग में विघ्न-बाधाओं के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। गृह में कोई मंगल कार्य होगा। इस राशि पर गुरु वक्री होने के कारण घरेलू उलझनें व तनाव बढ़ेगा।

**मार्च**—सप्ताहारम्भ से बुध की स्वगृही दृष्टि होने से व्यवसाय से धन की प्राप्ति होगी। विदेश से पत्राचार व धन लाभ के योग हैं। विद्या में सफलता मिले। प्रिय बन्धु मित्र से मुलाकात होगी।

**अप्रैल**—गुरु की स्थिति के कारण गृह में मांगलिक एवं धार्मिक कार्य सम्पन्न होंगे। नए-नए मित्रों से मेल-मिलाप होगा। पदोन्नति, धन और सौभाग्य में वृद्धि होगी। धर्म-कर्म की ओर रूचि बढ़ेगी।

**मई**—राशि स्वामी बुध सप्तम स्थान में राहु युक्त होने से बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी। परिवार के बारे में चिन्ता होगी ओर मानसिक तनाव रहेगा। किसी व्यक्ति से अनबन के योग हैं।

**जून**—सप्ताह के पूर्वार्द्ध भाग में कारोबार मध्यम एवं धन लाभ साधारण रहेगा। रोजगार के लिए दौड़-धूप अधिक हो। ता. 13 के बाद किसी प्रियजन की सहायता से कार्य क्षेत्र में सफलता मिलेगी।

**जुलाई**—मासारम्भ में इस राशि पर शनि व मंगल की दृष्टियां पड़ रही हैं, जिसे इस सप्ताह में व्यवसाय के क्षेत्र में संघर्ष अधिक रहेगा। आय कम व खर्च अधिक होगा। दुर्घटना से चोट आदि लगने का भय है।

**अगस्त**—इस मास मिला-जुला फल प्राप्त होगा। व्यवसाय में उन्नति व लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। विलासादि पदार्थों पर धन का व्यय अधिक होंगे।

**सितम्बर**—अत्यधिक परिश्रम करने पर भी आय कम रहे, खर्च भी बढ़-चढ़ कर रहेंगे। किसी निकट बन्धु से धोखा मिलने के योग हैं। सावधानी बरतें।

**अक्तूबर**—उत्साह और सौभाग्य में वृद्धि होगी। धनागमन के साधनों में बढ़ौत्तरी और शुभ कार्यों पर खर्च होगा। ता. 19 से व्यर्थ की दौड़-धूप रहेगी। उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे।

**नवम्बर**—आशाओं में सफलता और राजपक्ष से मान-सम्मान में वृद्धि होगी। नए कार्यों की योजना बनेगी, परन्तु केतु की स्थिति कारण कठिनाईयों रहेंगी।

**दिसम्बर**—विघ्न-बाधाओं के बावजूद धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे। व्यवसाय में उन्नति के साथ-साथ व्यर्थ की परेशानी रहेगी। अधिकांश समय एवं धन वृथा कामों में व्यतीत होगा।

**नोट**—अधिक जानकारी के लिए अपना जन्म समय, तारीख, मास, स्थान आदि का विवरण भेजकर वर्षफल बनवाएँ॥

## वर्षफल तुला राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

(कुण्डली: मं. बु. शु. 8, 9, 7, 6 गु., 5, सू., के., चं., 10, 4 श., 11, 1, 3, 12, रा., 2)

**वर्षारम्भ से 24 मार्च** तक इस राशि पर केतु का संचार रहेगा। यद्यपि राशि स्वामी शुक्र दूसरे भाव में मंगल, बुध के साथ योगकारक है। अतएव वर्षारम्भ से लगभग तीन महीनों तक अत्यन्त संघर्ष एवं कठिनाईयों से निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे। विशेष धन लाभ प्राप्ति में विघ्न/बाधाएं रहेंगी। 18 मार्च के बाद शुक्र उच्चराशि (मीन) में संचार करने से आय के स्रोतों में सुधार होगा। अप्रैल-मई में पदोन्नति अथवा धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। उच्च प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्पर्क बनेंगे। सवारी आदि सुख-साधनों पर व्यय होने के योग हैं। जून-जुलाई में दौड़-धूप अधिक होगी। खर्च की मात्रा बढ़ेगी। 12 अग. से 5 सितं. के मध्य शुक्र नीच राशि में रहने से आय कम व खर्च अधिक रहेंगे। स्वास्थ्य भी ठीक न रहे। यात्रा होने के भी संकेत हैं। 6 सितं. से 1 अक्तू. के मध्य शुक्र के इसी राशि में संचार करने से धन लाभ, शुभ यात्रा, प्रियबन्धुओं से मिलाप आदि शुभ फल प्राप्त होंगे। अक्तू.-नवं. में कारोबार में अस्थिरता के हालात रहने के संकेत हैं। दिसम्बर में आर्थिक परेशानियों के कारण मन चिन्तित व तनावग्रस्त रहेगा। **विद्यार्थियों के लिए** मार्च तक संघर्षपूर्ण हालात रहेंगे।

**महिलाओं के लिए**—25 मार्च तक की समय अवधि विशेष संघर्ष व चुनौतियों से परिपूर्ण रहेंगी। आर्थिक परेशानियाँ भी रहेंगी।

**जनवरी**—मासारम्भ में केतु का संचार होने से विघ्न/बाधाओं एवं संघर्ष के बाद निर्वाह योग्य आय के साधन बनेंगे। मन में उचाटता एवं उलझनें रहेंगी। किसी बन्धु से धोखा मिलने के भी संकेत हैं।

**फरवरी**—इस मास में अत्यधिक भाग-दौड़ करने पर भी विशेष धन लाभ नहीं हो पाएगा। स्वास्थ्य भी ठीक न रहे। बनते कार्यों में अड़चनें पैदा होंगी। मासान्त में धन लाभ के योग हैं।

**मार्च**—किसी धार्मिक कार्य पर धन का खर्च होगा। अधिकांश समय मनोरंजन में व्यतीत होगा।

25 मार्च के बाद धन लाभ और सुख के साधनों में वृद्धि होगी परन्तु विशेष परिश्रम से कार्यों में सिद्धि होगी।

**अप्रैल**—मासारम्भ में राशिस्वामी शुक्र उच्चराशि (मीन) में संचार कर रहा है। जिससे उत्साह और सौभाग्य में वृद्धि होगी। ता. 13 के बाद सूर्य की नीच दृष्टि होने से स्वास्थ्य में विकार और बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी।

**मई**—रुकावटों के बावजूद पराक्रम में वृद्धि एवं आय के साधन बढ़ेंगे। व्यवसायिक व्यस्तताएं बढ़ेंगी। माता-पिता का विशेष सहयोग लाभकारी होगा। धार्मिक कार्य करने में प्रवृत्ति होगी। शुभ कार्यों पर व्यय होगा।

**जून**—परिश्रम व दौड़-धूप अधिक करने पर भी निर्वाह योग्य धन ही प्राप्त होगा। व्यवसाय व कारोबार में उतार-चढ़ाव व परेशानियां उत्पन्न हों। मासान्त में कुछ बिगड़े कार्यों में सुधार और धन लाभ व उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे।

**जुलाई**—मासारम्भ में संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना करना पड़े। आय कम व खर्च अधिक हो। व्यवसाय में विघ्न तथा घरेलू उलझनों के कारण मन चिन्तित रहे। शरीर कष्ट हो। व्यर्थ की भागदौड़ अधिक रहे।

**अगस्त**—उलझनों के बावजूद धन लाभ एवं उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। सोची योजनाओं में आंशिक लाभ प्राप्त होगा। वाहन आदि सुख-साधनों में वृद्धि होगी।

**सितम्बर**—शुक्र शुभ स्थिति होने से परिस्थितियों में सुधार होगा। कुछ बिगड़े कार्य बनेंगे। स्वास्थ्य में सुधार और धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे।

**अक्तूबर**—धन एवं विद्या में उन्नति होगी। विलासादि कार्यों पर धन का व्यय होगा। स्त्री एवं संतान की ओर से प्रसन्नता प्राप्त हो। मासान्त में अत्यन्त कठिनाई से निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी।

**नवम्बर**—किसी नए कार्य की योजना बनेगी। निराशा की भावना को त्याग कर कार्य करना शुभ रहेगा। व्यवसाय में उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। उच्च प्रतिष्ठित लोगों से सम्पर्क बढ़ेंगे।

**दिसम्बर**—ता. 16-17 को कारोबार मध्यम एवं धन लाभ साधारण रहें। किसी प्रियजन की सहायता से कार्यक्षेत्र में सफलता मिलेगी। अधिकांश समय व धन मनोरंजन आदि कार्यों पर व्यय होगा।

**नोट**—अधिक विस्तृत फल के लिए 275/- रूपये भेजकर वर्षफल बनवाएं।

## वर्षफल वृश्चिक राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**




वर्षारम्भ में इस राशि पर राशि स्वामी मंगल का बुध, शुक्र के साथ सम्बन्ध बना हुआ है। जिससे कठिन एवं संघर्षपूर्ण परिस्थितियों के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। 29 जन. से 11 मार्च तक मंगल द्वितीय स्थान में होने से परिवार में मनमुटाव एवं अशान्ति रहेंगी। 12 मार्च से 21 अप्रै. के मध्य मंगल उच्च राशि में संचार होने से पराक्रम एवं उत्साह में वृद्धि रहेगी। भाग्य एवं आय के साधनों में भी वृद्धि होगी। उच्च प्रतिष्ठित लोगों से लाभ होगा। 14 मई से 13 जून के मध्य सूर्य की विशेष दृष्टि पड़ेगी, जिससे स्वभाव में क्रोध व उत्तेजना अधिक रहेगी। धन का खर्च भी अधिक रहेगा। 14 जून से 16 जुला. के मध्य निकट भाई-बन्धुओं से विवाद या गृह कलह होने की सम्भावना है। सद्व्यवहार बनाए रखें। 18 जुला. से वर्षान्त तक राशि स्वामी मंगल की इस राशि पर स्वगृही दृष्टि रहेगी जिससे संघर्ष के बावजूद निर्वाह योग्य आमदन के साधन बनते रहेंगे। खर्च की मात्रा भी बढ़ेगी। मंगल 2 अक्तू. को वक्री होकर 10 दिसं. को मार्गी होगा। इस समयावधि में खर्च अधिक तथा नए कार्यों में निवेश होगा। परन्तु शत्रुओं से विशेष सावधानी बरतें। इस राशि की महिलाओं को क्रोध एवं उत्तेजना से बचना चाहिए अन्यथा स्वास्थ्य पर विपरीत प्रभाव पड़ेगा।

**जनवरी**—संघर्षपूर्ण परिस्थितियों के बावजूद निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी। मन परेशान रहेगा। व्यवसाय में परिवर्तन का विचार बने। आय कम और धन का अपव्यय होगा।

**फरवरी**—मासारम्भ वृथा भ्रमण और फिजूलखर्ची बढ़ेगी। किसी निकटस्थ व्यक्ति द्वारा धोखा मिलने की सम्भावना होगी। अत्यन्त कठिन परिस्थितियों में धन लाभ मध्यम होगा। व्यय भी बढ़ा-चढ़ा रहेगा।

**मार्च**—मासारम्भ में बिगड़े कामों में कुछ सुधार और उन्नति होने के योग हैं। व्यर्थ की भाग-दौड़ एवं खर्च की अधिकता रहेगी। विघ्नों-बाधाओं के बावजूद धन प्राप्ति के साधनों में वृद्धि होगी।

**अप्रैल**—आमदन व धन लाभ के साधन बढ़ेंगे। संतान की तरफ से शुभ समाचार प्राप्त होगा। नवीन कार्य-सम्बन्धी योजना बनेगी। किसी प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी।

**मई**—परिवारिक व आर्थिक स्थिति अनिश्चित रहेगी। गुजारे योग्य धन की प्राप्ति होगी। निकट बन्धु से अनबन होगी। समाज में मान-प्रतिष्ठा होते हुए भी सामाजिक कार्यों में विघ्न रहेंगे।

**जून**—मासारम्भ में परिश्रम और दौड़धूप अधिक रहेगी। सरकारी विभाग में काम पैंडिंग रहेंगे। नौकरी अथवा व्यापार में कोई समस्या खड़ी होगी। शरीर कष्ट व गुप्त रोग होने के योग हैं।

**जुलाई**—व्यवसायिक क्षेत्र में व्यस्तताएँ बनी रहेंगी। रुका हुआ धन मिलेगा। विरोधियों पर विजय होगी। विदेश सम्बन्धी कार्यों में सफलता मिलेगी।

**अगस्त**—आय की स्थिति में सुधार होगा। निर्वाह योग्य आमदन के साधन बनेंगे। अचानक कोई शुभ समाचार प्राप्त होगा। विलासादि कार्यों पर धन का व्यय होगा।

**सितम्बर**—इस मास में ग्रह-स्थिति शुभ रहेगी जिससे बिगड़े कार्यों में सुधार होगा। धन लाभ व प्रगति के मार्ग प्रशस्त होंगे। किसी श्रेष्ठ व्यक्ति से सम्पर्क होगा। मान-सम्मान में वृद्धि होगी।

**अक्तूबर**—राशि स्वामी **मंगल की स्वगृही दृष्टि** होने से धन सम्बन्धी कार्यों में अच्छा फल प्राप्त होगा। दौड़-धूप अधिक रहेगी। विदेशी मित्रों से मेल-जोल और धन लाभ होगा।

**नवम्बर**—पूर्वार्द्ध भाग में कारोवार मध्यम एवं धन लाभ साधारण रहेगा। रोजगार के लिए दौड़धूप अधिक हो। मंगल की स्वगृही दृष्टि पड़ रही है। व्यापार-नौकरी में उन्नति के साधन बढ़ेंगे।

**दिसम्बर**—पूर्वार्द्ध भाग में शुक्र वक्री होने से उत्साह और सौभाग्य में वृद्धि होगी। धन-लाभ की प्राप्ति होगी। शुभ कार्य पर खर्च होगा। उत्तरार्द्ध भाग में कुछ विशेष मानसिक परेशानी का भी सामना करना पड़ेगा।

इस राशि के जातकों को अरिष्ट निवारण हेतु श्री हनुमान उपासना करना कल्याणकारी रहेगा।

## वर्षफल धनु राशि सन् 2005 ई.

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**




वर्षारम्भ से 13 जन. तक इस राशि पर भाग्येश सूर्य का संचार रहने से संघर्ष के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। 13 जन. से 25 मई तक इस राशि पर शनि की विशेष दृष्टि रहने से घरेलू परेशानियों एवं कारोबारी उलझनों का सामना रहेगा। राशिस्वामी गुरु दशम भाव में शत्रु राशिस्थ होने से व्यवसाय में दौड़धूप अधिक तथा आय भी कम रहेगी। 4 जून तक राशिस्वामी गुरु वक्री अवस्था में संचार करने से आर्थिक दृष्टि से विशेष शुभ नहीं है। 26 मई के बाद शनि की दृष्टि हट जाने से बिगड़े कामों में सुधार तथा गुजारे योग्य आय के साधन बनेंगे। परन्तु शनि की ढैय्या के प्रभावस्वरूप तनाव भी रहेगा। 28 सितं. से राशिस्वामी गुरु लाभ

स्थान में संचार करने से अकस्मात् धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। इस राशि की **स्त्रियों के लिए** वर्ष का पूर्वार्द्ध भाग विशेष संघर्षपूर्ण एवं कठिन परिस्थितियों से भरा होगा। उत्तरार्द्ध भाग में परिवारिक खुशियों की उपलब्धि होगी।

**जनवरी**—मासारम्भ में इस राशि पर सूर्य का संचार होगा। सवारी आदि सुख के साधन मिलने के योग हैं। गृह कार्यों पर धन का व्यय होगा। किसी श्रेष्ठ व्यक्ति के सहयोग से बिगड़े कार्य बनेंगे।

**फरवरी**—आय कम और खर्च अधिक होगा। स्त्री व संतान सम्बन्धी चिन्ता रहेगी। ता. 10-11 को अत्यधिक कठिनाई से निर्वाह योग्य धन प्राप्त होगा। अचानक उन्नति व लाभ के अवसर भी प्राप्त होंगे।

**मार्च**—पूर्वार्द्ध भाग में बनते कामों में बाधाएँ उत्पन्न होंगी। उत्तरार्ध में प्रयास करने पर बिगड़े कार्य बनेंगे। व्यवसाय में आंशिक लाभ होने के योग हैं। घरेलू उलझनें बढ़ेंगी।

**अप्रैल**—पूर्वार्द्ध भाग में आय कम, परन्तु खर्च अधिक रहेंगे। उत्तरार्ध भाग में भाग्येश सूर्य उच्चराशि में आने से बिगड़े कामों में सुधार होगा। धन लाभ व पदोन्नति के योग हैं।

**मई**—इस मास धर्म-कर्म में रुचि बढ़ेगी। राज दरबार में जाने से मान-सम्मान बढ़ेगा। व्यवसाय/नौकरी में उन्नति के साधन बनेंगे। घर की सुख शान्ति में मित्रों द्वारा विघ्न पड़ेगा। थोड़ी सी उत्तेजना से काम बिगड़ सकता है।

**जून**—शनि की ढैय्या के कारण शरीर कष्ट, मानसिक तनाव व स्वास्थ्य हानि के योग हैं। लाभ कम व खर्च अधिक होगा। विभिन्न उलझनों का सामना रहेगा। मासान्त में कोई बिगड़ा कार्य बनने के योग हैं।

**जुलाई**—व्यवसाय में आंशिक सफलता एवं विलासादि कार्यों पर धन खर्च होगा। क्रोध एवं उत्तेजना से कोई बना हुआ कार्य बिगड़ने के योग हैं। ता. 26, 27 को आर्थिक उलझनें पैदा होंगी परन्तु परिवारिक सहयोग प्राप्त होगा।

**अगस्त**—आर्थिक हालात आगे से बेहतर होंगे। कार्यक्षेत्र में व्यस्तताएं बनी रहेंगी। समाज में मान-इज्जत बढ़ेगी। विदेशों से सम्बन्धित कार्यों में कुछ सफलता प्राप्त होने की सम्भावनाएं हैं। मासान्त में शुभ समाचार और अप्रत्याशित लाभ भी होंगे।

**सितम्बर**—शनि की ढैय्या होने से व्यवसाय में अनिश्चितता बनी रहेगी। आय कम और व्यय अधिक रहेगा। ता. 2, 3 को परिश्रम करने पर भी धन प्राप्ति आशा अनुरूप नहीं होगी। ता. 4, 5 को परिवार में तनाव व वैचारिक मतभेद होंगे।

**अक्तूबर**—मासारम्भ में आय कम और खर्च अधिक होगा। व्यर्थ की भाग-दौड़ और फिजूलखर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म होगा। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। संतान सम्बन्धी कष्ट एवं चिन्ता बढ़ेगी।

**नवम्बर**—व्यवसाय व कारोबार में अनिश्चितता बनी रहेगी। आय से व्यय अधिक होगा। स्वास्थ्य में विकार उत्पन्न हो। ता. 18, 19 को प्रयास करने पर धन लाभ के अवसर पहले से बेहतर होंगे।

**दिसम्बर**—संघर्षपूर्ण परिस्थितियों का सामना करना पड़ेगा। अकस्मात् धन लाभ भी होगा। व्यर्थ की भाग-दौड़ और फिजूलखर्ची होगी। विलासादि कार्यों पर व्यय होगा। कार्यों में बाधाएँ उत्पन्न होंगी।

## वर्षफल मकर राशि सन् 2005 ई.

मकर राशि पर वर्षारम्भ से 12 जन. तक तथा उसके बाद 26 मई से वर्ष के अन्त तक राशि स्वामी शनि की स्वगृही दृष्टि रहेगी। इस राशि पर गुरु की नीच दृष्टि 27 सितं. तक रहेगी, जिससे वर्ष का पूर्वार्द्ध भाग विशेष संघर्षपूर्ण एवं कठिन परिस्थितियों में से गुजरेगा। 13 जन. से 25 मई तक कार्य/व्यवसाय में विशेष परिश्रम करने पर भी समुचित धन लाभ नहीं हो पाएगा। यद्यपि 12 मार्च से 21 अप्रैल के मध्य इस राशि पर मंगल उच्च राशिस्थ होने से अकस्मात् धन लाभ होने के अवसर प्राप्त होंगे। गुरु की दृष्टि के प्रभावस्वरूप शुभ कार्यों पर खर्च भी अधिक रहेंगे। 28 सितं. के बाद अकस्मात् धन लाभ व भाग्योन्नति के योग हैं। कुछ रुके हुए कामों में सफलता मिलेगी। इस राशि की **स्त्रियों के लिए** वर्ष का पूर्वार्द्ध भाग कैरियर एवं गृहस्थ जीवन के लिए चुनौतियों से भरा रहेगा। **विद्यार्थियों के लिए** भी उत्तरार्द्ध भाग कैरियर की दृष्टि से सफलता प्रदान करने वाला होगा।

### वर्ष प्रवेश कुण्डली

11 | 9 सू. | 8 मं. बु. शु. | 12 | 10 | 1 रा. | 7 के. | 2 | 4 | 6 गु. | 3 | 5 श. चं.

**जनवरी**—इस मास आकस्मिक धन लाभ होगा। कार्य व्यवसाय में स्थिति कुछ अनुकूल होगी। भाई-बन्धुओं का सहयोग प्राप्त होगा। भूमि व वाहनादि का लाभ होगा। संतान सम्बन्धी चिंता रहेगी।

**फरवरी**—विघ्न-बाधाओं के बावजूद धन लाभ व कार्यों में सफलता प्राप्त होगी। कारोबार में व्यस्तताएं बढ़ेंगी। व्यवसाय में कुछ परिवर्तन का विचार बने। प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी।

**मार्च**—पूर्वार्द्ध भाग का फल शुभ रहेगा। किसी मित्र की सहायता से रुका हुआ कार्य बनेगा। उत्तरार्द्ध में संघर्ष करने पर भी पर्याप्त धन लाभ नहीं हो पाएगा।

**अप्रैल**—इस मास मिश्रित फल प्राप्त होंगे। पराक्रम व अपने उद्यम द्वारा आय के साधनों में वृद्धि होगी। उच्चप्रतिष्ठित व्यक्तियों के सम्पर्क बनेंगे। सुख-साधनों में वृद्धि होगी।

**मई**—गत किए गए प्रयासों में भाग्योन्नति और श्रेष्ठ व्यक्ति से सम्पर्क लाभकारी होगा। भूमि सुख एवं वाहन प्राप्ति भी सम्भव होगी, परन्तु नौकरी में अफसरों से तनाव हो सकता है।

**जून**—पूर्वार्द्ध भाग में विघ्न/बाधाओं के बावजूद निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। गृह में कोई मंगल कार्य होगा। उत्तरार्ध में घरेलू उलझनें व कलह के कारण तनाव होगा।

**जुलाई**—मासारम्भ में गुरु की दृष्टि के फलस्वरूप परिवारिक वातावरण में खुशहाली होगी। स्त्री व संतान की तरफ से शुभ समाचार प्राप्त होगा।

**अगस्त**—उलझनों के बावजूद धन लाभ एवं उन्नति के अवसर प्राप्त होंगे। किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। सोची योजनाओं में आंशिक लाभ प्राप्त होगा। प्रयास करने पर धन प्राप्ति के साधन बनेंगे।

**सितम्बर**—विलासिता के कार्यों पर धन का व्यय होगा। आर्थिक कार्य में व्यवधान के योग हैं। विशेष परिश्रम करने पर ही लाभ होगा।

**अक्तूबर**—कार्य व्यवसाय में स्थिति कुछ अनुकूल होगी। भाई-बन्धुओं का सहयोग प्राप्त होगा। किसी शुभ कार्य पर खर्च होगा। उत्तरार्द्ध में अड़चनों के कारण परेशानियां बढ़ेंगी।

**नवम्बर**—व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। स्त्री व परिवार से सुखद समाचार मिलेगा। विदेश सम्बन्धी कार्य किसी विशिष्ट व्यक्ति के सहयोग से बन जाएंगे। पुरुषार्थ करने पर लाभ होगा।

**दिसम्बर**—संघर्ष के बावजूद धन लाभ के साधन बनते रहेंगे। किसी मित्र की सहायता से कोई रुका हुआ कार्य बनेगा। परिवार में खुशी का अवसर बनेगा। शुभ कार्य पर खर्च होगा।

## वर्षफल कुम्भ राशि सन् 2005 ई.

वर्ष के आरम्भ से राशि स्वामी शनि छटे भाव में, तदुपरान्त 13 जन. से 25 मई तक वक्री होकर पंचम भाव में संचार करेगा। वर्षारम्भ से 28 जन. तक इस राशि पर मंगल की भी विशेष दृष्टि रहेगी, जिससे प्रारम्भिक मास अत्यन्त संघर्षपूर्ण परिस्थितियों में गुजरेगा, व्यवसाय के क्षेत्र में भी विघ्न-बाधाएं रहेंगी। 12 फर. से 13 मार्च के मध्य सूर्य का संचार तथा 22 अप्रैल से 2 जून के बीच मंगल

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

1 रा., 12, 11 यूरेनस, 10 नैप., 9 सू., 8 मं. बु. शु., 7 के., 6 गु., 5 चं., 4 श., 3, 2

कुम्भ राशि पर संचार करेगा। जिससे इस समयावधि में जातक को क्रोध एवं तनाव अधिक रहेंगे। धन का अपव्यय भी अधिक रहेगा। घरेलू व व्यवसायिक उलझनें बढ़ेंगी। 16 अग. से 15 सितं. के मध्य इस राशि पर सूर्य की दृष्टि होने से परिवारिक परेशानियाँ रहेंगी। 28 सितं. से वर्षान्त तक इस राशि पर गुरु की शुभ दृष्टि पड़ने से बिगड़े कामों में सुधार होगा। **महिलाएं**—वर्ष का पूर्वार्द्ध भाग विशेष संघर्षपूर्ण एवं कठिन समस्याओं से युक्त रहेगा। 28 सितं. के बाद परिवारिक खुशियों में वृद्धि होगी।

कुम्भ राशि के विद्यार्थियों के लिए वर्ष का पूर्वार्द्ध भाग चुनौतियों से भरा रहेगा।

**जनवरी**—मासारम्भ में आय कम और खर्च अधिक होगा। व्यर्थ की भाग-दौड़ और फिजूलखर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म तथा बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे।

**फरवरी**—राशि स्वामी शनि अभी वक्री है जिससे शुभ कार्यों में अड़चनें रहेंगी। उत्साह की भी कमी रहेगी। आय भी कम तथा खर्च अधिक रहेंगे। घरेलू उलझनें बढ़ेंगी।

**मार्च**—धन एवं विद्या में उन्नति होगी। विलासादि कार्यों पर धन का व्यय होगा। स्त्री एवं संतान की ओर से प्रसन्नता प्राप्त हो। मासान्त में कठिनाई से निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी।

**अप्रैल**—व्यवसाय व कारोबार में अनिश्चितता बनी रहेगी। आय से व्यय अधिक होगा। स्वास्थ्य में विकार उत्पन्न हो। प्रयास करने पर धन लाभ के अवसर पहले से बेहतर होंगे।

**मई**—आशाओं में सफलता प्राप्त होगी। कुछ रुके हुए कार्यों में सिद्धि प्राप्त होगी। घर में कोई मंगल कार्य होगा व किसी श्रेष्ठ व्यक्ति से सम्बन्ध बनेगा। आय के साधनों में वृद्धि होगी।

**जून**—घरेलू परेशानियों के कारण मन व्यथित रहेगा। व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहेगी। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे। वाहनादि चलाते समय सावधानी बरतें।

**जुलाई**—अत्यधिक परिश्रम के बाद धन लाभ और सुख साधनों में वृद्धि होगी। व्यर्थ की भाग-दौड़ और धार्मिक कार्यों पर खर्च होगा। वाद-विवाद से बचें।

**अगस्त**—पूर्वार्द्ध में मानसिक तनाव एवं घरेलू उलझनें बढ़ेंगी। अत्यधिक संघर्ष के बाद धन लाभ अल्प रहेगा। उत्तरार्द्ध में रुके हुए कार्यों में सुधार, आय कम-खर्च अधिक होगा।

**सितम्बर**—अत्यधिक भाग-दौड़ और परिश्रम करने से धन प्राप्ति के साधन बनेंगे। अचानक किसी मंगल कार्य पर व्यय होगा। मान-सम्मान में वृद्धि और व्यय होगा। रुके कार्यों में प्रगति होगी।

**अक्तूबर**—अत्यधिक परिश्रम के बावजूद निर्वाह योग्य धन की प्राप्ति होगी। अकस्मात् धन लाभ होगा परन्तु खर्च भी बढ़-चढ़ कर होगा। मासान्त में कुछ अप्रत्याशित लाभ भी होंगे।

**नवम्बर**—परिश्रम से कोई विशेष रुका हुआ कार्य बनेगा। आय व्यय समान रहेगा। धर्म-कर्म में रुचि बढ़ेगी। प्रिय बन्धु से मुलाकात होगी। स्त्री एवं संतान की तरफ से शुभ सूचना मिलेगी।

**दिसम्बर**—मासारम्भ में शनि वक्री होने से आय कम और खर्च अधिक होगा। व्यर्थ की भाग-दौड़ और फिजूलखर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म होगा। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे।

अधिक विस्तृत फलादेश के लिए जन्म-तारीख आदि का विवरण भेज कर बड़ा वर्षफल बनवाएं।

## वर्षफल मीन राशि सन् 2005 ई.

वर्षारम्भ से इस राशि पर गुरु की सप्तम स्वगृही शुभ दृष्टि पड़ रही है जिससे प्रारम्भ में धर्म-कर्म की ओर रुचि बढ़ेगी। धार्मिक एवं परोपकारी कार्यों पर खर्च अधिक रहेगा। किन्हीं श्रेष्ठ लोगों के साथ सम्पर्क बनेंगे। ता. 29 जन. से 11 मार्च के बीच इस राशि पर मंगल की चतुर्थ दृष्टि पड़ने से व्यवसाय में दौड़धूप अधिक रहेगी। धन का अपव्यय तथा क्रोध की भावना अधिक रहेगी। 12 से 21 मार्च के मध्य भाग्येश मंगल उच्चराशि में प्रवेश होकर धन स्थान को स्वगृही दृष्टि से देखेगा, जिससे आय के साधनों में वृद्धि होगी। कुछ बिगड़े काम बनेंगे। उत्साह व पराक्रम में वृद्धि होगी। गुरु के कारण शुभ कार्यों पर खर्च भी होंगे। 14 मार्च से 12 अप्रैल के मध्य इस राशि पर सूर्य का संचार सूर्य का संचार होने से स्वभाव में क्रोध व उत्तेजना बढ़ेगी। स्वास्थ्य में खराबी एवं वृथा खर्च भी बढ़ेंगे। **ता. 25 मार्च से वर्षान्त तक इस राशि पर राहु का संचार होने से बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी,** यद्यपि 27 सितं. तक गुरु की दृष्टि रहने से निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे।

**वर्ष प्रवेश कुण्डली**

रा. 1, 12, 11, 10 नैप., 9 सू., 8 मं. बु. शु., 7 के., 6 गु., चं. 5, 4 श., 3, 2

**महिलाएं व विद्यार्थी वर्ग**—महिलाओं के लिए वर्ष के प्रारम्भिक तीन महीनों में शुभ एवं लाभदायक काल रहेगा। तदुपरान्त संघर्ष व कठिनाईयों से भरा रहेगा। स्वास्थ्य सम्बन्धी विकार होने के संकेत हैं। सावधानी बरतें।

**जनवरी**—मासारम्भ में इस राशि पर राशिस्वामी गुरु की शुभ दृष्टि पड़ रही है, जिससे यह मास शुभ फलदायक रहेगा। पदोन्नति व धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। कुछ अधूरे कार्य पूर्ण होंगे।

**फरवरी**—मासारम्भ में कुछ बिगड़े कार्य बनेंगे। धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे। पदोन्नति व मान-सम्मान में वृद्धि होगी। मासान्त में दौड़-धूप तथा फिजूलखर्ची बढ़ेगी।

**मार्च**—निर्वाह योग्य आय के साधन बनते रहेंगे। परन्तु इस राशि पर मंगल की अशुभ दृष्टि पड़ने से परिस्थितियां संघर्षपूर्ण रहेगी। आराम कम व दौड़-धूप अधिक रहेगी।

**अप्रैल**—विशेष परिश्रम और भाग-दौड़ के उपरान्त सफलता के योग होंगे। मासान्त में कोई शुभ समाचार के मिलने योग हैं। **वैशाख संक्रान्ति** को **वैशाख माहात्म्य का पाठ** व यथाशक्ति दान करना शुभ होगा। उत्तरार्ध भाग में शुभ फल घटित होंगे।

**मई**—राशि पर गुरु की स्वगृही दृष्टि के कारण शुभ कार्यों पर व्यय होगा। मान-प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। धर्म-कर्म में रुचि रहेगी। आय व सुख-साधनों में वृद्धि होगी।

**जून**—संघर्ष के बावजूद धन लाभ के साधन बनते रहेंगे। भूमि, जायदाद एवं वाहनादि पर खर्च अधिक होगा। स्त्री-सुख एवं परिवार में खुशी का वातावरण बनेगा। मासान्त में बनते कामों में अड़चनें पैदा होंगी।

**जुलाई**—कारोबार में व्यस्तताएं बढ़ेंगी। अत्यन्त कठिनाई से निर्वाह योग्य धन प्राप्ति होगी। परन्तु खर्चों की अधिकता से मन परेशान रहेगा। शरीर कुछ अस्वस्थ रहे।

**अगस्त**—इस राशि पर गुरु एवं मंगल की दृष्टि होने से यह सप्ताह शुभ रहेगा। भाग्य से धन प्राप्ति और मान प्रतिष्ठा में वृद्धि होगी। विघ्नों बाधाओं के बावजूद धन प्राप्ति के अवसर प्राप्त होंगे।

**सितम्बर**—मासारम्भ में धन लाभ व सुख के साधनों में वृद्धि होगी। प्रिय बन्धु से मुलाकात और सम्बन्धियों से सहयोग प्राप्त होगा। बिगड़े कार्य बनेंगे।

**अक्तूबर**—पूर्वार्द्ध भाग में व्यवसाय की स्थिति मध्यम रहे। सवारी का सुख मिले। उत्तरार्द्ध भाग में घरेलू उलझन के कारण मन परेशान रहे। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न हों।

**नवम्बर**—आय कम और खर्च अधिक होगा। व्यर्थ की भाग-दौड़ और फिजूलखर्ची बढ़ेगी। धन की हानि एवं स्वास्थ्य नर्म होगा। बनते कार्यों में विघ्न उत्पन्न होंगे।

**दिसम्बर**—इस राशि पर राहु के संचार के कारण मानसिक अस्थिरता रहेगी। परन्तु कार्य व्यवसाय में सुधार होगा। अवांछित व्यक्तियों के कारण कार्यों में परेशानी होगी। ता. 20 के पश्चात् बौद्धिक कार्यों में प्रगति होगी।

# वि. संवत् २०६२ में सम्वत्सर, राजा, मन्त्री आदि का फल

ॐ स्वस्ति श्री गणेशाय: नम:। अचिन्त्याव्यक्तरुपाय निर्गुणाय गुणात्मने। समस्त जगदाधार मूर्तये ब्रह्मणे नम:। आदौ गणपतिं नमस्कृत्य प्रणम्य च पूर्वजानहम्। चन्द्रमिश्रं तत्पुत्रं रामजी दत्तस्य सूनं विश्वविख्यातं पण्डित देवी दयालुं स्व प्रपितामहम्। स्मरन् भक्त्या लोकहितार्धाय सुख सम्पत्ति हेतवे। **विलम्ब** नामक विक्रमी नव सम्वत्सरे शुभे त्रिंशत्योत्तर शत वर्षाणि (१३०) वर्ष प्रवेशे पं. पन्नालाल अहं प्रपौत्र पण्डित देवी दयालु मशहूर आलम ज्योतिषी, कुर्वे पंचाँग दिवाकरम्॥

सृष्टि सम्वत् १९५,५८,८५,१०६ के अन्तर्गत श्री विक्रमी संवत् २०६२ कलि (कल्कि) संवत् ५१०६ श्री कृष्ण संवत् ५२४१, सप्तर्षि संवत् ५०८१, श्री बुद्ध संवत् २६२८/२९ श्री महावीर निर्वाण संवत् २५३०/३१, शक संवत् १९२६-२७, हिजरी सन् १४२५-२६, इंग्लिश सन् २००५/०६ ई०, खालसा सम्वत् ३०७, नानकशाही सम्वत् ५३७, सृष्टि संवत् के अन्तर्गत सतयुग प्रमाण १७२८०००, त्रेतायुग १२९६०००, द्वापर युग प्रमाण ८६४००० एवं कलियुग का प्रमाण ४३२००० वर्षों का होता है।

बार्हस्पत्यमान से विष्णु विंशति का ३२वाँ नया **विलम्ब नामक** सम्वत्सर २०६२ चैत्र शुक्ल प्रतिपदा, 9 अप्रैल, सन् 2005 ई., शनिवार से प्रारम्भ होगा। संकल्पादि कार्यों में इसी का प्रयोग रहेगा।

## विलम्ब नामक नव सम्वत्सर का फल–

**विलम्बिवत्सरे भूपा: परस्पर विरोधिन:।प्रजापीडा तु अनर्थत्वं तथापि सुखिनोजना:॥**

**नारद संहितानुसार भी**

**विलम्बिवत्सरे राजविग्रहो भूरिवृष्टय:।आतंक पीडिता लोका: प्रभूतं चापरं फलम्॥**

**विलम्ब** नामक सम्वत्सर के आने पर प्रशासकों में परस्पर विरोध एवं टकराव पैदा होते रहते हैं। सामान्य वर्ग के लोगों को मानसिक, शारीरिक व आर्थिक दुखों, कष्टों एवं परेशानियों का सामना रहेगा। विशेष वर्ग के लोगों में सुख-साधनों की वृद्धि होगी। समाज में न्याय व उन्नति के अधिकांश कार्यों में अड़चने एवं विलम्ब होंगे।

**नारद संहिता** के अनुसार विलम्ब नाम का सम्वत्सर आने पर प्रशासकों में परस्पर विग्रह एवं वैमनस्य रहता है। वर्षा प्रचुरता में होती है। सामान्य प्रजा रोग, शोक, महँगाई एवं आतंक आदि कारणों से पीड़ित एवं आतंकित रहती है। तथापि इन विपरीत आपदाओं के होने पर भी कुछ लोगों को ऐश्वर्य, लाभ एवं उन्नति के अवसर प्राप्त होते रहेंगे।

### (१) वर्ष के राजा शनि का फल–

**शनैश्चरे भूमिपतौ सकृज्जलं प्रभूत रोगै: परिपीड्यते जन:।**
**युद्धं नृपाणां गद तस्कराद्यै: भ्रमन्ति लोका: क्षुधिताश्च देशान्॥**

—अर्थात् वर्ष का राजा शनि हो, तो उस वर्ष अनुपयोगी वर्षा के कारण लोग विविध प्रकार के क्लिष्ट रोगों से पीड़ित रहें। प्रशासकों एवं प्रमुख लीडरों के बीच वैमनस्य, विरोध एवं टकराव की स्थिति रहे। चोरी, ठगी, तस्करी, लूटमार एवं बेईमानी की वारदातें अधिक होंगी। कहीं दुर्भिक्ष, आतंक तथा कहीं बाढ़ादि आपदाओं के कारण लोग रोग, शोक, भूख-कष्टों आदि से व्याकुल होकर अन्य प्रदेशों में जाने के लिए विवश हों।

### (२) वर्ष का मन्त्री बुध का फल–

**शशि सुते शुभ मन्त्रि समागते स्वपतिना रमते मदनक्रियाम्।**
**बहुधनं बहुवारि समन्वितं यव-मसूर-चणान्न महर्घताम्॥**

—वर्ष का मन्त्री बुध हो तो अधिकांश लोग विशेषतया स्त्रियाँ अपने पतियों के संग भोग-विलासादि विषयों में अधिक आसक्त रहेंगी। धन का प्रसार अधिक हो। वर्षा भी प्रचुर मात्रा में हो, जौं, चने, मसूर, तेल, गेहूँ, धान्यादि तथा पैट्रोलियम वस्तुओं के भाव तेज होंगे। शिल्प-कला सम्बन्धी, खाद्यान्न एवं भोग्य वस्तुओं से सम्बन्धित व्यापारी तथा बुद्धिजीवी लोग व्यवसाय द्वारा विशेष लाभान्वित होंगे। गर्मी-खुश्की एवं त्वचा सम्बन्धी रोग अधिक होंगे॥

### (३) सस्येश शनि का फल–

**रविसुते यदि धान्यपतौनृपतिभि: परिपीडित विग्रहा:।**
**गदभयं तुषधान्य हरं सदा दुरित वादविवादयुत नरा:॥**

—जिस वर्ष ग्रीष्मकालीन फसलों का स्वामी (सस्येश) शनि हो, तो उस वर्ष सामान्य लोग सरकारी तन्त्रों के विचित्र नियमों के कारण दु:खी एवं पीड़ित रहें। क्लिष्ट रोगों का भय भी हो। जौं, गेहूँ, मक्का आदि की फसलें खराब हों। अधिकांश लोग वृथा वाद-विवाद और वृथा झगड़ों में संलिप्त रहें।

### (४) धान्येश गुरु का फल–

**गुरौ धान्यपतौ याते यवगोधूमशालय:।पच्यन्ते सर्वदेशेषु यज्वानो ब्राह्मणादय:॥**

—वर्ष में धान्यपति गुरु हो, तो ग्रीष्मकालीन फसलें—गेहूँ, जौं, बाजरा, धान्य आदि की कृषि अच्छी होगी। ब्राह्मण आदि विद्वान् एवं धर्म परायण लोग यजन-याजन आदि धार्मिक कृत्यों में प्रवृत्त होंगे।

### (५) मेघेश मंगल का फल–

**अवनिजे जलदस्यपतौ भुविश्रुति विचार विहीन धरामरा:।**
**क्वचिदपि प्रचुरं जलमल्पकं क्वचिदपि प्रशमं बहुतापदम्॥**

अर्थात् मेघेश (वर्षा का स्वामी) मंगल हो, तो ब्राह्मणादि उच्च वर्ण के लोग अपने धर्म-कर्म से च्युत अर्थात् शास्त्र मर्यादा के कर्त्तव्यों से च्युत होंगे। कहीं वर्षा बहुत कम और कहीं बहुत

अधिक होगी। कहीं भूस्खलन एवं बाढ़ादि तथा कहीं पेय पानी की कमी के कारण दुर्भिक्ष आदि का भय होगा।

## (६) रसेश चन्द्र का फल—

**यदि विधौरसपे भुविमानवो नव नवांयुवती बुभुजे प्रियाम्।**
**जलधरा बहुवारिधि धायका रसवती धन-धान्यवती मही॥**

—रसों का स्वामी चन्द्र होने पर युवक युवतियों के नए-नए रूपों से आकर्षित होकर विलासमय-जीवन यापन करने लगते हैं। बादल वर्षा बहुत अधिक करें। ईख, गुड़, चीनी, दूध, तैलादि रसदार वस्तुओं का उत्पादन अधिक मात्रा में हो। पृथ्वी पर गेहूँ, धान्यादि अनाज एवं लोगों में धन-सम्पदा का प्रसार बढ़ेगा।

## (७) नीरसेश शनि का फल—

**अयः-पिण्डादि लोहानां कृष्णवस्त्रादि वस्तुनाम्। अर्घवृद्धिः प्रजायेत मन्दे नीरसनायके॥**

—नीरसेश (धातुओं का स्वामी) शनि होने से स्टील-लोहा एवं लौह निर्मित कलपुर्जे, कच्चा लोहा एवं काले वर्ण की वस्तुएँ जैसे—कोयला, लोहा-स्टील आदि धातुएँ, पैट्रोल, ऊनी व गर्म वस्त्रों के भावों में तेजी हो।

## (८) फलों के स्वामी मंगल का फल—

**फलपतिर्यदि भूतनयो भवेत्र बहु पुष्प फलान्वित पादपाः।**
**गदभयान्वित देश जनस्तदा नृपतयो बहु विग्रहकारकाः॥**

—अर्थात् फलों का स्वामी मंगल हो, तो वृक्षों पर फल-फूल, वनस्पतियों, औषधियों की पैदावार कम हो। लोगों में अनेक प्रकार के (नानाविध) क्लिष्ट रोगों से कष्ट एवं भय हों। देशाध्यक्षों (प्रशासकों) में परस्पर विग्रह, टकराव एवं युद्ध का भय रहे।

## (९) धनेश शुक्र का फल—

**द्रविणपो भृगुजो द्रविणैर्युताः समधना सकला ननु मानवाः।**
**समसुखा क्रय-विक्रय जीविनो नृपतयो जनपालन पत्पराः॥**

—शुक्र धनेश (कोशपति) हो तो सामान्य लोग भी सरकारी क्षेत्रों द्वारा लाभान्वित होने में सफल होते हैं। अर्थात् सरकारी नीतियों से निम्न वर्ग के लोग भी लाभ प्राप्त करने में सफल होते हैं। क्रय-विक्रय करने वाले व्यापारी लोग लाभ व उन्नति में समान रूप से सुख ऐश्वर्य एवं लाभ के भागी होंगे। प्रशासक वर्ग लोक हितकारी योजनाओं एवं कार्यों में तत्पर होंगे।

## (१०) दुर्गेश (सेनापति) मंगल का फल—

**अवनिजो गढ़नायकतां गतो विविध दुख वियोग समन्विताः।**
**जनपदेषु जनाः क्रय-विक्रये मय विशेषतया न फलं क्वचित्॥**

—दुर्गेश (सेना का स्वामी) मंगल होने पर सामान्य लोग (रोग, महँगाई, आवश्यक वस्तुओं की कमी, महँगाई, असुरक्षा एवं कठोर सरकारी नियमों आदि) अनेक प्रकार के दुखों से परेशान रहें। क्रय-विक्रय में लगे व्यापारी लोग (पेचीदा सरकारी नीतियों के कारण) व्यापार में विशेष रूप से लाभान्वित न हो पाएँगे।

✪ **रोहिणी का वास**—रोहिणी का वास '**तट**' पर है। **फल—"तटे वृष्टि सुशोभना"**—अर्थात् तट पर रोहिणी का वास हो, तो उस वर्ष उत्तम (अच्छी) वर्षा होने के योग बनते हैं। फलस्वरूप धान्य, चावल, गेहूँ, चने, गन्ना, वृक्ष, घास एवं अन्य पौधों की पैदावार अच्छी होगी।

✪ **समय—अर्थात् सम्वत्** का वास इस वर्ष भी "**धोबी**" के घर पर होने से वर्षा विपुल मात्रा में होगी। "**रजके वृष्टिरूत्तमा**" कुएँ, तालाब, नदी-नाले, बावड़ियाँ, दरिया आदि जल से आपूरित होंगे। धान्य, चने, चावल, ईख, गेहूँ, मक्की, हरी सब्जियाँ, वृक्षों व फलों की पैदावार अच्छी होगी। लोगों में सुख व ऐश्वर्य के साधन बढ़ेंगे।

✪ **सम्वत् का वाहन महिष (भैंसा)** होगा इसके प्रभावस्वरूप वर्ष में विषम (असमान) वर्षा होती है—अर्थात् कहीं अतिवर्षा से बाढ़, भूस्खलन, फसलों को हानि, तो कहीं वर्षा की कमी से पेयजल की कमी, दुर्भिक्ष, अकाल आदि प्राकृतिक प्रकोपों का भय हो। सर्व-साधारण जनोपयोगी वस्तुओं की कमी एवं मूल्य वृद्धि हो। राजनीतिक क्षेत्रों में भी परस्पर विरोध एवं टकराव अधिक रहें।

✪ **चतुर्मेघों में संवर्त** नाम का मेघ होगा। **संवर्ताख्योनरिदः** इस मेघ के प्रभावस्वरूप लोगों में सात्विक धर्म-कार्यों की कमी रहे। लोग काम वासनाओं में अधिक आसक्त रहें। वर्षा प्रचुर मात्रा में हो। पूर्वी हवाएँ अधिक चलें।

✪ **नवमेघों में वायु** नाम का मेघ रहेगा। इसका फल शुभ नहीं कहा गया। उपयोगी वर्षा की कमी रहे। अधिकांश धान्यों का नाश हो।

✪ **द्वादश** नागों में '**हेममाली**' नाम का नाग होगा। इसका फल शुभ माना गया है—"**समस्त धान्य सम्पूर्ण प्रभूत जल वृष्टितः**"—अर्थात् हेममाली नामक नाग होने से सम्वत् में वर्षा विपुल मात्रा में होने से शीतकालीन फसलें धान्य, चावल, मक्की, ज्वार, बाजरा, मूंग, मोठ, ईख, जूट, कपास, पटसन आदि की उपज अच्छी होगी।

## शनि की दृष्टि

—वि. सम्वत् २०६२ के प्रारम्भ (9 अप्रैल, 2005 ई.) से 25 मई, 05 ई. तक शनि **मिथुन राशि** में ही संचार करेगा। तदुपरान्त 26 मई से वर्षान्त तक **कर्क राशि** में संचार करेगा।

मिथुन राशि में संचारकालीन शनि की क्रूर दृष्टि सिंह, धनु एवं मीन राशियों पर रहेगी। फलस्वरूप शनि की क्रूर दृष्टि का प्रभाव पूर्व तथा उत्तर दिशाओं पर और सिंह, धनु व मीन राशियों के व्यक्तियों तथा उनके प्रभाव क्षेत्र में पड़ने वाले देशों पर विशेष रूप से रहेगा।

**26 मई के पश्चात्** शनि की विशेष दृष्टि क्रमशः कन्या, मकर एवं मेष राशियों पर पड़ने से पूर्व (मेष) के अतिरिक्त दक्षिण दिशा पर पड़ने वाले भूभागों व प्रदेशों पर विशेष अधिक प्रभाव रहेगा। इसी भान्ति मेष, कन्या व मकर राशियों से सम्बन्धित व्यक्तियों के जीवन पर भी विशेष अधिक

प्रभाव रहेगा। शनि की क्रूर दृष्टि के प्रभावस्वरूप पूर्व व दक्षिणी प्रान्तों एवं गोलार्ध में किन्हीं देशों में राजनीतिक उथल-पुथल, परिवर्तन, आतंक एवं विस्फोटक घटनाएं घटित होंगी। भारत के भी दक्षिण-पूर्वी दिशाओं में राजनीतिक अस्थिरता, दुर्भिक्ष, बाढ़ादि प्राकृतिक प्रकोपों का भय रहेगा।

## वर्षा आदि चार स्तम्भों का फल

**(1) जल स्तम्भ**—चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को रेवती नक्षत्र का सम्पर्क मात्र ३७ प्रतिशत है। फलस्वरूप आगामी वर्ष भी खण्ड वर्षा के योग हैं अर्थात् कहीं अधिक एवं कहीं उपयोगी वर्षा की कमी रहेगी। कहीं पेयजल की समस्याएं उत्पन्न होंगी, भूमिगत जलस्तर में भी गिरावट बनेगी। कहीं बाढ़ एवं कहीं सूखे, दुर्भिक्ष की परिस्थितियां बनेंगी।

**(2) तृणस्तम्भ**—वैशाख शुक्ल प्रतिपदा को भरणी नक्षत्र का सम्पर्क २१ प्रतिशत है। फलस्वरूप तिनके, बांस, घास, पुष्पों, वनस्पतियों, जड़ी-बूटियों के उत्पादन में कमी रहेगी। पशुओं के लिए चारे का अभाव रहे। फलस्वरूप गौं, भैंस आदि चौपाय पशुओं द्वारा दुग्ध-उत्पादन में भी कमी रहे।

**(3) वायु-स्तम्भ**—ज्येष्ठ शुक्ल प्रतिपदा को मृगशिर नक्षत्र का सम्पर्क ९२.४% है। फलस्वरूप देश के कुछ प्रान्तों में भयंकर तूफान तथा वायु वेग से भयंकर जन-धन हानि तथा खड़ी फसलों को नुकसान पहुँचेगा।

**(4) अन्न स्तम्भ**—आषाढ़ शुक्ल प्रतिपदा को पुनर्वसु नक्षत्र का सम्पर्क ९८% है। फलस्वरूप हाड़ी-सौणी की फसलों की अच्छी पैदावार होने से किसानों को विशेष लाभ होगा। गेहूँ, गन्ने, चावल तथा दालवाना का उत्पादन विशेष होगा।

संवत् के शुभाशुभ विचार में इन स्तम्भों का विशेष विचार किया जाता है।

## आर्द्रा कुण्डली से वर्षा-कृषि आदि विचार—संवत् २०६२

**आर्द्रा प्रवेश कुं. ५४/४३**

बु. ३ सू. शु.
१
रा. १२ मं.
४ श.
२
५
११
६ गु. के
८
१०
७
९ चं.

वि. संवत् २०६२ में सूर्य आर्द्रा नक्षत्र में ज्येष्ठ शुक्ल चतुर्दशी तिथि, मंगलवार ५४/४३ घट्यादि अर्थात् २१ जून की रात्रि ३ बजकर २० मिनट पर मूला नक्षत्र तथा धनु राशिस्थ चन्द्रमा कालीन वृष लग्न में प्रविष्ट होगा।

**फल**—आर्द्रा प्रवेश लग्न (वृष) पृथिवी तत्त्व राशि में हुआ है। लग्नेश शुक्र धन भाव में सूर्य, बुध के साथ शुभ है। मंगल की इन पर विशेष चतुर्थ दृष्टि भी है। खण्ड वर्षा के योग बनेंगे। मंगल-राहु योग भी अनाज के उत्पादन में अवरोधक रहेगा। लग्न भाव पर गुरु की शत्रु दृष्टि पड़ने से भी अनुकूल वर्षा की कमी के कारण दुर्भिक्ष, सूखा, अकाल हो तथा कहीं तूफान, बाढ़ादि के कारण जन-धन की हानि होगी। जलस्तम्भ भी ३७% है। फलस्वरूप खण्ड एवं विषम वर्षा के योग हैं।

आर्द्रा लग्न प्रवेश के समय मंगलवार को चतुर्दशी तिथि तथा मूला नक्षत्र होने से धान्य महंगे होंगे, राजा (किसी प्रधाननेता) की शस्त्राघात से मृत्यु होगी। पुरुषों को कई प्रकार के भय हों, रोग वृद्धि तथा दुबलापन रहे।

**चंद्रक्रांते निर्ऋतिभेयदार्द्रारविसंयुता। भयंनानाविधंपुंसांकृशत्वंरोग वृद्धिदा॥**

ब्रह्मकालीन योग में आर्द्रा प्रवेश होने से जल तथा धान्य आदि उत्पादन मध्यम स्तरीय ही रहेगा।

**ब्रह्माभिधानयोगेचेन्नलिनीशः शिवर्क्षगः। जलंचसकलंधान्यंमध्यमंत हिंजायते॥**

आर्द्रा प्रवेश वृष लग्न में होने से पश्चिम में काल, पूर्व में राजविग्रह, उत्तर में आधी उपज और दक्षिण में काल पड़े।—**वृषेपि पश्चिमेकालः पूर्वस्यांराजविग्रहः। उदग्धान्यार्द्धनिष्पत्ति-र्दक्षिणस्यांविकालतः॥** मध्यरात्रि (आधी रात) में आर्द्रा प्रवेश होने से लोगों में भोग-विलास अधिक रहे,—**भोगप्रदत्ते खलुमध्यरात्रेः।**

## —आर्षमान द्वारा रक्षा फल विचार—

आर्षमान को वर्ष में राष्ट्र की रक्षा के चार दुर्गों (किले) एवं सौभाग्य का प्रतीक माना जाता है।

**(१) प्रथम आर्ष**—गतवर्ष की पौष अमावस्या का मूला नक्षत्र के स्पर्श से माना जाता है। मूला नक्षत्र का स्पर्श का अभाव है।

**(२) द्वितीय आर्ष**—वैशाख शुक्ल तृतीया को रोहिणी नक्षत्र २६% है।

**(३) तृतीय आर्ष**—श्रावण पूर्णिमा को श्रवण नक्षत्र २५% है।

**(४) चतुर्थ आर्ष**—कार्तिक पूर्णिमा को कृतिका नक्षत्र २५% है।

**फल**—इस वर्ष रक्षा के प्रथम दुर्ग का अभाव तथा शेष तीनों दुर्ग भी अल्प बली है। फलस्वरूप सुरक्षा, समृद्धि एवं राजनैतिक दृष्टि से यह वर्ष विशेष उलझन एवं असमंजसपूर्ण रहेगा। अन्तर्राष्ट्रीय, आर्थिक एवं रक्षा के क्षेत्र में प्रगति में बाधाएं रहेंगी। कहीं भयंकर विस्फोट एवं युद्धादि से अशान्ति का वातावरण बने। कहीं राजनैतिक षड्यन्त्र, हत्याकाण्ड हों, तूफान, भूकम्प, दुर्भिक्ष आदि प्राकृतिक प्रकोपों से भारी जन-धन हानि हो।

## —वर्षादि के विश्वामान—

वर्षादि विश्वा का कुल मान २० विश्वे होते हैं। जिस पदार्थ (विषय) के विश्वा १ से २० अंकों के मध्य जितने अधिक (२० अथवा उसके समीपस्थ) होंगे, उस वस्तु के उत्पादन की मात्रा उतनी अधिक होगी। जैसे आगे सं. २०६२ में धान्य के विश्वे १३ लिखे हैं, इसका तात्पर्य यह हुआ कि आगामी वर्ष धान्य का उत्पादन मध्यम से कुछ अधिक होगा।

वर्षा १७, धान्य १३, तृण ९, शीत १५, तेज ११, वायु १३, वृद्धि १५, क्षय १५, विग्रह ११, क्षुधा ५, तृषा ५, निद्रा ९, आलस्य ५, उद्यम ५, शान्ति १५, क्रोध १३, दम्भ ५, लोभ ३, मैथुन १५, रस ९, निष्पत्ति १३, उत्साह ११, उग्रता १७, पाप १५, पुण्य १, व्याधि १५, व्याधिनाश ११, आचार ९, अनाचार १३, मृत्यु ९, जन्म १७, उपद्रव ५, स्वास्थ्य ९, चोरभय १५, चोरनाश ७, अग्नि ३, अग्निशान्त ५, उद्भिज ९, जरायुज ३, अंडज ११, स्वेदज ५, टिड्डी १७, तोता ५, मूषक ५, सोना १५, तांबा १३, स्वचक्र ११, पराचक्र १३, वृष्टि १५, अनावृष्टि ५॥

# ग्रहों के आधार पर आगामी वर्ष की प्रमुख भविष्यवाणियाँ संवत् २०६२ वि. (2005-06 ई.)

- नए 'विलम्ब' नामक सम्वत् होने से भारत का राजनीतिक एवं सामाजिक वातावरण अशान्त, विक्षुब्ध व अनिश्चित रहेगा। राजनेताओं में परस्पर विरोध, टकराव एवं विग्रह पैदा होंगे। सामान्य वर्ग के लोग आर्थिक, मानसिक एवं क्लिष्ट व पेचीदा रोगों और कष्टों के कारण परेशान रहें।
- राजा शनि तथा मन्त्री बुध व धनेश शुक्रादि के प्रभावस्वरूप सामान्य लोगों और राजनेताओं के टकराव एवं असंतोष की भावना व्याप्त हो। लोगों में भोग-विलास की प्रवृत्तियाँ, स्वार्थपरता और व्यापारिक बुद्धि बढ़ेगी। भ्रष्टाचार, जनसंख्या, चोरी, ठगी, बेईमानी एवं लूटमार की वारदातें बढ़ेंगी।
- भारत के उत्तरी क्षेत्रों में कहीं छत्रभंग (सत्ता-परिवर्तन), उपद्रव, जनांदोलन, जल एवं विद्युत संकट आदि उत्पन्न होगा। कहीं असमय वर्षा के कारण दुर्भिक्ष, कृषि की हानि अथवा बाढ़ादि प्राकृतिक प्रकोपों से जन व धन हानि होने के संकेत हैं। कहीं पंजाब, हरियाणा, उड़ीसा, बिहार, उ. प्र. आदि में कहीं दुर्भिक्ष, सूखे/खाद्यान्नों एवं पेयजल में कमी आदि का भय होगा।
- वामपंथी दलों की वैशाखियों पर टिकी सत्तारूढ़ यू.पी.ए. सरकार लड़खड़ाती हुई प्रस्तुत वर्ष की अवधि कठिनता से किसी भान्ति पूरी कर लेगी। सरकारी तन्त्र में अस्थिरता के कारण लोगों में असंतोष एवं संशय के भाव रहेंगे। डॉ. मनमोहन सिंह की अधिक शक्ति वामपंथी दलों की मांगों को पूरा करने में ही लगी रहेगी।
- पंजाब, हरियाणा, महाराष्ट्र, तामिलनाडू, बिहार आदि प्रदेशों में नेतृत्व परिवर्तन की प्रबल सम्भावना है।
- 29 जन. से 11 मार्च तक शनि-मंगल के समसप्तक योग के कारण अनाज व उपभोग्य वस्तुओं के मूल्यों में वृद्धि से लोगों में असन्तोष, कहीं उच्च पद रिक्त व सत्ता परिवर्तन के योग बनेंगे।
- आश्विन मास में (3 व 17 अक्तू. को) सूर्य एवं चंद्रग्रहण घटित होना तथा खप्पर योग होने से केन्द्रिय सरकार के लिए अग्नि परीक्षा एवं कठिन चुनौतियों से भरी अवधि होगी।
- 2 नवं. से 15 नवं. के मध्य कार्तिक शुक्ल पक्ष तेरह दिन का होने से भारत एवं विश्व में कहीं रेल या हवाई दुर्घटना से अथवा भूस्खलन आदि प्राकृतिक प्रकोपों से भारी जानी-माली के नुकसान का भय है।
- नीरसेश शनि के कारण कोयला, लोहा, लकड़ी, पैट्रोलियम पदार्थ तथा अन्य उपभोग्य वस्तुओं की कीमतों में आशातीत वृद्धि होने से सामान्य प्रजा में क्षोभ एवं असंतोष की भावनाएँ बढ़ेंगी।
- भारत और पाकिस्तान के बीच दोस्ती और शान्ति वार्ताओं के नए आयाम स्थापित होंगे। काश्मीर समस्या को लेकर दोनों देशों के बीच गतिरोध बना रहेगा।

ज्योतिष शास्त्र मानव जीवन के भूत, भविष्य एवं वर्तमान काल की साकार कहानी है। मनुष्य के संचित, प्रारब्ध एवं क्रियमाण (वर्तमान) कर्मों एवं उनके शुभाशुभत्व का ज्ञान ज्योतिष शास्त्र के द्वारा ही सम्भव है। मनुष्य के भूत–भविष्य सम्बन्धी शुभाशुभ घटनाएँ, सुख–दुःख, सफलता–असफलता, लाभ–हानि, मान–अपमान, भाग्योदय के कालादि का ज्ञान भी इसी शास्त्र द्वारा किया जा सकता है। जातक के जन्म समय सौर–मण्डल एवं जन्मकुण्डली में जिस प्रकार के ग्रहों की स्थिति होती है, उन्हीं के अनुरूप मनुष्य (जीव) का ब्राह्य एवं अभ्यान्तरिक जीवन प्रभावित होता रहता है–

**ग्रहाधीनं जगत्सर्वं ग्रहाधीना नरावराः। सृष्टि रक्षण–संहाराः सर्वे चापि ग्रहानुगाः॥बृह.**

प्रकृति के त्रिगुणात्मक गुणों की भान्ति ग्रहों में भी सत्त्व, रज एवं तमादि गुणों की न्यूनाधिकता होती है। गुरु, चन्द्रादि सत्त्वगुणी ग्रहों के प्रभाव से जातक के हृदय में करुणा, दया, परोपकारिता, उदारता, सत्यनिष्ठता आदि धार्मिक रूचियों की बहुलता होती है, जबकि शनि, मंगल, राहु, केतु आदि पाप ग्रहों के प्रभाव से प्राणी में तामसिक प्रवृत्तियों की अभिवृद्धि होती है। इसके अतिरिक्त, मनुष्य के अन्तःकरण की सूक्ष्म प्रवृत्तियों के अनुसार भी ग्रह अपना शुभाशुभ फल प्रदान करते हैं। जो व्यक्ति मन, वचन व कर्म से किसी की हिंसा नहीं करता है, धर्म मर्यादानुसार धन का अर्जन करता है। दानपूर्वक शास्त्र नियमों का पालन करता है–ऐसे व्यक्ति पर ग्रह कुछ अनिष्ट नहीं करते। अर्थात् अपना अनुग्रह बनाए रखते हैं–**'अहिंसकस्य दान्तस्य धर्मार्जित धनस्य च। सदा नियमस्थस्य, सदा सानुग्रहाः॥'**

सभी ग्रह मनुष्य को अपने शुभ–अशुभ कर्मों के अनुसार अच्छा या बुरा फल प्रदान करते हैं। इस प्रकार ज्योतिष ग्रह–नक्षत्रों सम्बन्धी कुछ विशेष शास्त्रीय सिद्धान्त देता है जिनके द्वारा हम अपने पूर्व एवं इस लोक के कर्मों के प्रतिफल को जानकर अपने जीवन को

उच्चतर स्थिति की ओर ले जा सकते हैं।

ईश्वर की अपार कृपा से उत्तरी भारत के सर्वाधिक प्रतिष्ठित एवं सर्वप्राचीन प्रकाशन **''पंचांगदिवाकर'', 'मुफ़ीद आलम जन्त्री'** (उर्दू–हिन्दी–पंजाबी) **एवं तिथ पत्रिका** (पंजाबी भाषा) को प्रकाशित होते हुए प्रस्तुत संवत् २०६२ (२००५–०६ ई.) में **गौरवशाली १३० वर्ष** हो जाएंगें। इस पंचांग समूह के प्रवर्त्तक एवं संस्थापक हमारे पूज्य पितामह विश्व विख्यात **मशहूर आलम पण्डित देवी दयालु जी** (लाहौर) से लेकर आज तक की दीर्घावधि में हमारे प्रकाशनों को जो राष्ट्रीय एवं विश्वव्यापी स्तर पर ख्याति एवं प्रशंसा प्राप्त हुई–वह सुविज्ञ पाठकगणों से छिपी नहीं है। उत्तरी भारत में शताब्दि से भी अधिक वर्षों पर्यन्त ज्योतिष के क्षेत्र में **हमारी पंचांग, जन्त्री** एवं अन्य प्रकाशनों का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। हमारे प्रकाशनों की निरन्तर अग्रसर ख्याति को देखकर कुछ दुष्ट प्रकृति के धन लोलुप एवं लालची प्रकाशक हमारे टाईटल से मिलता जुलता टाईटल–नाम रखकर विषय–सामग्री को तोड़–मरोड़ कर छापते हैं। इस प्रकार लोगों को गुमराह व धोखा देने की कुचेष्टा करते रहे हैं। सुविज्ञ पाठकों को सूचित किया जाता है कि वह असली व प्रामाणिक **पंचांगदिवाकर, तिथ पत्रिका, मुफ़ीद आलम जन्त्री तथा हमारी नव प्रकाशित 'अर्द्धशताब्दि पंचांग'** (संवत् २००१ से २०६० तक) खरीदते समय प्रथम पृष्ठ पर गणितकर्त्ता पं. पन्ना लाल ज्योतिषी एम. ए., पं. विवेक शर्मा व पंकज शर्मा, जालन्धर के नाम अवश्य पढ़ लिया करें।

## गतवर्षीय पंचांगदिवाकर में चामत्कारिक भविष्यवाणियां

ईश्वर की कृपा से हमारी गत वर्षों की पंचांगों एवं जन्त्रियों से उल्लिखित **अनेकशः भविष्यवाणियां** ठीक निकलती आ रही हैं। **उदाहरणस्वरूप** जैसे–भारत का स्वतन्त्र होना, (सं. 1947 ई.) बंगलादेश के रूप में पाकिस्तान का विभाजन, कांग्रेस (ई) की पराजय, पुनः सत्ता में आना, ईरान–ईराक युद्ध (२०३९), पूर्व प्रधानमन्त्री इन्दिरा गांधी की आकस्मिक मृत्यु (संवत् २०४१), पूर्व प्रधानमन्त्री राजीव गांधी की आकस्मिक मृत्यु (संवत् २०४८), सन् १९९८ में मोर्चा सरकार (गुजराल सरकार) का पतन (२०५५) तथा लोकसभा चुनावों में भाजपा का सफल होकर सत्तारूढ़ होना आदि आगे संवत् २०५६ से २०६० तक की कुछ प्रमुख भविष्यवाणियां ही उद्धृत हैं, जो ईश्वर कृपावश चामत्कारिक रूप से सत्य एवं सही निकली हैं। **उदाहरणार्थ–**

**''जेहाद के नाम पर जम्मू–कश्मीर में भारत के विरुद्ध प्रशिक्षित सैनिक एवं आतंकवादी भेजना''** तथा जम्मू–कश्मीर के सीमावर्ती भागों में पाकिस्तानी सेना द्वारा गोलाबारी करना संवत् २०५६, पृष्ठ 49, का. II. तथा हरियाणा में श्रीबंसी लाल की सरकार के बर्खास्त होना एवं दिल्ली प्रान्तीय विधानसभा चुनावों में भाजपा सरकार का गिरना और कांग्रेस सरकार का आना पृष्ठ 5 कालम I.

**संवत् २०५७ के पंचांग में–पाकिस्तान में शरीफ सरकार का तख्ता पलट तथा मार्शल लॉ या आपात् स्थिति का लगना एवं शासन परिवर्तन, छत्रभंग, उपद्रव, राजनीतिक टकराव व हिंसक घटनाएं होना** (पृष्ठ 51 –कालम I व II)

सं. २०५८ के पंचांग दिवाकर पृष्ठ 56 (कालम II) पर जगत लग्न में कालसर्प योग के कारण मिथुन से धनु राशि वाले देशों में विस्फोटक घटनाएं घटित होंगी जैसा कि **अमरीका में दुखद त्रासदी घटी। २०५९ में पृष्ठ ५६ (कालम I)** में पढ़ें–**''अफ़गानिस्तान में नया राजनैतिक ग्रुप उभर कर सामने आएगा तथा तालिबान अमरीकी युद्ध शक्ति के सामने अधिक देर तक टिक नहीं पाएँगे।''** पृष्ठ ६० (कालम I) **पर पंजाब के शीर्षक** के अन्तर्गत स्पष्ट पढ़ें–**''आगामी विधानसभा चुनावों में सत्तारूढ़ बादल सरकार को काफ़ी कम सीटें मिलना तथा कांग्रेस पार्टी का मुख्य पार्टी के रूप में उभरकर आना।''** फर. २००३ में **खप्पर योग** होने से अमेरिका व ईराक युद्ध होना पृष्ठ 58–I.

संवत् २०६० के भाद्रमास में पाँच मंगलवार होने के फलस्वरूप उ. प्र., म. प्र., कश्मीर आदि प्रदेशों में छत्रभंग (सत्ता–परिवर्तन) एवं हिंसक घटनाएँ अधिक होना (पृष्ठ 65 का. I, II) जैसा कि उत्तर प्रदेश एवं **कश्मीर घाटी** में हुआ। **ईराक में सत्ता परिवर्तन** के योग के बारे में स्पष्टतः पढ़ें पृष्ठ 63 कालम II पर।

सम्वत् २०६१ की पंचांग दिवाकर में स्पष्टतः पढ़ें–''कि वर्ष के प्रारम्भिक महीनों में भारत के राजनैतिक क्षेत्रों में विशेष उतार–चढ़ाव देखने को मिलेंगे।'' पृष्ठ (61, 63 का. I), **छत्र–भंग (सत्ता–परिवर्तन पृष्ठ 63, 66 का. II)** राजनीतिक **उथल–पुथल** के बाद नए राजनैतिक गठजोड़ उभर कर आना (पृष्ठ 65 का. II) व कांग्रेस पार्टी के अन्तर्गत लिखे गए–**आगामी लोकसभा चुनावों में श्रीमती सोनिया गाँधी तथा कांग्रेस पार्टी के सदस्य भाजपा की अपेक्षा अधिक सीटों पर कामयाब होकर निकलेंगी।** प्रधानमन्त्री बनने की सम्भावना भी होगी। पृष्ठ 68 का. I **''चुनावों में कुछ प्रदेशों में भाजपा की प्रतिष्ठा को गहरी ठेस पहुँचेगी। उन्हें आशा के विपरीत कम सीटें मिलेंगी।''** पृष्ठ 67 कालम I, राजस्थान के संदर्भ में पृष्ठ 68 का. II पर पढ़ें। विधानसभा के चुनावों में कांग्रेस को हार का सामना रहेगा। (पृष्ठ 68 का. II)

**''पंजाब लोकसभा चुनावों में कांग्रेस की हार होना**–पृष्ठ 68 का. I)'' पंजाब, राजस्थान, हरियाणा आदि प्रदेशों में उपयोगी वर्षा की कमी रहना.........**सोना, ताँबा, लोहा, पैट्रोलियम** आदि उपभोग्य **वस्तुओं के मूल्यों में विशेष तेजी होना** (पृष्ठ 63 का. I) इत्यादि अनेक भविष्यवाणियाँ अपनी सत्यता की प्रत्यक्ष प्रमाण हैं। इस सम्बन्ध में जिन पाठकों के बधाई के पत्र प्राप्त हुए हैं–उनके प्रति **हम आभार प्रकट करते हुए अनुग्रहीत हैं।**

## सम्वत् २०६२ में ग्रहों की आकाशी कौंसिल और भविष्यफल

संवत् २०६२ में ग्रहों की आकाशी कौंसिल (ग्रह–परिषद्) के दश अधिकारों में से छः अधिकार क्रूर ग्रहों को तथा चार अधिकार शुभ ग्रहों को प्राप्त हुए हैं। **राजा, सस्य (कृषि) और धातुओं** के महत्त्वपूर्ण अधिकार **शनि** को प्राप्त हुए हैं। जबकि वर्षा, फल और सेना के अधिकार क्रूर ग्रह **मंगल** को प्राप्त हुए हैं। मन्त्री का पद **बुध** को, धान्यपति **गुरू**, रसों का स्वामी चन्द्र हुआ है तथा कोश (धन) का स्वामी स्त्री ग्रह **शुक्र** को प्राप्त हुआ है। **ग्रहों** के प्रस्तुत अधिकार–विभाजन के फलस्वरूप **भारत एवं विश्व का सामाजिक एवं राजनीतिक वातावरण अशान्त, विक्षुब्ध व अनिश्चित रहेगा।**

**राजा शनि**, मन्त्री बुध एवं विलम्ब नामक सम्वत् के प्रभावस्वरूप विभिन्न देशों के अध्यक्ष गुप्त रूप में कुटिल नीतियों का प्रयोग करेंगे। देश में भी प्रमुख पार्टी लीडरों के मध्य विरोध एवं टकराव के हालात होंगे। सामान्य प्रजा को आर्थिक कष्टों एवं परेशानियों का सामना रहे। बुध एवं शुक्र के प्रभाव के कारण लोगों में व्यापारिक बुद्धि तथा स्वार्थ एवं भोग–विलास की प्रवृत्तियों में वृद्धि होगी। विशेष वर्ग के लोगों में सुख–साधनों एवं स्वार्थपरता की वृद्धि होगी। चोरी, ठगी, बेईमानी एवं लूटमार की वारदातें बढ़ेंगी। अधिकांश लोग कष्टों के कारण अन्य देशों में जाने के लिए प्रयत्नशील रहें। मेघेश मंगल के कारण देश में उपयोगी वर्षा की कमी होगी। कहीं बाढ़, भूस्खलन आदि प्राकृतिक प्रकोपों से जन–धन की हानि की आशंका रहेगी तथा कहीं कम एवं खण्ड वर्षा के कारण अकाल, कृषि योग्य जल में कमी, पेयजल एवं विद्युत् उत्पादन में कमी रहेगी। धनेश शुक्र के कारण विभिन्न सरकारी योजनाओं का लाभ सर्व साधारण लोगों तक नहीं पहुँच पाएगी। अधिकांश लोग नई–नई उपभोग्य वस्तुओं एवं सुख सुविधाओं को पाने के लिए दौड़–धूप में लगेंगे। धर्म, राजनीति, परिवारिक सम्बन्धों आदि जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में प्रदर्शन एवं दिखावे की प्रकृत्ति बढ़ेगी। नीरसेश शनि एवं फलेश मंगल के कारण सब्जियों, दालों एवं अन्य अनाजादि की कृषि के उत्पादन अपेक्षाकृत कम होंगे, जिससे दैनिक उपभोग्य वस्तुओं तथा कोयला, लोहा, सोना, तेल, पेट्रोल, डीजल आदि पदार्थों की कीमतों में जबरदस्त तेजी होने से सामान्य लोग परेशान होंगे। उदर, श्वास, त्वचा, हृदय, मधुमेह एवं मानसिक रोगों में वृद्धि होगी।

## नववर्ष प्रवेश एवं जगत् लग्न कुण्डली अनुसार भविष्यफल

नववर्ष प्रवेश कुं. ४९/३५ ई.




जगत् लग्न कुण्डली ४५/०८ ई.




वि. संवत् २०६२ में नववर्ष का प्रवेश ८ अप्रैल शुक्रवार की अर्धरात्रि के बाद २ बजकर ०२ मिनट पर रेवती नक्षत्र कालीन, **मकर लग्न** में प्रविष्ट हो रहा है। ध्यान रहे, भारत की प्रभाव राशि भी मकर ही है। लग्नभाव में सेनापति मंगल उच्च राशि का होकर चतुर्थ स्थान को स्वगृही दृष्टि से देख रहा है। वर्ष का राजा शनि छटे भाव में पड़कर केन्द्रस्थ मंगल के साथ षडाष्टक योग बना रहा है। इन ग्रहों के प्रभावस्वरूप विश्व के बहुत से पश्चिमी एवं एशियाई देशों में आश्चर्यजनक विस्फोटक एवं आतंकवादी घटनाएं घटित होंगी। भारत, पाकिस्तान के साथ–साथ अफगानिस्तान, चिच्वेनिया, रूस, नेपाल, सीरिया, अमरीका, ईराक आदि देशों में भी कट्टर आतंकवाद की अग्नि का धूआँ फैलने लगेगा। लग्न पर गुरू की दृष्टि होने से विश्व के प्रमुख देशों के मध्य बाह्य तौर पर नए–नए शान्ति प्रस्ताव लाए जाएँगे, परन्तु आन्तरिक तौर पर अधिकांश देश अत्याधुनिक संहारक हथियारों की दौड़ में अपना वर्चस्व बनाने में प्रयत्नशील रहेंगे। विकसित एवं विकासशील देशों में कहीं नए गठजोड़ एवं समीकरण बनेंगे। भारत के उत्तरी क्षेत्रों में कहीं छत्रभंग (सत्ता परिवर्तन), उपद्रव, जनांदोलन, जल एवं विद्युत् संकट आदि उत्पन्न होने का भय होगा। मध्यभारत में कहीं असमय वर्षा के कारण दुर्भिक्ष, कृषि की हानि अथवा बाढ़ आदि प्राकृतिक प्रकोपों से जन व धन हानि होने के संकेत हैं। धान्य, अनाज आदि का व्यापार करने वाले व्यापारी विशेष लाभान्वित होंगे।

**जगत् लग्न (वर्षेश)** का वर्ष प्रवेश १३, अप्रैल, सन् २००५ ई. मृगशिर नक्षत्र कालीन, बुधवार को रात्रि १२ बजकर ९ मिनट पर धनु लग्न में होगा। लग्नाधिपति गुरू संसद् एवं (अधिकारी वर्ग) के भाव में केतु के साथ पड़ा है। सूर्य पंचम भाव में उच्चराशिस्थ होने पर भी षष्ठेश शुक्र के साथ होकर मंगल की केन्द्रिय (चतुर्थ) दृष्टि में है। ग्रह स्थिति के अनुसार विश्व का राजनीतिक एवं सामाजिक वातावरण विक्षुब्ध, तनावपूर्ण एवं अशान्त रहेगा। सेनापति मंगल पर गुरू की शुभ दृष्टि पड़ने से विश्व के प्रमुख देश यद्यपि विश्व–शान्ति के

लिए प्रयत्नशील रहेंगे। जगत् लग्न कुण्डली में बुध–राहु, गुरु–केतु एवं सूर्य–शुक्र परस्पर विरूद्ध ग्रह–योगों के कारण अमेरिका, रूस, चीन, फ्रांस, जर्मनी, चीन, भारत–पाक आदि प्रमुख देश अत्याधुनिक हथियार एवं अपनी परमणु शक्ति बढ़ाने की कोशिश करेंगे। विश्व–राजनीति में कुछ नए समीकरण उभर कर आएँगे। बुध–राहु के योग पर शनि की विशेष दृष्टि होने से कुछ मुस्लिम राष्ट्र इस्लामी जेहाद के नाम पर नए समीकरण (गठ–जोड़) बनाने के प्रयास करेंगे तथा भारत, नेपाल जैसे शान्तिप्रिय देशों में आतंक फैलाने की फिराक में रहेंगे। मेष, वृष, मिथुन, कर्क, सिंह, कन्या, तुला, मकर, कुम्भ व मीन राशि वाले देश एवं नगर विशेष प्रभावित रहेंगे॥ विश्व के अधिकांश प्रमुख देश विकासशील देशों के प्रति पक्षपातपूर्ण दोगली नीति का पालन करेंगे। **मकर लग्न** में वर्ष प्रवेश होने से उत्तरी भागों में उत्पात, उपद्रव, राजनीतिक संकट एवं छत्रभंग (राज्य परिवर्तन) होने के योग होंगे–

**मकरे च महोत्पातमुत्तरस्यां नृपक्षयः।**

## सन् २००५ ई. में ग्रह-गोचर एवं विश्व के हालात

सम्वत् के प्रारम्भ में ही नवप्रवेश कुण्डली में तृतीय भाव में चतुर्थ एवं पंचग्रही योग बना हुआ है, जिससे कुछ देशों में राजनीतिक टकराव, उपद्रव, हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ घटित होने के योग हैं–

**एक राशौ यदा चत्वारः पंचखेचराः। प्लावयन्ति महीं सर्वा रुधिरेण जलेन वा॥**

ईराक, फिलीस्तीन, इज़रायल, रूस, चिच्येन, नेपाल, बंगलादेश, अफ़गानिस्तान, पाकिस्तान आदि देशों में कहीं साम्प्रदायिकता एवं अलगवाद को लेकर विस्फोटजनक घटनाएँ घटित होंगी।

**चान्द्र चैत्रमास** (मार्च–अप्रैल) में पाँच शनिवार एवं पांच रविवार होने से पाक, अफ़गानिस्तान, बंगलादेश, ईराक आदि देशों में विशेषकर पूर्वी एशियाई देशों में अस्थिरता, छत्रभंग (सत्ता परिवर्तन), अग्निकाण्ड आदि विस्फोटक घटनाएँ होंगी–

**शनिवारा यदा पंचपाताले कम्पते फणी:। ईशान देश भंगश्च वह्णि दाहो महर्घता॥**

**25 मार्च से 12 अप्रैल** के मध्य **सूर्य–राहु** का योग तथा **चान्द्र ज्येष्ठ** (२४ मई से २२ जून) में पाँच मंगलवार पड़ने से उपरोक्त देशों में कहीं युद्ध भय, सत्ता परिवर्तन, उपद्रव, आतंक, अग्निकाण्ड एवं हिंसक घटनाएँ घटित होंगी–

**यत्र मासे महीसूनो जायन्ते पंचवासराः। रक्तेन पूरिता पृथिवी छत्र भंगस्तदा भवेत्॥**

**३ जून से १७ जुलाई के मध्य** मंगल–राहु का योग होने से पश्चिमी देशों तथा ईराक, अफगानिस्तान, बंगलादेश, भारत आदि मुस्लिम देशों में कहीं उपद्रव, अग्निकाण्ड, जनसंहार, युद्ध, दुर्भिक्ष आदि प्राकृतिक दुर्घटनाएँ होंगी, कहीं राजनीतिक टकराव, छत्रभंग आदि घटित होंगे–

**चांद्र भाद्रपद मास** (२० अग. से १८ सितंबर के मध्य) पाँच शनिवार और पांच रविवार होने से प. अमरीका, मैक्सीको, जापान, कोरिया, रूस, चीन, भारत, पाक, अफगानिस्तान, बंगलादेश आदि देशों में कहीं बाढ़, भूकम्प, दुर्भिक्ष, यान–दुर्घटना, अग्निकाण्ड, उपद्रव, भूस्खलन आदि प्राकृतिक प्रकोपों से जन व धन हानि होने की आशंकाएं होंगी।

**१७ सितम्बर** से कन्या राशि पर **चारग्रही** योग बनने से पाक, अफ़गानिस्तान, बंगलादेश आदि मुस्लिम राष्ट्रों के लिए अशुभ रहेंगे। कुछ देशों में आन्तरिक विद्रोह तथा कट्टरवादी उपद्रवियों द्वारा अग्निकाण्ड एवं विस्फोटक घटनाएँ घटित करने की चेष्टा करेंगे।

**१८ जुला. से ४ फर. (०६)** की अवधि में शनि–मंगल के मध्य चतुर्थ–दशम दृष्टि होना तथा भाद्रपद (२० अग.) से कार्तिक मास (१ नवम्बर) के मध्य **खप्पर योग** तथा पौष से चांद्र **फाल्गुन मासों** (१६ दिसं. से १४ मार्च ०६) के मध्य पुनः **खप्पर योगों** का बनना विश्व शान्ति के लिए चुनौतियां उपस्थित करेंगे। विश्व के किसी मूर्धन्य नेता के अपदस्थ या आकस्मिक निधन होने के संकेत हैं।

## –विश्व के कुछ अन्य देश–

**अमेरिका**—इसकी प्रभाव राशि मिथुन है। इस पर शनि साढ़ेसति का प्रभाव अभी वर्षभर रहेगा। गतवर्ष इसी कालम में पढ़ें कि ''ईराक पर हमले के कारण बुश सरकार की प्रतिष्ठा को भारी ठेस पहुँचेगी।'' इत्यादि भविष्योक्ति पृष्ठ 64–65 पर स्पष्ट तौर पर पढ़ें॥ गतवर्ष की भान्ति आगामी वर्ष भी अमरीकी फौज को प्रछन्न–छापामार युद्ध के कारण काफी नुकसान उठाना पड़ेगा। नए चुनावों में जार्ज बुश को अपनी नीतियों के कारण, विरोध का सामना करना पड़ेगा तथा उसकी प्रतिष्ठा को गहरा धक्का पहुँचेगा। चुनावों में बुश प्रशासन की पराजय होगी। नई कैरी सरकार भी आतंकवाद को मुख्य मुद्दा बनाकर फिलीस्तीन, सूडान, ईरान, अफगानिस्तान आदि मुस्लिम देशों के ऊपर अपनी नीतियों के द्वारा इन देशों में तथा विश्व–शान्ति में तनाव उत्पन्न करने का राजनैतिक खेल खेलता रहेगा। भारत और पाकिस्तान के सम्बन्ध में अपनी दोगली कूटनीति की प्रक्रिया जारी रखेगा।

**पाकिस्तान**—इसकी प्रभाव राशि कन्या है। जगत् ल. कुण्डली में गुरु–केतु का संचार होने से यद्यपि भारत के साथ कई मुद्दों पर समझौते एवं सन्धियां होंगी तथा आर्थिक एवं व्यापार के क्षेत्र में कुछ बढ़ौत्तरी होगी परन्तु गुप्त रूप से आतंकवादी संगठनों को अपनी सहायता जारी रखेगा। जम्मू–काश्मीर एवं भारत में विघ्वंहसक एवं विस्फोटक गतिविधियों का क्रम यथापूर्व जारी रखेगा। पाकिस्तान के प्रशासकों द्वारा कश्मीर को मुख्य मुद्दा बनाने से पारस्परिक सम्बन्ध सामान्य नहीं हो पाएँगे। अमरीका तथा अन्य यूरोपीय देशों से आर्थिक एवं अत्याधुनिक हथियारों की सहायता प्राप्त करता रहेगा। पाक के बिलोचिस्तान, सिन्ध आदि प्रान्तों में उपद्रव, अग्निकाण्ड, विस्फोट आदि हिंसक घटनाएँ घटित होती रहेंगी। यद्यपि भारत के साथ दोस्ती एवं शान्तिवार्ताओं के नए आयाम जुड़ेंगे।



# सम्वत् २०६२ में ग्रहों की स्थिति और भारतवर्ष



कुण्डली स्वतन्त्र भारत 15 अग. 1947 ई.




स्वतंत्र भारत ५८वां वर्ष 15 अग. 2004 ई.




स्वतंत्र भारत 59वां वर्ष 15 अग. 2005 ई.




गणतन्त्र दि. ५६वां वर्ष 26-01-2005 ई.




गणतन्त्र दि. 57वां वर्ष 26 जन., 2006 ई.




२६ जनवरी, २००५ ई. को भारतवर्ष अपने ५६वें गणतन्त्र दिवस की कुण्डली अनुसार **वृष लग्न** में प्रवेश करेगा। (ध्यान रहे, ५६वें वर्ष की कुण्डली का प्रवेश मेष लग्न के अन्तिम अंश (२९) तथा वृष के प्रारम्भिक अंश होने से सन्धि लग्न भी कहा जा सकता है।) वृष लग्न भारतीय गणतन्त्र के जन्म लग्न (मीन) का तृतीय भाव उदित हुआ है। वर्ष कुण्डली में वर्षेश (शुक्र) अष्टम भाव में बुध के साथ पड़ा है, उस पर शनि की प्रत्यक्ष शत्रु दृष्टि पड़ रही है। अष्टमस्थ बुध–शुक्र पर गुरू की भी गुप्त शत्रु दृष्टि पड़ रही है। पंचम भावस्थ गुरू की सूर्य पर शुभ दृष्टि है, परन्तु वर्ष लग्नेश एवं मुंथेश शुक्र पर अशुभ दृष्टि पड़ रही है। ग्रह स्थिति के अनुसार सत्तारूढ़ केन्द्रिय सरकार को राजनीतिक, आर्थिक एवं सामाजिक क्षेत्रों में गम्भीर चुनौतियों का सामना करना पड़ेगा। पंचमस्थ गुरू के कारण केन्द्रिय एवं राज्य सरकारें सामान्य लोगों के हित के लिए बहुत सी जन–उपयोगी योजनाएँ तैयार करेगी, परन्तु पंचमस्थ गुरू पर शनि की शत्रु दृष्टि पड़ना तथा बुध अष्टम में होने से विभिन्न योजनाएँ क्रियान्वित करने में विपक्षी दल तथा कुछ सहयोगी दल ही विघ्न पैदा करेंगे। छटे भाव में केतु युक्त मुंथा का होने से भारत में गुप्त शत्रुओं की घुसपैठ बढ़ेगी तथा पाकिस्तान, चीन, बंगलादेश आदि पड़ोसी देश भारत की सीमाओं पर विध्वंसक गतिविधियाँ जारी रखेंगे। द्वितीय भाव में शनि का सप्तमस्थ मंगल के साथ षडाष्टक योग होने से आर्थिक क्षेत्र में आपेक्षित परिणाम नहीं प्राप्त होंगे।

१५ अग. २००४ ई. की स्वतन्त्र भारत की ५८वें वर्ष की कुण्डली में **वृश्चिक लग्न उदित है**। चतुर्थ भावस्थ मुंथा पर मंगल, गुरू ग्रहों के मिश्रित प्रभाव रहेंगे, परन्तु अष्टम भाव में मुंथेश शनि एवं शुक्र का होने से समाज एवं सरकार के बहुत से जनोपयोगी कार्यक्रमों में विघ्न/बाधाएँ एवं विलम्ब उत्पन्न होंगे। अत्यधिक महँगाई, बेरोजगारी, भ्रष्टाचार, पेयजल एवं बिजली–आपूर्ति में कमी, विभिन्न प्रकार के टैक्सों में वृद्धि, दैनिक उपभोग्य वस्तुओं के मूल्यों में अत्यधिक वृद्धि, आतंकवादी गतिविधियों एवं राजनीतिक अस्थिरताओं के कारण सामान्य लोगों में वर्तमान सरकार के प्रति भी गहन असंतोष व विक्षोभ पैदा होगा। कुछ राज्यों जैसे–असम, कश्मीर, उ. प्रदेश, आन्ध्र आदि प्रदेशों में कहीं हिंसक व विस्फोटक घटनाओं का क्रम रहेगा।

## सन् २००५ ई. में गोचर ग्रहों अनुसार भारत का घटनाक्रम

वर्ष के प्रारम्भ में ही चान्द्र पौष मास एवं माघ मास (२७ दिसं. से २४ फर. ०५) में **पाँच मंगलवार** पड़ने से यह अवधि देश के किसी विशिष्ट नेता के लिए अशुभ होगी। कश्मीर, असम आदि कुछ राज्यों में हिंसक व आतंकवादी घटनाएं घटित होंगी। कहीं छत्र–भंग (सत्ता परिवर्तन) भी होने के संकेत हैं–

**यत्र मासे महीसूनो जायन्ते पंचवासराः। रक्तेन पूरिता पृथ्वी छत्रभंगस्तदाभवेत्॥**

१३ जन. को वक्री शनि पुनः मिथुन राशि में प्रविष्ट होगा, उस पर मंगल की आठवीं दृष्टि रहेगी। जिससे जन. के बाद फरवरी से अप्रैल के महीनों के मध्य देश के उत्तर–पश्चिम भागों (जैसे–जम्मू–कश्मीर, राजस्थान, पंजाब, हरियाणा, उत्तर–प्रदेश आदि) में हिंसक घटनाएं घटित होंगी–कहीं दुर्भिक्ष, अनाज में कमी, सूखा आदि का भय होगा–

**मिथुने च यदा सौरि वक्रभूतो, दुर्भिक्षं तत्र रौखम्।**
**पश्चिम देशे दारूणं युद्धं नृपाणां च महद्भयम्॥**

**२९ जनवरी से ११ मार्च** के मध्य शनि–मंगल के बीच **सम–सप्तक योग** होना, तदुपरान्त २१ अप्रैल तक **षडाष्टक योग** पड़ना तथा **चैत्र मास** (२६ मार्च से २४ अप्रैल तक) पाँच शनिवार एवं पांच रविवार होने से कहीं दुर्भिक्ष, सूखा, उपद्रव, अग्निकाण्ड, जातीय दंगे व राजनैतिक टकराव होंगे। अनाज व उपभोग्य वस्तुओं की कीमतों में वृद्धि के कारण लोगों में असंतोष फैलेगा–

**शनिवारा यदा पंचजायते रवि पंचकम्। महार्घं जायते धान्यं रोग शोकाकुला पृथिवी॥**

कहीं उच्च पद रिक्त होगा अथवा छत्र–भंग (सत्ता परिवर्तन) के योग बनेंगे।

**गुरु–शुक्र का समसप्तक**–१८ मार्च से १० अप्रैल तक सप्तक योग तथा १२ अग. से ५ सितं. के मध्य एक राशिस्थ योग होने से उत्तर–प्रदेश, जम्मू–कश्मीर, गुजरात, असम, आन्ध्र प्रदेश आदि प्रदेशों में जनांदोलन, उपद्रव, हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ घटित होंगी। कहीं कानून व्यवस्था एवं शान्ति भंग होती दिखाई देगी। कहीं बाढ़ तो कहीं दुर्भिक्ष आदि के कारण अकाल जैसी स्थिति बनेगी।

फरवरी–मार्च में शनि–मंगल के मध्य **सम–सप्तक** योग तथा १८ जुला. से ४ फर. ०६ के मध्य पारस्परिक दृष्टि सम्बन्ध होने से भारत की केन्द्रिय यू.पी.ए. सरकार एवं कहीं राज्य सरकारों में अस्थिरता के बादल मंडराएंगे–

**यदा सौरि भौमे–सुरराज मन्त्री, भार्गवश्च यदैकराशौ–समसप्तके वा। अयोध्या मध्यदेशे, लंकापुरे, पूर्वस्यां क्षुधाभयं शस्त्रं करोति॥**

**ज्येष्ठ मास** (मई–जून) में पुनः **पाँच मंगलवार** होना तथा ३ जून से १७ जुला. के मध्य **मंगल–राहु** का योग होने से इस अवधि में कही उपद्रव, हिंसक घटनाएँ, विद्युत् एवं पेय जल की कमी, महंगाई, छत्र–भंग (सत्ता–परिवर्तन), राजनेताओं में परस्पर विग्रह एवं टकराव के हालात पैदा होंगे–

**मंगल–राहु च यद्यैक राशि स्थितौ। परस्पर नृपे युद्धं रूधिरैः पूरिता मही॥**

**ज्येष्ठ, श्रावण, माघ मास** की संक्रान्तियाँ **शनिवार** को तथा **आषाढ़, भाद्रपद व चैत्र मास** की संक्रान्तियाँ **मंगलवार** को पड़ रही हैं। फलस्वरूप इन कालावधियों में सामाजिक अव्यवस्था, धान्य, अनाज, खल–बिनौले, घृत, तैल आदि वनस्पतियाँ, सोना–चाँदी व उपभोग्य वस्तुएँ तेज भाव होंगी। लोगों में दुखजन्य घटनाएँ अधिक घटित होंगी–

**भौमस्यवारे यदि संक्रमश्चकरोति पृथ्व्यामसुखं महर्घता।**
**क्षारं रसंवै घृत तैल संयुतं कर्पूरस्यैव महर्घता च॥**

महँगाई एवं आवश्यक वस्तुओं में कमी के कारण लोगों में रोग, शोक एवं परेशानियाँ बढ़ेंगी।

**खप्पर योग**–चान्द्र भाद्रपद से कार्तिक (२० अग. से १५ नवं.) तक की अवधि में क्रमशः पाँच शनिवार, ५ रविवार और ५ मंगलवार होने से **खप्पर योग** बनता है, जिसके प्रभावस्वरूप इस अवधि में सत्तारूढ़ यू.पी.ए. सरकार को गम्भीर संकटों का सामना हो सकता है। विपक्ष एवं केन्द्रिय सरकार के बीच कहीं राजनीतिक गतिरोध एवं टकराव की सम्भावना होगी। इसी बीच चान्द्र **आश्विन मास** (३ अक्तू. और १७ अक्तू.) में क्रमशः कंकण **सूर्यग्रहण** एवं **ग्रस्तोदय चन्द्रग्रहण** घटित होने से सत्तारूढ़ यू.पी.ए. केन्द्रिय सरकार के अक्तूबर का महीना विशेष अग्नि परीक्षा का समय होगा। सीमाओं पर आतंकवादी एवं विस्फोटक घटनाओं का भय रहेगा। किसी राज्य में सत्ता परिवर्तन होने के भी संकेत हैं। इसी मास कन्या राशि पर **चारग्रही** योग बनने राजनीतिक परिप्रेक्ष्य में विशेष परिवर्तन देखने को मिलेंगे।

**तेरह दिन का पक्ष**–आगे २ नवम्बर से १५ नवं. के मध्य, **कार्तिक शुक्ल पक्ष तेरह दिन** का होने से कुछ राज्यों जैसे–कश्मीर, असम, आन्ध्र प्रदेश आदि में हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ घटित होंगी। भारत एवं विश्व में कहीं रेल या हवाई दुर्घटना से जानी–माली नुकसान हो सकता है। पाक के साथ शान्तिवार्ताओं के बावजूद, सम्बन्धों में कड़वड़ाहट रहेगी। सीमावर्ती क्षेत्रों पर आतंकवादियों के साथ सैनिक मुठभेड़ एवं हिंसक घटनाएँ होंगी। देश का राजनैतिक व सामाजिक वातावरण भी अशान्त होगा–

**अनेक युग साहस्रयां दैव योगात्प्रजायते।**
**त्रयादेश दिने पक्षः तदा संहरते जगत्॥**

**मार्गशीर्ष मास** (१६ नवं. से १५ दिसं. तक) में पाँच गुरुवार होने से देश के पश्चिमी क्षेत्रों में आतंकवादी कार्यवाहियों द्वारा हिंसक एवं विस्फोटक घटनाएँ घटित होंगी–

**यत्र मासे पंचवाराः जायन्ते च बृहस्पतेः। विग्रहः पश्चिमे देशे खड्ग युद्धं च जायते॥**

दैनिक जनोपयोगी वस्तुओं की कीमतों में अत्यधिक तेजी से लोगों में विक्षोभ की भावना रहेगी। **पौष मास से फाल्गुण मास** तक (१६ दिसं. से १४ मार्च ०६ के मध्य) क्रमशः **५ शनिवार, ५ रविवार** और **५ मंगलवार** पड़ने से पुनः **खप्पर नामक योग** का निर्माण हो रहा है, जिससे भारत के राजनीतिक, आर्थिक एवं सामाजिक हालात पुनः अस्थिर होंगे।

सत्तारूढ़ यू.पी.ए. केन्द्रिय सरकार और विपक्षी नेताओं की खींचातानी के बावजूद भारतवर्ष आर्थिक क्षेत्रों एवं वैज्ञानिक अनुसन्धानों तथा विदेश नीति के सम्बन्ध में विशेष उन्नति करेगा। भारत के राजनीतिक सम्बन्ध ब्रिटेन, अमरीका, जर्मनी, कैनेडा, फ्रांस, फिलीस्तीन, इसरायल, पाकिस्तान, अफगानिस्तान, नेपाल, श्रीलंका आदि देशों के साथ बेहतर होंगे। संयुक्त राष्ट्र संघ (यू.एन.ओ.) में स्थायी सदस्यता प्राप्त करने में अन्ततः सफलता प्राप्त कर लेगा।

## भारत के कुछ मुख्य प्रान्त

**पंजाब**–इसकी प्रभावराशि मीन और प्रसिद्ध नाम राशि कन्या है। गतवर्ष की पंचाँग के पृष्ठ 68 पर पंजाब के सन्दर्भ में ही स्पष्ट रूप से पढ़ें–''**लोकसभा के चुनावों में पंजाब–कांग्रेस को हार का सामना करना पड़ेगा।**'' यह भविष्यवाणी भी ईश्वर कृपया अक्षरशः सत्य प्रमाणित हुई है। नव्य गणतन्त्र दि. की कुण्डली में इसकी राशियों पर शुभाशुभ दोनों प्रकार के ग्रहों के प्रभाव पड़ रहे हैं। जिसके फलस्वरूप इस प्रदेश के अधिकांश क्षेत्रों में विद्युत् एवं पेयजल की कमी, उपभोग्य वस्तुओं के मूल्यों में अत्यधिक तेजी (महँगाई), जनसंख्या वृद्धि, बेरोज़गारी, भ्रष्टाचार, सड़क एवं परिवहन, कानून–व्यवस्था सम्बन्धी समस्या, लघु एवं मध्यम स्तरीय उद्योगों की समस्याएँ गम्भीर रूप धारण करेंगी। राज्य सरकार एवं विपक्ष के मध्य भी टकराव रहेगा। उपरोक्त ज्वलन्त समस्याओं के बावजूद राज्य में तकनीकी व साइंस शिक्षा, विकास, दूरसंचार, परिवहन, कम्पयूटर टैक्नौलजी आदि क्षेत्रों में विशेष उन्नति होगी। राज्य के मुख्यमंत्री के लिए भी समय अशुभ रहेगा।

**हिमाचल प्रदेश**—इसकी प्रभाव राशि मीन है। ५६वें गणतन्त्र दिवस की कुण्डली में इसकी प्रभाव राशि लाभ स्थान में है तथा उस पर गुरू की स्वगृही दृष्टि पड़ रही है। ग्रह स्थिति के अनुसार राज्य सरकार राज्य की उन्नति के लिए बहुमुखी उपयोगी योजनाएँ बनाएगी। जैसे—पर्यटन—परिवहन, कृषि—विद्युत्, कृषि, जल, पेयजल, विद्युत् आदि समस्याओं में सुधार, जड़ी—बूटी, सेब आदि फल एवं वन उद्योग, चिकित्सा, दूर—संचार, इंजीनियरिंग, कम्पयूटर एवं तकनीकि क्षेत्रों में विकास के लिए विशेष प्रयास किए जाएँगे। पर्यटन, बेरोजगारी, भ्रष्टाचार, महँगाई, आवश्यक वस्तुओं की आपूर्ति आदि क्षेत्रों में सुधार के लिए सरकार विशेष पग उठाएगी। परन्तु विकास योजनाओं का समुचित लाभ सामान्य लोगों को नहीं मिल पाएगा। भाद्रपद मास से खप्पर योग होने प्रदेश के पश्चिमोत्तर—पूर्वी भागों में प्राकृतिक प्रकोपों के कारण जन व धन—सम्पदा की हानि होने की आशंका होगी।

**जम्मू—कश्मीर**—५६वें वर्ष की गणतन्त्र दिवस की कुण्डली में इसकी प्रभाव राशि (तुला) छटें स्थान में आई है। उस पर मुंथा एवं केतु का योग बना हुआ है तथा राशि स्वामी शुक्र अष्टम भाव में है। जिससे भारत और पाकिस्तान दोनों देशों की राजनीति का मुख्य ध्रुविकरण कश्मीर ही बना रहेगा। दोनों देशों के मध्य शान्तिवार्ताओं का कोई ठोस परिणाम नहीं निकलेगा। विदेशी आतंकवादी संगठन शान्तिवार्ताओं को विफल बनाने के लिए घाटी में विस्फोटक कार्यवाहियों का क्रम जारी रखेंगे। सरकार प्रान्त की उन्नति के लिए अनेक योजनाएँ क्रियान्वित करेंगी, परन्तु सामान्य लोगों तक उनका विशेष लाभ नहीं मिल पाएगा। काश्मीरी पण्डितों एवं अन्य पीड़ितों के प्रति प्रान्तीय सरकार उपेक्षा का व्यवहार रखेगी। उत्तरार्ध भाग में असामायिक वर्षा, ओलावृष्टि, भूस्खलन आदि प्राकृतिक प्रकोपों से जन व धन हानि होने के संकेत हैं। काश्मीर समस्या को लेकर भारत और पाक के बीच गतिरोध यथावत् बनें रहेंगे।

**राजस्थान**—इसकी प्रभाव राशि कर्क है। गणतन्त्र दिवस कुं. में इसकी राशि पर गुरू की शुभ मित्र दृष्टि पड़ रही है। जबकि मंगल की भी मैत्री दृष्टि पड़ रही है। फलस्वरूप आगामी वर्ष राज्य सरकार के लिए सड़क—परिवहन, पेय—जलापूर्ति की समस्या, महँगाई, बेरोजगारी, विद्युत् सप्लाई, कृषि एवं लघु उद्योगों के स्तर को सुधारने के लिए राज्य सरकार विशेष कदम उठाएगी। यद्यपि सर्वसाधारण लोगों को आशानुकूल लाभ नहीं मिल पाएँगे। जिसके कारण लोगों में असंतोष एवं विक्षोभ की भावना रहेगी।

**हरियाणा**—इसकी प्रभाव राशि मिथुन है। गणतन्त्र दि. कुण्डली में इसकी राशि पर शनि स्थित होने से आगामी वर्ष प्रान्तीय सरकार के लिए चुनौतियों से भरा वर्ष होगा। विपक्षी पार्टियां राज्य के विकास कार्यों में अवरोध पैदा करने के प्रयास करेंगी। बेरोजगारी, महँगाई, विद्युत्, समस्या, कृषि एवं पेयजल की समस्या भ्रष्टाचार एवं उपभोग्य वस्तुओं की कीमतों एवं टैक्सों में अत्यधिक वृद्धि आदि समस्याओं के कारण चौटाला सरकार की लोकप्रियता को गहरी ठेस पहुँचेगी। सरकार लघु एवं मध्यम स्तरीय उद्योगों के विकास हेतु भी विशेष ध्यान देगी, जिनका लाभ विशिष्ट वर्ग तक ही पहुँचेगा।

**दिल्ली**—गणतन्त्र दिवस की कुण्डली में इसकी राशि (मकर) भाग्य स्थान में है। उसमें सूर्य की स्थिति भी है तथा उस पर गुरू की विशेष शुभ दृष्टि पड़ रही है। फलस्वरूप राज्य में सड़क, परिवहन, विद्युत्, पेय—जल, मैडीकल शिक्षा, कम्पयूटर्ज, तकनीकी शिक्षा, पर्यटन आदि सम्बन्धी अनेक विकासकारी योजनाएँ बनाई जाएँगी, परन्तु उनका लाभ सामान्य लोगों तक नहीं पहुँच पाएगा। बेरोजगारी, भ्रष्टाचार, महँगाई, विद्युत् एवं पेयजल में कमी इत्यादि समस्याओं के कारण सर्व—साधारण व्यक्ति परेशान एवं दुःखी होंगे।

## कांग्रेस गठित यू० पी० ए० सरकार का भविष्यफल

**कुंडली वर्तमान प्रधानमन्त्री**
**डॉ. मनमोहन सिंह**
**26 सितं. 1932 ई. 2:00 PM**




**यू. पी. ए. सरकार द्वारा**
**शपथकालीन कुंडली**
**22 मई, 2004 ई. 17.42 PM**




नई कांग्रेस गठबन्धन यू. पी. ए. सरकार ने 22 मई 2004 ई. शनिवार को आर्द्रा नक्षत्र एवं शूल योग कालीन सायं 5 बजकर 42 मिनट पर तुला लग्न में शपथ ग्रहण की है। शपथ कालीन चर लग्न है। लग्न भाव में केतु का होना तथा उस पर भाग्येश एवं व्ययेश बुध की दृष्टि भी पड़ रही है, जिसके फलस्वरूप नवनिर्वाचित डॉ. मनमोहन की गठबन्धन सरकार को अत्यन्त अस्थिरताओं के दौर में से गुजरना पड़ेगा। शपथकाल से लगभग तीन वर्ष की अवधि पर्यन्त अर्थात् 7 फरवरी सन् 2007 ई. तक डॉ. मनमोहन को राहु मध्ये बुध की अन्तर्दशा तक की अवधि तक तो यू. पी. ए. सरकार चलने के प्रबल योग हैं। इस काल के दौरान गोचर ग्रहों के प्रभावस्वरूप कांग्रेस गठबन्धन सरकार जोकि वामपंथी दलों की वैशाखियों पर ही टिकी हुई है, विपक्ष तथा वामपंथी दल सरकार की कार्यनीतियों में अनेक बार बाधाएँ पहुँचाने के प्रयास करेंगे। **शपथ ग्रहण काल** में भद्रा एवं शूल आदि अशुभ

योगों का होना, इसके अतिरिक्त आर्द्रा (राहु का) नक्षत्र, चर लग्न तथा लग्न में केतु, सप्तम में राहु आदि अशुभ ग्रहों के होने से सत्तारूढ़ सरकार को अपने शासन काल में अत्यन्त कठिन समस्याओं एवं चुनौतियों का सामना रहेगा। सरकारी तन्त्र में अस्थिरता के कारण लोगों में असंतोष एवं संशय के भाव रहेंगे।

नव निर्वाचित प्रधानमन्त्री डॉ. मनमोहन सिंह के यथोपलब्ध विवरण के अनुसार उनका जन्म 26 सितम्बर, 1932 ई. को कस्बा जेहलम (पाक.) के एक गाँव में धनु लग्न एवं सिंह के नवांश में हुआ। लग्नेश गुरु भाग्यस्थान में पड़कर लग्नभाव को स्वगृही दृष्टि से तथा पंचम भाव को मित्र दृष्टि से देख रहा है। फलस्वरूप डॉ. मनमोहन सिंह तीव्र बुद्धिमान, उच्चशिक्षित, प्रसिद्ध, भाग्यशाली, उदार-हृदय, गम्भीर विचारक, प्राध्यापक एवं प्रोफैसर, बैंकिंग एवं फाइनैंस आदि कार्यों में कुशल, परोपकारी, उच्च-प्रतिष्ठित एवं अपने कार्य क्षेत्र में विद्वान् बनता है। गुरू पाप ग्रह युक्त है तथा जन्मकालीन आश्लेषा (गण्डमूल) नक्षत्र होने से मातृ सुख में कमी तथा जीवन की प्रारम्भिक अवस्था अत्यन्त संघर्षपूर्ण रही। कार्येश एवं केन्द्रेश बुध दशम भाव में स्वोच्च राशि में भाग्येश सूर्य के साथ होने से भद्र नामक **पंचमहापुरुष** योग बना है। इसको **बुधादित्य** योग भी कहा जाता है। दोनों योगों के फलस्वरूप जातक अत्यन्त बुद्धिमान, प्रसिद्ध, लोकप्रिय, उच्च-शिक्षित, सौम्य प्रकृति, गम्भीरवाणी, मन्त्रित्व आदि उच्च पद प्राप्त करने वाला होता है। डॉ. सिंह की कुण्डली में बुध नवांश कुण्डली में भी उच्चस्थ होने से वर्गोत्तम स्थिति में तथा सूर्य भी उच्चस्थ हुआ है, फलस्वरूप डॉ. सिंह केन्द्रिय भन्त्री मण्डल में सर्वोच्च स्थान पाने में सफल हुए हैं। ध्यान रहे, स्वर्गीय प्रधानमन्त्री श्री —— बहादुर शास्त्री की कुण्डली में भी यही योग विद्यमान् था। शपथकालीन डॉ. मनमोहन मध्ये शनि की अन्तर्दशा लगी हुई थी (कुण्डली में शनि भी स्वराशिगत होकर स्वोच्च दृष्ट स लाभ स्थान को देख रहा है।), आजकल राहु मध्ये बुध की अन्तर्दशा चल रही है, जोकि 7 फरवरी 2007 ई. तक रहेगी। ग्रह दशानुसार इस कालावधि तक तो डॉ. मनमोहन का प्रधानमन्त्री पद पर बने रहने के प्रबल योग पाए जाते है। विदेशी सम्बन्धों में बेहतरी के बारे में मनमोहन सरकार को विशेष सफलता मिलेगी। पाकिस्तान के साथ दोस्ती एवं शान्तिवार्ताओं के नए आयाम खुलेंगे। उपरोक्त भविष्यवाणियाँ गोचर ग्रहों के अनुशीलन के आधार पर अपनी अल्पमत्यनुसार लिपिबद्ध की गई हैं। वास्तव में सर्वोत्तम भविष्य नेता एवं सर्वज्ञ तो स्वयं विधाता (ईश्वर) ही हैं—

**फलानि ग्रहसंचरेण सूचयन्ति। को वक्तः तारतम्यस्य वेधसं विना॥**

**लिपिब्द्धम्:** **निवेदक:**

**भाद्र शुक्ल एका:, शुक्रवार,** **पण्डित पन्ना लाल ज्योतिषी (पंचाँगदिवाकर कर्ता)**

**दिनांक २४ सितं., २००४ ई.**

## गुर्रफल विचार-सन् 1426 हिजरी

**यवन मतानुसार वर्ष कुं.**

5, गु. 6, 4, श. 3, 2, 7 के., 1 रा., 8, 9 मं. प्लू., नै. 10 सू. बु. शु., 11 चं. यू., 12

सन् 2005 ईसवी में मुहर्रम की प्रथम तारीख एवं हिजरी सन् 1426, 11 फरवरी शुक्रवार सन् 2005 ई. को प्रथम (यकम) मुहर्रम का प्रारम्भ होने से नवीम वर्ष हिजरी सन् 1426 का आग़ाज (प्रारम्भ) माना जाएगा। तदुपरान्त यवन मतानुसार नए साल का राजा (बादशाह) शुक्र (ज़ोहरा) होगा। नई वर्ष कुण्डली में पड़े ग्रहों के अनुसार आयन्दा साल गतवर्ष की अपेक्षा शुभ रहेगा। लेकिन वर्ष कुण्डली में शनि-मंगल की आपसी दृष्टि और दसवें गृह में राहु होने से वर्तमान सत्तारूढ़ मुस्लिम राष्ट्रों को ज़बरदस्त राजनीतिक (स्यासी), सामाजिक व आर्थिक चुनौतियों का सामना रहेगा। पाकिस्तान सहित अनेक मुस्लिम राष्ट्रों के नेता निजी स्वार्थपूर्ति और अपनी खुशहाली के लिए प्रयासरत रहेंगे। समाज में ऐश-इशरत, सुख-साधन एवं विलासमय प्रवृत्तियाँ बढ़ेंगी। यद्यपि कुछ मुस्लिम देशों में भी स्त्रियों की स्वतन्त्रता बढ़ेगी। वर्ष कुण्डली के सातवें भाव में सू., बु., शुक्र व नैपच्यून-चारग्रही योग होने से पाकिस्तान, अफगानिस्तान आदि मुस्लिम देश भारत सहित पड़ौसी देशों के साथ बाह्य तौर पर शान्ति प्रस्तावों को क्रियान्वित करने की कोशिशों में लगेंगे।

## वि: संवत् 2062 में लाभ-हानि चक्र

**(विंशोतरी मतानुसारेण)**

आगामी वर्ष में आपको जिस राशि का लाभ-हानि का विवरण ज्ञात करना हो, तो आप निम्नलिखित अपनी राशि के नीचे लिखे लाभ-हानि के अंकों को जमा कर दें, फिर कुल जमा अंक में से 1 कम करके जोड़ को 8 से भाग दे देवें। भाग करने के पश्चात् यदि 1 बचे तो आगामी वर्ष में धन लाभ अच्छा रहेगा। मनोवांछित योजनाएँ सफल होंगी। मनोरंजक कार्यों की ओर रूचि बढ़ेगी। यदि शेष 2 बचे तो, धन लाभ मध्यम पर शुभ कार्यों पर खर्च अधिक होगा। यदि शेष 3 बचें तो लाभ कम, खर्च (अपव्यय) अधिक रहेगा। व्यर्थ भाग-दौड़ अधिक रहेगी और घरेलू उलझनें बढ़ेंगी। यदि शेष 4 बचें तो, मानसिक तनाव, शरीर कष्ट और रोगादि पर खर्च हो, आर्थिक समस्याएँ उत्पन्न हों। यदि शेष 5 बचें तो लाभ कम तथा फिजूलखर्ची अधिक रहेगी। बनते कार्यों में विघ्न पड़ेगा। यदि शेष 6 बचे तो, भाग्योन्नति और धन लाभ के मार्ग प्रशस्त होंगे। कोई बिगड़ा कार्य बनेगा। यदि शेष 7 बचें तो, व्यापार, लाटरी, सट्टे आदि द्वारा अकस्मात् धन लाभ होगा। ज़मीन-जायदाद आदि कार्यों पर खर्च होगा। आय के साधनों में भी वृद्धि होगी। यदि 8 अर्थात् 0 बचे, तो उस वर्ष लाभ कम व खर्च अधिक रहेगा, मानसिक परेशानियां भी बढ़ने के संकेत हैं।

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | बृश्चि. | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | ८ | २ | ८ | २ | ५ | ८ | २ | ८ | ५ | १४ | १४ | ५ |
| हानि | ५ | १४ | ११ | ८ | ५ | ११ | १४ | ५ | ११ | ११ | ११ | ११ |

# सूर्यादि ग्रहों का राशि प्रवेश, वक्री-मार्गी एवं उदयास्त घण्टे-मिन्टों में (सन् 2005-06 ई.)

## सूर्य राशि प्रवेश

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 14 जन. | मकर | 5/42 |
| 12 फर. | कुम्भ | 18/42 |
| 14 मार्च | मीन | 15/37 |
| 13 अप्रै. | मेष | 24/09 |
| 14 मई | वृष | 21/04 |
| 14 जून | मिथुन | 27/40 |
| 16 जुला. | कर्क | 14/34 |
| 16 अग. | सिंह | 22/57 |
| 16 सितं. | कन्या | 22/51 |
| 17 अक्तू. | तुला | 10/47 |
| 16 नवं. | वृश्चि. | 10/32 |
| 15 दिसं. | धनु | 25/09 |
| 14 जन.(06) | मकर | 11/55 |
| 12 फर. | कुम्भ | 24/55 |
| 14 मार्च | मीन | 21/49 |

## मंगल राशि प्रवेश
(संवतारम्भ में मकर में)

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 22 अप्रै. | कुम्भ | 23/42 |
| 3 जून | मीन | 16/26 |
| 18 जुला. | मेष | 9/13 |
| 1 अक्तू | वक्री | 27/40 |
| 10 दिसं. | मार्गी | 9/30 |
| 5 फर. (06) | वृष | 10/58 |

## बुध राशि प्रवेश
(संवतारम्भ में मीन में)

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 8 मई | मेष | 15/15 |
| 25 मई | वृष | 18/11 |
| 8 जून | मिथुन | 15/51 |
| 24 जून | कर्क | 10/16 |
| 23 जुला. | वक्री | 8/32 |
| 16 अग. | मार्गी | 9/18 |

## बुध राशि प्रवेश

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 1 सितं. | सिंह | 13/22 |
| 17 सितं. | कन्या | 14/37 |
| 4 अक्तू | तुला | 25/40 |
| 25 अक्तू | बृश्चिक | 17/11 |
| 14 नवं. | वक्री | 11/10 |
| 4 दिसं. | मार्गी | 7/58 |
| 30 दिसं. | धनु | 25/46 |
| 19 जन.(06) | मकर | 9/46 |
| 5 फर. | कुम्भ | 21/53 |
| 24 फर. | मीन | 21/34 |
| 2 मार्च | वक्री | 26/06 |
| 9 मार्च | व कुम्भे | 13/04 |
| 25 मार्च | मार्गी | 19/18 |

## गुरु राशि प्रवेश
(संवतारम्भ में कन्या में वक्री)

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 5 जून | मार्गी | 12/58 |
| 28 सितं. | तुला | 5/35 |
| 4 मार्च (06) | वक्री | 23/32 |

## शुक्र राशि प्रवेश
(संवतारम्भ में मीन में)

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 11 अप्रै. | मेष | 4/27 |
| 5 मई | वृष | 11/23 |
| 29 मई | मिथुन | 21/45 |
| 23 जून | कर्क | 11/35 |
| 18 जुला. | सिंह | 5/41 |
| 12 अग. | कन्या | 6/08 |
| 6 सितं. | तुला | 16/37 |
| 2 अक्तू. | बृश्चि. | 20/18 |
| 30 अक्तू. | धनु | 13/35 |
| 3 दिसं. | मकर | 17/37 |
| 24 दिसं. | वक्री | 15/09 |

## शुक्र राशि प्रवेश

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 13 जन.(06) | धनु | 18/50 |
| 3 फर. | मार्गी | 14/52 |
| 25 फर. | मकर | 6/16 |
| 31 मार्च | कुम्भ | 10/40 |

## शनि राशि प्रवेश
(संवतारम्भ में मिथुन में)

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 26 मई | कर्क | 7/26 |
| 22 नवं. | वक्री | 14/27 |

(संवतान्त तक वक्री रहेगा।)

## राहु
(संवतारम्भ में मीन में)

पूरा संवत् मीन में संचार करेगा।

## केतु
(संवतारम्भ में कन्या में)

पूरा संवत् कन्या में संचार करेगा।

## केतु

पूरा संवत् कुम्भ में संचार करेगा।

## यूरेनस

पूरा संवत् कुम्भ में संचार करेगा।

## नैपच्यून

पूरा संवत् मकर में संचार करेगा।

## प्लूटो
(संवतारम्भ में धनु में वक्री)

| ता. मास | राशि | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 14 मई व. | बृश्चिक | 25/25 |
| 2 सितं. | मार्गी | 16/08 |
| 5 दिसं. | धनु | 17/08 |
| 29 मार्च 06 | वक्री | 18/09 |

## ग्रहों का वक्री–मार्गी

### मंगल

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 1 अक्तू. | वक्री | 27/40 |
| 10 दिसं. | मार्गी | 9/30 |

### बुध
(संवतारम्भ में वक्री)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 12 अप्रै. | मार्गी | 13/19 |
| 23 जुला. | वक्री | 8/32 |
| 16 अग. | मार्गी | 9/18 |
| 14 नवं. | वक्री | 11/10 |
| 4 दिसं. | मार्गी | 7/58 |
| 2 मार्च (06) | वक्री | 26/06 |
| 25 मार्च | मार्गी | 19/18 |

### गुरु
(संवतारम्भ में वक्री)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 5 जून | मार्गी | 12/58 |
| 4 फर.(06) | वक्री | 23/32 |

### शुक्र
(संवतारम्भ में मार्गी)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 24 दिसं. | वक्री | 15/09 |
| 3 फर.(06) | मार्गी | 14/52 |

### शनि
(संवतारम्भ में मार्गी)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 22 नवं. | वक्री | 14/27 |

### यूरेनस
(संवतारम्भ में मार्गी)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 14 जून | वक्री | 28/10 |
| 15 नवं. | मार्गी | 29/42 |

### नैपच्यून
(संवतारम्भ में मार्गी)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 19 मई | वक्री | 29/05 |
| 26 अक्तू. | मार्गी | 28/50 |

### प्लूटो
(संवतारम्भ में वक्री)

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 27 मार्च | वक्री | 8/02 |
| 2 सितं. | मार्गी | 16/08 |
| 29 मार्च (06) | वक्री | 18/09 |

## ग्रहों का उदय–अस्त

मंगल वर्ष भर उदित अवस्था में ही संचार करेगा।

### बुध

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 22 मार्च | पश्चिमऽस्त | 9/28 |
| 6 अप्रै. | व पूर्वोदय | 9/37 |
| 24 मई | पूर्वेऽस्त | 4/32 |
| 14 जून | पश्चिमोदित | 23/29 |
| 29 जुला. | पश्चिमेऽस्त | 17/32 |
| 14 अग. | पूर्वोदय | 5/10 |
| 4 सितं. | पूर्वेऽस्त | 5/23 |
| 6 अक्तू | पश्चिमोदय | 6/15 |
| 19 नवं. | पश्चिमेऽस्तं | 5/48 |
| 30 नवं. | पूर्वोदय | 15/42 |
| 4 जन.(06) | बुधास्तपूर्वे | 11/45 |
| 13 फर. | पश्चिमोदय | 8/27 |
| 5 मार्च | पश्चिमास्त | 27/36 |
| 19 मार्च | पूर्वोदय | 26/43 |

### गुर्वस्तोदय

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 6 अक्तू. | पश्चिमास्त | 10/45 |
| 3 नवं. | पूर्वोदय | 6/15 |

### शुक्र

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 24 अप्रै. | पश्चिमोदयः | 5/12 |
| 11 जन. (06) | पश्चिमेऽस्त | 3/48 |
| 17 जन. | पूर्वोदयः | 8/25 |

### शनि

| ता. मास | | घं. मिं. |
|---|---|---|
| 5 जुला. | पश्चिमेऽस्त | 15/27 |
| 10 अग. | पूर्वोदय | 25/43 |

## 2005 ई. में ग्रहों के विशेष योग

बुध-शुक्र (धनु) = 6 जन. से 25 जन.
सूर्य-शुक्र (मीने) = 14 मार्च से 10 अप्रै.
सूर्य-राहु (मीने) = 25 मार्च से 12 अप्रै.
बुध-राहु (मीने) = 25 मार्च से 7 मई
गुरू-केतु (कन्या) = 25 मार्च से 27 सितं.
बुध-शुक्र (मीने) = 1 अप्रै. 10 अप्रै.
सूर्य-शुक्र (मेष) = 13 अप्रै. से 5 मई
सूर्य-बुध (मेष) = 8 मई से 14 मई
सूर्य-शुक्र (वृष) = 14 मई से 29 मई
बुध-शुक्र (वृष) = 26 मई से 29 मई
सूर्य-बुध (वृष) = 25 मई से 8 जून
मंगल-राहु (मीने) = 3 जून से 17 जुला.
शनि-बुध (कर्के) = 24 जून से 31 अग.
सूर्य-शनि (कर्के) = 16 जुला. से 16 अग.
गुरू-शुक्र (कन्या) = 12 अग. से 5 सितं. तक
शुक्र-केतु (कन्या) = 12 अग. से 5 सितं.
सूर्य-केतु (कन्या) = 17 सितं. से 16 अक्तू.
बुध-गुरू (तुला) = 6 अक्तू. से 25 अक्तू.
सूर्य-गुरू (तुला) = 17 अक्तू. से 15 नवं.
सूर्य-बुध (वृश्चि.) = 16 नवं. से 15 दिसं.
सूर्य-बुध (धनु) = 31 दिसं. से 13 जन. (06)
बुध-शुक्र (धनु) = 14 जन. से 19 जन.

# ग्रहों का नक्षत्र-चरण प्रवेश-संवत् २०६२ वि.

## सूर्य नक्षत्र प्रवेश

| 2005 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 31 मार्च | रेव (1) | 10/53 |
| 3 अप्रै. | रेव (2) | |
| 7 अप्रै. | रेव (3) | 5/13 |
| 10 अप्रै. | रेव (4) | |
| 13 अप्रै. | अश्वि 1 मेष | 24/09 |
| 17 अप्रै. | अश्वि (2) | |
| 20 अप्रै. | अश्वि (3) | |
| 24 अप्रै. | अश्वि (4) | |
| 27 अप्रै. | भर. (1) | 16/04 |
| 1 मई | भर. (2) | |
| 4 मई | भर. (3) | |
| 7 मई | भर. (4) | |
| 11 मई | कृति (1) | 10/12 |
| 14 मई | कृति 2 वृष | 21/04 |
| 18 मई | कृति (3) | |
| 21 मई | कृति (4) | |
| 25 मई | रोहि (1) | 6/27 |
| 28 मई | रोहि (2) | |
| 1 जून | रोहि (3) | |
| 4 जून | रोहि (4) | |
| 8 जून | मृग (1) | 4/18 |
| 11 जून | मृग (2) | |
| 14 जून | मृग 3 मिथु. | 27/40 |
| 18 जून | मृग (4) | |
| 21 जून | आर्द्रा (1) | 27/20 |
| 25 जून | आर्द्रा (2) | |
| 29 जून | आर्द्रा (3) | |
| 2 जुला. | आर्द्रा (4) | |
| 5 जुला. | पुर्न (1) | 26/55 |
| 9 जुला. | पुर्न (2) | |
| 13 जुला. | पुर्न (3) | |
| 16 जुला | पुर्न4 कर्क | 14/34 |

| 2005 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 19 जुला | पुष्य (1) | 26/26 |
| 23 जुला | पुष्य (2) | |
| 26 जुला | पुष्य (3) | |
| 30 जुला | पुष्य (4) | |
| 2 अग. | आश्ले (1) | 25/20 |
| 6 अग. | आश्ले (2) | |
| 9 अग. | आश्ले (3) | |
| 13 अग. | आश्ले (4) | |
| 16 अग. | मघा 1 सिंह | 22/57 |
| 20 अग. | मघा (2) | |
| 23 अग. | मघा (3) | |
| 27 अग. | मघा (4) | |
| 30 अग. | पू.फा.(1) | 18/58 |
| 3 सितं. | पू.फा. (2) | 5/37 |
| 6 सितं. | पू.फा. (3) | |
| 10 सितं. | पू.फा. (4) | |
| 13 सितं. | उफा.(1) | 12/46 |
| 16 सितं. | उ.फा.2 कन्या | 22/51 |
| 20 सितं. | उ.फा. (3) | |
| 23 सितं. | उ.फा. (4) | |
| 27 सितं. | हस्त (1) | 4/17 |
| 30 सितं. | हस्त (2) | |
| 3 अक्तू. | हस्त (3) | |
| 7 अक्तू. | हस्त (4) | |
| 10 अक्तू. | चित्रा (1) | 17/10 |
| 14 अक्तू. | चित्रा (2) | |
| 17 अक्तू. | चित्रा 3 तुला | 10/47 |
| 20 अक्तू. | चित्रा (4) | |
| 23 अक्तू. | स्वा.(1) | 27/45 |
| 27 अक्तू. | स्वा. (2) | |
| 30 अक्तू. | स्वा. (3) | |
| 3 नवं. | स्वा. (4) | |
| 6 नवं. | विशा(1) | 11/49 |

| 2005-06 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 9 नवं. | विशा (2) | |
| 13 नवं. | विशा (3) | |
| 16 नवं. | विशा 4 वृश्चि. | 10/32 |
| 19 नवं. | अनु. (1) | 17/54 |
| 22 नवं. | अनु. (2) | |
| 26 नवं. | अनु. (3) | |
| 29 नवं. | अनु. (4) | |
| 2 दिसं. | ज्ये. (1) | 22/09 |
| 6 दिसं. | ज्ये. (2) | |
| 9 दिसं. | ज्ये. (3) | |
| 12 दिसं. | ज्ये. (4) | |
| 15 दिसं. | मूला 1धनु | 25/09 |
| 19 दिसं. | मूला (2) | |
| 22 दिसं. | मूला (3) | |
| 25 दिसं. | मूला (4) | |
| 28 दिसं. | पू.षा (1) | 27/24 |
| 1 जन. | पू.षा. (2) | |
| 4 जन. | पू.षा. (3) | |
| 7 जन. | पू.षा. (4) | |
| 11 जन. | उ.षा. (1) | 5/21 |
| 14 जन. | उ.षा 2 मक. | 11/55 |
| 17 जन. | उ.षा (3) | |
| 20 जन. | उ.षा (4) | |
| 24 जन. | श्रव (1) | 7/44 |
| 27 जन. | श्रव. (2) | |
| 30 जन. | श्रव. (3) | |
| 3 फर. | श्रव. (4) | |
| 6 फर. | धनि (1) | 10/48 |
| 9 फर. | धनि. (2) | |
| 12 फर. | धनि 3 कुंभ | 24/55 |
| 16 फर. | धनि (4) | |

## सूर्य नक्षत्र प्रवेश

| 2006 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 19 फर. | शत (1) | 15/25 |
| 22 फर. | शत. (2) | |
| 26 फर. | शत. (3) | |
| 1 मार्च | शत. (4) | |
| 4 मार्च | पू.भा.(1) | 21/41 |
| 8 मार्च | पू.भा. (2) | |
| 11 मार्च | पू.भा. (3) | |
| 14 मार्च | पूभा 4 मीन | 21/50 |
| 18 मार्च | उ.भा (1) | 6/10 |
| 21 मार्च | उ.भा. (2) | |
| 24 मार्च | उ.भा. (3) | |
| 28 मार्च | उ.भा. (4) | |
| 31 मार्च | रेव. (1) | 16/49 |

## मंगल नक्षत्र प्रवेश

| तिथि | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 4 अप्रै. | श्रव (3) | |
| 9 अप्रै. | श्रव (4) | |
| 13 अप्रै. | धनि (1) | 19/18 |
| 18 अप्रै. | धनि (2) | |
| 22 अप्रै. | धनि3 कुंभ | 23/42 |
| 27 अप्रै. | धनि (4) | |
| 1 मई | शत (1) | 28/11 |
| 6 मई | शत (2) | |
| 11 मई | शत (3) | |
| 15 मई | शत (4) | |
| 20 मई | पू.भा.1 | 15/36 |
| 25 मई | पू.भा. (2) | |
| 29 मई | पू.भा. (3) | |
| 3 जून | पूभा 4 मीन | 16/26 |
| 8 जून | उ.भा.1 | 10/05 |
| 13 जून | उ.भा. (2) | |
| 17 जून | उ.भा. (3) | |
| 22 जून | उ.भा. (4) | |
| 27 जून | रेव (1) | 19/22 |

## मंगल नक्षत्र प्रवेश

| 2004-05 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 2 जुला. | रेव (2) | |
| 7 जुला. | रेव (3) | |
| 12 जुला. | रेव (4) | |
| 18 जुला. | अश्वि (1) | 9/13 |
| 23 जुला. | अश्वि (2) | |
| 29 जुला. | अश्वि (3) | |
| 4 अग. | अश्वि (4) | |
| 10 अग. | भर (1) | 12/51 |
| 16 अग. | भर (2) | |
| 24 अग. | भर (3) | |
| 1 सितं. | भर (4) | |
| 11 सितं. | कृति.1 | 27/43 |
| 1 अक्तू. | वक्री | 27/40 |
| 21 अक्तू. | भर (4) | 16/20 |
| 1 नवं. | भर (3) | 4/30 |
| 10 नवं. | भर (2) | |
| 21 नवं. | भर (1) | 17/35 |
| 10 दिसं. | मार्गी | 9/30 |
| 30 दिसं. | भर (2) | 5/57 |
| 11 जन. | भर (3) | 5/40 |
| 20 जन. | भर (4) | 15/13 |
| 28 जन. | कृति.1 | 21/16 |
| 5 फर. | कृति 2 वृष | 10/58 |
| 12 फर. | कृति (3) | |
| 19 फर. | कृति (4) | |
| 25 फर. | रोहि (4) | 23/44 |
| 4 मार्च | रोहि (2) | |
| 10 मार्च | रोहि (3) | |
| 17 मार्च | रोहि (4) | |
| 22 मार्च | मृग (1) | 20/01 |
| 28 मार्च | मृग (2) | 19/03 |

## बुध नक्षत्र प्रवेश

| 2004 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 5 अप्रै. | व उभा (2) | |
| 12 अप्रै. | मार्गी | 13/19 |
| 19 अप्रै. | उ.भा. (3) | |
| 24 अप्रै. | उ.भा. (4) | |
| 27 अप्रै. | रेव (1) | 24/15 |
| 30 अप्रै. | रेव (2) | |
| 3 मई | रेव (3) | |
| 6 मई | रेव (4) | |
| 8 मई | अश्वि 1 मेष | 15/15 |
| 10 मई | अश्वि (2) | |
| 13 मई | अश्वि (3) | |
| 14 मई | अश्वि (4) | |
| 16 मई | भर (1) | 23/02 |
| 18 मई | भर (2) | |
| 20 मई | भर (3) | |
| 22 मई | भर (4) | |
| 23 मई | कृति (1) | 26/27 |
| 25 मई | कृति 2 वृष | 18/11 |
| 27 मई | कृति (3) | |
| 28 मई | कृति (4) | |
| 30 मई | रोहि (1) | 12/17 |
| 31 मई | रोहि (2) | |
| 2 जून | रोहि (3) | |
| 3 जून | रोहि (4) | |
| 5 जून | मृग (1) | 14/23 |
| 6 जून | मृग (2) | |
| 8 जून | मृग 3 मिथुन | 15/51 |
| 10 जून | मृग (4) | |
| 11 जून | आर्द्रा (1) | 19/28 |
| 13 जून | आर्द्रा (2) | |
| 15 जून | आर्द्रा (3) | |
| 16 जून | आर्द्रा (4) | |
| 18 जून | पुर्न (1) | 14/52 |
| 20 जून | पुर्न (2) | |

## बुध नक्षत्र प्रवेश

| 2004 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 22 जून | पुर्न (3) | |
| 24 जून | पुर्न 4 कर्क | 10/16 |
| 26 जून | पुष्य (1) | 13/23 |
| 28 जून | पुष्य (2) | |
| 1 जुला | पुष्य (3) | |
| 3 जुला | पुष्य (4) | |
| 6 जुला. | आश्ले(1) | 17/36 |
| 9 जुला | आश्ले (2) | |
| 14 जुला | आश्ले (3) | |
| 23 जुला | वक्री | 8/32 |
| 1 अग. | आश्ले (2) | |
| 5 अग. | आश्ले (1) | 19/26 |
| 10 अग. | पुष्य (4) | 13/10 |
| 16 अग. | मार्गी | 9/18 |
| 21 अग. | श्ले (1) | 20/10 |
| 25 अग. | आश्ले (2) | |
| 28 अग. | आश्ले (3) | |
| 30 अग. | आश्ले (4) | |
| 1 सितं. | मघा 1 सिंह | 13/22 |
| 3 सितं. | मघा (2) | |
| 5 सितं. | मघा (3) | |
| 6 सितं. | मघा (4) | |
| 8 सितं. | पूफा (1) | 19/55 |
| 10 सितं. | पूफा (2) | |
| 12 सितं. | पूफा (3) | |
| 13 सितं. | पूफा (4) | |
| 15 सितं. | उफा (1) | 19/43 |
| 17 सितं. | उफा2 कन्या | 14/37 |
| 19 सितं. | उफा (3) | |
| 21 सितं. | उफा (4) | |
| 22 सितं. | हस्त (1) | 27/05 |
| 24 सितं. | हस्त (2) | |
| 26 सितं. | हस्त (3) | |
| 28 सितं. | हस्त (4) | |

## बुध नक्षत्र प्रवेश

| 2005 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 30 सितं. | चित्रा (1) | 22/43 |
| 2 अक्तू. | चित्रा (2) | |
| 4 अक्तू | चित्रा 3 तुला | 25/40 |
| 7 अक्तू | चित्रा (4) | |
| 9 अक्तू | स्वा. (1) | 8/11 |
| 11 अक्तू | स्वा. (2) | |
| 13 अक्तू | स्वा. (3) | |
| 15 अक्तू | स्वा. (4) | |
| 18 अक्तू | विशा (1) | 8/55 |
| 20 अक्तू | विशा. (2) | |
| 23 अक्तू | विशा. (3) | |
| 25 अक्तू | विशा 4 वृश्चि | 17/11 |
| 28 अक्तू | अनु (1) | 8/14 |
| 30 अक्तू | अनु. (2) | |
| 3 नवं. | अनु. (3) | |
| 6 नवं. | अनु. (4) | |
| 12 नवं. | ज्ये. (1) | 7/50 |
| 14 नवं. | वक्री | 11/10 |
| 16 नवं. | अनु. (4) | 11/16 |
| 20 नवं. | अनु (3) | |
| 23 नवं. | अनु (2) | |
| 26 नवं. | अनु (1) | 6/15 |
| 28 नवं. | विशा (4) | 27/00 |
| 4 दिसं. | मार्गी | 7/58 |
| 9 दिसं. | अनु. (1) | 27/34 |
| 13 दिसं. | अनु. (2) | |
| 16 दिसं. | अनु. (3) | |
| 19 दिसं. | अनु. (4) | |
| 21 दिसं. | ज्ये. (1) | 18/07 |
| 24 दिसं. | ज्ये. (2) | |
| 26 दिसं. | ज्ये. (3) | |
| 28 दिसं. | ज्ये. (4) | |
| 30 दिसं. | मूला 1 धनु | 25/46 |

## बुध नक्षत्र प्रवेश

| 2006 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 2 जन. | मूला (2) | |
| 4 जन. | मूला (3) | |
| 6 जन. | मूला (4) | |
| 8 जन. | पूषा (1) | 21/11 |
| 10 जन. | पूषा (2) | |
| 13 जन. | पूषा (3) | |
| 15 जन. | पूषा (4) | |
| 17 जन. | उषा.(1) | 8/20 |
| 19 जन. | उषा 2 मक. | 9/46 |
| 21 जन. | उषा (3) | |
| 23 जन. | उषा (4) | |
| 25 जन. | श्रवण (1) | 10/40 |
| 27 जन. | श्रवण (2) | |
| 29 जन. | श्रवण (3) | |
| 31 जन. | श्रवण (4) | |
| 1 फर. | धनि (1) | 28/00 |
| 3 फर. | धनि (2) | |
| 5 फर. | धनि 3 कुंभे | 21/53 |
| 7 फर. | धनि (4) | |
| 9 फर. | शत (1) | 15/01 |
| 11 फर. | शत. (2) | |
| 13 फर. | शत. (3) | |
| 15 फर. | शत. (4) | |
| 17 फर. | पूभा. (1) | 7/42 |
| 19 फर. | पूभा. (2) | |
| 21 फर. | पूभा. (3) | |
| 24 फर. | पूभा 4 मीन | 21/34 |
| 2 मार्च | वक्री | 26/06 |
| 9 मार्च | पूभा 3 कुंभे | 13/04 |
| 12 मार्च | पू.भा. (2) | |
| 16 मार्च | पू.भा.1 | 16/52 |
| 21 मार्च | शत (4) | 22/06 |
| 25 मार्च | मार्गी | 19/18 |
| 29 मार्च | पूभा. (1) | 20/28 |

## गुरु नक्षत्र प्रवेश

| 2005-06 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 4 अप्रै. | व हस्त (3) | 4/52 |
| 2 मई | व हस्त (2) | 14/12 |
| 5 जून | मार्गी | 12/58 |
| 9 जुला. | हस्त (3) | 13/01 |
| 5 अग. | हस्त (4) | 12/18 |
| 25 अग. | चित्रा (1) | 12/27 |
| 11 सितं. | चित्रा (2) | 24/15 |
| 28 सितं | चित्रा 3 तुला | 5/35 |
| 13 अक्तू. | चित्रा (4) | 19/01 |
| 28 अक्तू | स्वा. (1) | 26/54 |
| 13 नवं. | स्वा. (2) | 13/37 |
| 29 नवं. | स्वा. (3) | 13/25 |
| 16 दिसं. | स्वा. (4) | 16/59 |
| 5 जन. | विशा (1) | 6/45 |
| 31 जन. | विशा. (2) | 15/50 |
| 4 मार्च | वक्री | 23/32 |

## शुक्र नक्षत्र प्रवेश

| | | |
|---|---|---|
| 31 मार्च | रेव (1) | 10/29 |
| 3 अप्रै. | रेव (2) | |
| 5 अप्रै. | रेव (3) | |
| 8 अप्रै. | रेव (4) | |
| 11 अप्रै. | अश्वि 1 मेष | 4/27 |
| 13 अप्रै. | अश्वि (2) | |
| 16 अप्रै. | अश्वि (3) | |
| 19 अप्रै. | अश्वि (4) | |
| 21 अप्रै. | भर. (1) | 23/04 |
| 24 अप्रै. | भर. (2) | |
| 27 अप्रै. | भर. (3) | |
| 29 अप्रै. | भर. (4) | |
| 2 मई | कृति (1) | 18/27 |
| 5 मई | कृति 2 वृष | 11/23 |
| 8 मई | कृति (3) | |
| 10 मई | कृति (4) | |
| 13 मई | रोहि (1) | 14/27 |
| 16 मई | रोहि (2) | |
| 18 मई | रोहि (3) | |

## शुक्र नक्षत्र प्रवेश

| 2005 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 21 मई | रोहि (4) | |
| 24 मई | मृग (1) | 11/08 |
| 27 मई | मृग (2) | |
| 29 मई | मृग 3 मिथु | 21/45 |
| 1 जून | मृग (4) | |
| 4 जून | आर्द्रा (1) | 8/32 |
| 6 जून | आर्द्रा (2) | |
| 9 जून | आर्द्रा (3) | |
| 12 जून | आर्द्रा (4) | |
| 15 जून | पुर्न (1) | 6/33 |
| 17 जून | पुर्न (2) | |
| 20 जून | पुर्न (3) | |
| 23 जून | पुर्न 4 कर्क | 11/35 |
| 26 जून | पुष्य (1) | 5/22 |
| 28 जून | पुष्य (2) | |
| 1 जुला. | पुष्य (3) | |
| 4 जुला. | पुष्य (4) | |
| 7 जुला. | श्ले. (1) | 5/02 |
| 9 जुला. | आश्ले (2) | |
| 12 जुला. | श्ले. (3) | |
| 15 जुला. | श्ले. (4) | |
| 18 जुला. | मघा 1 सिंह | 5/41 |
| 20 जुला. | मघा (2) | |
| 23 जुला. | मघा (3) | |
| 26 जुला. | मघा (4) | |
| 29 जुला. | पू.फा. (1) | 7/38 |
| 31 जुला. | पू.फा. (2) | |
| 3 अग. | पू.फा. (3) | |
| 9 अग. | पू.फा. (4) | |
| 6 अग. | उ.फा. (1) | 11/01 |
| 12 अग. | उफा 2 कन्या | 6/08 |
| 14 अग. | उफा (3) | |
| 17 अग. | उफा (4) | |
| 20 अग. | हस्त (1) | 16/16 |
| 23 अग. | हस्त (2) | |
| 26 अग. | हस्त (3) | |
| 29 अग. | हस्त (4) | |

## शुक्र नक्षत्र प्रवेश

| 2005 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 31 अग. | चित्रा (1) | 23/50 |
| 3 सितं. | चित्रा (2) | |
| 6 सितं. | चित्रा 3 तुला | 16/37 |
| 9 सितं. | चित्रा (4) | |
| 12 सितं. | स्वा. (1) | 10/12 |
| 15 सितं. | स्वा. (2) | |
| 18 सितं. | स्वा. (3) | |
| 20 सितं. | स्वा. (4) | |
| 23 सितं. | विशा (1) | 24/24 |
| 26 सितं. | विशा. (2) | |
| 30 सितं. | विशा. (3) | |
| 2अक्तू | विशा 4 वृश्चि. | 20/18 |
| 5 अक्तू | अनु. (1) | 19/42 |
| 8 अक्तू | अनु. (2) | |
| 11 अक्तू | अनु. (3) | |
| 14 अक्तू | अनु. (4) | |
| 17 अक्तू | ज्ये. (1) | 22/28 |
| 20 अक्तू | ज्ये. (2) | |
| 24 अक्तू | ज्ये. (3) | |
| 27 अक्तू | ज्ये. (4) | |
| 30 अक्तू. | मूला 1 धनु | 13/35 |
| 2 नवं. | मूला (2) | |
| 6 नवं. | मूला (3) | |
| 9 नवं. | मूला (4) | |
| 12 नवं. | पूषा. (1) | 26/50 |
| 16 नवं. | पूषा. (2) | |
| 20 नवं. | पूषा. (3) | |
| 24 नवं. | पूषा. (4) | |
| 28 नवं. | उषा. (1) | 22/02 |
| 3 दिसं. | उषा 2 मक. | 17/37 |
| 9 दिसं. | उ.षा. (3) | |
| 17 दिसं. | उ.षा. (4) | |
| 24 दिसं. | वक्री | 15/09 |
| 30 दिसं. | व उषा (3) | 25/54 |
| 7 जन. | व उषा (2) | 27/07 |
| 13 जन. | उषा 1 धनु | 18/50 |
| 19 जन. | पूषा (4) | 8/46 |

## शुक्र नक्षत्र प्रवेश

| 2005-06 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 26 जन. | पूषा. (3) | |
| 3 फर. | मार्गी | 14/52 |
| 11 फर. | पूषा. (4) | 17/26 |
| 19 फर. | उ.षा. (1) | 15/31 |
| 25 फर. | उषा 2 मक. | 6/16 |
| 1 मार्च | उ.षा. (3) | |
| 6 मार्च | उ.षा. (4) | |
| 10 मार्च | श्रव (1) | 9/00 |
| 14 मार्च | श्रव (2) | |
| 17 मार्च | श्रव (3) | |
| 21 मार्च | श्रव (4) | |
| 24 मार्च | धनि (1) | 19/15 |
| 28 मार्च | धनि (2) | |
| 31 मार्च | धनि 3 कुंभ | 10/40 |

## शनि नक्षत्र प्रवेश

| | | |
|---|---|---|
| 22 मार्च | मार्गी | 9/29 |
| 5 अप्रै. | पुर्न (3) | 27/18 |
| 26 मई | पुर्न 4 कर्क | 7/26 |
| 24 जून | पुष्य (1) | 25/40 |
| 21 जुला. | पुष्य (2) | 9/30 |
| 16 अग. | पुष्य (3) | 11/47 |
| 14 सितं. | पुष्य (4) | 6/47 |
| 25 अक्तू | श्ले. (1) | 21/09 |
| 22 नवं. | वक्री | 14/27 |
| 20 दिसं. | व पुष्य (4) | 8/45 |
| 4 फर. | व पुष्य (3) | 9/05 |

शनि संवतान्त तक वक्री रहेगा।

## राहु नक्षत्र प्रवेश

| | | |
|---|---|---|
| 25 मार्च | रेव 4 मीन | 5/54 |
| 26 मई | रेव (3) | 26/30 |
| 28 जुला. | रेव. (2) | 22/45 |

## राहु नक्षत्र प्रवेश

| 2005-06 ई. | नक्षत्र | चरण |
|---|---|---|
| 29 सितं. | रेव (1) | 20/07 |
| 1 दिसं. | उ.भा. (4) | 17/22 |
| 2 फर. | उ.भा. (3) | 15/00 |

## केतु नक्षत्र प्रवेश

| | | |
|---|---|---|
| 25 मार्च | चित्रा 2 कन्या | 5/54 |
| 26 मई | चित्रा (1) | 26/30 |
| 28 जुला. | हस्त (4) | 22/45 |
| 29 सितं. | हस्त (3) | 20/07 |
| 1 दिसं. | हस्त (2) | 17/22 |
| 2 फर. | हस्त (1) | 15/00 |

## यूरेनस

| | | |
|---|---|---|
| 25 मई | शत (4) | 22/34 |
| 14 जून | वक्री | 28/10 |
| 5 जुला. | व शत (3) | 15/50 |
| 14 अक्तू. | व शत (2) | 17/31 |
| 16 नवं. | मार्गी | 5/42 |
| 17 दिसं. | शत.(3) | 26/26 |
| 27 फर.06 | शत (4) | 18/35 |

## नेपच्यून

| | | |
|---|---|---|
| 14 अप्रै. | धनि.(4) | 18/20 |
| 20 मई | वक्री | 5/05 |
| 25 जून | व श्रव.(4) | 14/55 |
| 26 अक्तू. | मार्गी | 28/50 |
| 6 फर.06 | धनि.(1) | 4/40 |

## प्लूटो

| | | |
|---|---|---|
| 27 मार्च | वक्री | 8/02 |
| 14 मई | ज्ये.(4) | 25/25 |
| 2 सितं. | मार्गी | 16/08 |
| 5 दिसं. | मूला (1) | 17/08 |
| 29 मार्च06 | वक्री | 18/09 |

## सन् 2005-06 में ग्रहों का दृष्टि सम्बन्ध

* शनि की गुरु पर 3री दृष्टि = वर्षारम्भ से 12 जनवरी तक
* मंगल की शनि पर 8वीं दृष्टि = 13 जन. से 28 जन. तक
* शनि की शुक्र पर समसप्तक दृष्टि = 13 जन. से 27 जन. तक
* गुरू की सूर्य पर पंचम दृष्टि = 13 जन. से 11 फर. तक
* शनि-मंगल में समसप्तक दृष्टि = 29 जन. से 11 मार्च तक
* गुरू की मंगल पर पंचम दृष्टि = 12 मार्च से 21 अप्रैल तक
* मंगल की राहु पर चतुर्थ दृष्टि = 12 मार्च से 24 मार्च तक
* गुरु की सूर्य पर सातवीं दृष्टि = 14 मार्च से 12 अप्रैल तक
* गुरू-शुक्र मध्ये समसप्तक दृष्टि = 18 मार्च से 10 अप्रैल तक
* मंगल की शुक्र पर चतुर्थ दृष्टि = 11 अप्रैल से 22 अप्रैल तक
* मंगल की सूर्य पर चतुर्थ दृष्टि = 13 अप्रैल से 22 अप्रैल तक
* गुरु की शुक्र पर नवम् दृष्टि = 5 मई से 29 मई तक
* मंगल की शुक्र पर चतुर्थ दृष्टि = 5 मई से 28 मई तक
* मंगल की सूर्य पर चतुर्थ दृष्टि = 14 मई से 2 जून तक
* शनि की केतु पर तृतीय दृष्टि = 26 मई से 29 मार्च (2006) तक
* मंगल की शुक्र पर चतुर्थ दृष्टि = 3 जून से 22 जून तक
* मंगल की सूर्य पर चतुर्थ दृष्टि = 15 जून से 15 जुला. तक
* मंगल की सूर्य पर चतुर्थ दृष्टि = 18 जुला. से 15 अग. तक
* मंगल-शनि के मध्य (4-10) दृष्टि = 18 जुला. से 4 फर. (06) तक
* मंगल-शुक्र मध्ये समसप्तक दृष्टि = 6 सितं. से 2 अक्तू. तक
* मंगल-गुरु मध्य समसप्तक दृष्टि = 28 सितं. से 4 फर. (06) तक
* शुक्र-शनि मध्ये समसप्तक दृष्टि = 3 दिसं. से 13 जन. (06) तक
* सूर्य-शनि मध्ये समसप्तक दृष्टि = 14 जन. से 12 फर. (06) तक
* बुध-शनि मध्ये समसप्तक दृष्टि = 20 जन. से 5 फर. (06) तक

## षडाष्टक योग—

* शनि-मंगल में षडाष्टक = 1 जन. से 28 जनवरी
* शनि-सूर्य में षडाष्टक = 1 जन. से 13 जनवरी
* सूर्य-शनि षडाष्टक = 14 जन. से 11 फरवरी
* मंगल-शनि में षडाष्टक = 12 मार्च से 21 अप्रैल
* मंगल-शनि में षडाष्टक = 26 मई से 2 जून
* **चारग्रही योग** = (सू., बु., शु. रा.) 1 अप्रैल से 10 अप्रैल
* **तीनग्रही योग ( कर्के )** = (बु., शु., श.) 21 जून से 17 जुलाई
* **चारग्रही योग ( कन्या में )**=(सू., बु., गु., के.) 17 सितं. से 27 सितं. तक
* **कालसर्प योग** = 29 जून से 13 जुलाई तक
* **कालसर्प योग** = 27 जुलाई से 9 अगस्त तक

## ग्रहों की अंशात्मक युतियाँ २०६२ संवत्

14 जन. = बुध, शुक्र (धनु)
14 फर. = सूर्य, बुध (कुम्भ)
29 मार्च = बुध, शुक्र (मीने)
31 मार्च = सूर्य, शुक्र (मीने)
12 अप्रै. = सूर्य, राहु (मीने)
6 मई = बुध, राहु (मीने)
3 जून = सूर्य, बुध (वृष)
26 जून = शुक्र, शनि (कर्के)
26 जून = बुध, शुक्र (कर्के)
26 जून = बुध, शनि (कर्के)
28 जून = बुध, शुक्र (कर्के)
9 जुला. = मंगल, राहु (मीने)
9 जुला. = बुध, शुक्र (कर्क)
23 जुला. = सूर्य, शनि (कर्क)
6 अग. = सूर्य, बुध (कर्क)
19 अग. = गुरू, केतु (कन्या)
30 अग. = शुक्र, केतु (कन्या)
2 सितं. = गुरू, शुक्र (कन्या)
18 सितं. = सूर्य, बुध (कन्या)
28 सितं. = बुध, केतु (कन्या)
6 अक्तू. = सूर्य, केतु (कन्या)
6 अक्तू. = बुध, गुरु (तुला)
22 अक्तू. = सूर्य, गुरु (तुला)
24 नवं. = सूर्य, बुध (बृश्चिके)
14 जन. (06) = सूर्य, शुक्र (मकरे)
17 जन. = बुध, शुक्र (धनु)
26 जन. = सूर्य, बुध (मकरे)
12 मार्च = सूर्य, बुध (कुम्भ)
25 मार्च = सूर्य, राहु (मीने)

## पंचकों के सम्बन्ध में वृथा भ्रमित न हों

कुम्भ व मीनस्थ चन्द्रमा कालीन पड़ने वाले नक्षत्र—धनि. (अन्तिम २ चरण), शत, पू.भा, उ.भा. एवं रेवती—पाँच नक्षत्र **पंचक** कहलाते हैं। इन नक्षत्रों के समय **शव को** जलाना, खाट, पलंग, शय्या, चटाई, कुर्सी आदि का बुनना, मकान, दुकान आदि की छत डालना, स्तम्भारोपित करना, दक्षिण दिशा की यात्रा, घास, लकड़ी को तोड़ना तथा इनका संग्रह करना आदि कृत्यों को करने का निषेध माना गया है—

**प्रेतज्वालन शय्यकावितनने स्तम्भोच्छ्रयं याम्यादि यानम्।**
**काष्ठ तृणोच्चयं परिहरे कुम्भ द्वयस्थे विधौ॥** मुहूर्त मार्तण्ड॥

अन्येऽपि—**प्रेतस्यदाहं यम दिग्गमं त्यजेत् शय्या वितानं गृहगोपनादि च॥**
मु. चिन्तामणि पीयूष॥

**पंचक नक्षत्रों** में किए गए कृत्यों का फल भी पांच गुणा माना गया है—

**पंचके पंचगुणितं त्रिगुणं च त्रिपुष्करे।**
**यमले द्विगुणं सर्घं हानीष्ट व्याधिक भवेत॥** ज्यो. तत्त्व प्रकाश

अर्थात् पंचक नक्षत्रों में धन आदि की हानि, लाभ, व्याधि आदि अनिष्ट की अथवा लड़का-लड़की की संख्या की संभावना पाँचगुणा, त्रिपुष्कर में तीन गुणा तथा द्विपुष्कर में दो गुणा हो जाती है।

ध्यान रहे, पंचक नक्षत्रों का विचार मात्र उपरोक्त विशेष कृत्यों के लिए ही किया जाता है। विवाह, मुण्डन, गृहारम्भ, गृह-प्रवेश, वधु-प्रवेश, उपनयन, विपणि आदि मुहूर्तों में तो पंचक नक्षत्रों का प्रयोग शुभ माना है।

रक्षा बन्धन, भैय्या दूज, महालक्ष्मी पूजन, नवरात्र पूजन, जप-व्रतानुष्ठान आदि पर्वों में तथा भूमि, मकान, स्कूटर, कार आदि वस्तुओं के क्रय-विक्रय के सम्बन्ध में **पंचकों** का विचार नहीं किया जाता। ध्यान रहे, विवाह, मुण्डन, गृह-प्रवेश, उपनयन, विपणि (व्यवसाय), वधू-प्रवेश आदि मुहूर्तों में पंचक नक्षत्रों को शुभ एवं ग्राह्य माना जाता है। बृहद् ज्योतिषानुसार तो धनिष्ठा, उत्तराभाद्रपद व रेवती नक्षत्र सभी कार्यों में सिद्धिप्रदायक एवं शुभ माने जाते हैं जबकि पू. भाद्रपद एवं शतभिषा नक्षत्र साधारण रूप से कार्य सिद्धि कारक माने गए हैं—

**रोहिण्यश्वि मृगाः पुण्यो हस्तचित्रोत्तरा त्रयम्।**
**.....धनिष्ठा च पुनर्वसु....सर्वेकार्येषु सिद्धिदा।**
**पूर्वात्रयं....शतताराभिमतेषु कृत्यं साधारणं स्मृतम॥** वृ. ज्योतिसार॥

इस प्रकार पंचक नक्षत्रों को उपरोक्त वर्णित पांचों कार्यों के अतिरिक्त अन्य क्षेत्रों में प्रशस्त मानना ही शास्त्र सम्मत होगा।

# संदिग्ध व्रत-पर्वों का शास्त्रीय निर्णय

## श्री दुर्गाष्टमी (भवान्युत्पत्ति) (17 अप्रैल, रविवार)

चैत्र शुक्ल अष्टमी तिथि को श्रीदुर्गा भवानी का प्रादुर्भाव हुआ माना जाता है। शास्त्रकारों ने श्री दुर्गाष्टमी पर्व में नवमी युता अष्टमी को ग्रहण करने की आज्ञा दी है—

**चैत्र शुक्लाष्टम्यां भवान्या उत्पत्तिः। तत्र नवमी युता ग्राह्या॥ —धर्मसिन्धु॥**

**अन्येऽपि— अष्टम्या नवमी विद्धा कर्त्तव्या फलाकांक्षिभिः।**

**सदुर्गा (९) वा सनन्दा वा कर्त्तव्या दशमी सदा॥ ज्योतिर्निबन्ध॥**

सम्वत् २०६२ में १६ अप्रैल, शनि और १७ अप्रैल रविवार, दोनों दिन अष्टमी का समावेश हो रहा है, परन्तु १६ अप्रैल को सप्तमी विद्ध अष्टमी होने से वह व्रत, पूजादि के लिए ग्राह्य नहीं होगी—''**वर्जनीया प्रयत्नेन सप्तमीसंयुताष्टमी**'' अग्नि पुराण॥

**१७ अप्रैल रविवार को** अष्टमी सूर्योदय काल में विद्यमान् है तथा नवमी युक्त होने के कारण रविवार (१७ अप्रैल) को ही श्री दुर्गाष्टमी का पर्व मनाना उचित होगा।

## श्रीराम नवमी (18 अप्रैल, सोमवार)

श्रीभगवान् राम का जन्म (अवतार) चैत्र शुक्ल नवमी तिथि पुनर्वसु नक्षत्र मध्यान्ह काल में हुआ था। शास्त्र वचनानुसार यदि दो दिन मध्यान्ह हो या न हो तो भी परली ग्रहण करें। अष्टमी विद्धा नवमी का निषेध कहा गया है। अष्टमी युक्ता तो मध्यान्ह एवं पुनर्वसु नक्षत्र युता भी छोड़ देनी चाहिए—

**दिन द्वये मध्यान्ह व्याप्तावव्याप्तो वा परा॥ अष्टमी विद्धाया निषेधात्॥.........धर्म सिन्धु**

**ब्रह्मवैवर्त पुराण** के अनुसार भी अष्टमी युक्ता नवमी का त्याग करके दशमी युक्त नवमी को ग्रहण करने की आज्ञा दी है—

**नवमी चाष्टमी विद्धा त्याज्या रामपरायणैः।**

**उपोषणं नवम्यां तु दशम्यामेव पारणम्॥ ब्रह्मवैवर्त पु.**

संवत् २०६२ में नवमी तिथि का समावेश 17 अप्रैल एवं 18 अप्रैल दोनों दिनों में विद्यमान् है, परन्तु 17 अप्रैल को नवमी अष्टमी संयुक्ता होने के कारण व्रतोपासना हेतु त्याज्य मानी जाएगी, **18 अप्रैल, सोमवार को नवमी दशमी युक्ता होनें से व्रतोपासना आदि हेतु ग्राह्य होगी॥**

## श्री परशुराम जयन्ती

श्रीपरशुराम का जन्म वैशाख शुक्ल तृतीया तिथि में **रात्रि के प्रथम** प्रहर में हुआ था—

**इयमेव तृतीया परशुराम जयंती। इयं रात्रि प्रथम याम व्यापिनी ग्राह्या—धर्मसिन्धु॥**

प्रस्तुत वर्ष वैशाख शुक्ल तृतीया की रात्रि का प्रथम प्रहर 10 मई, मंगलवार की रात को 9 बजकर 16 मिनट से रात्रि का प्रथम प्रहर शुरु होगा, उस समय रोहिणी नक्षत्र और भी प्रशस्त होगा। व्रत के दिन प्रातः स्नानानन्तर ''**मम ब्रह्मत्व प्राप्ति कामनया श्री परशुराम पूजनमहं करिष्ये॥**'' यह संकल्प करके सूर्यास्त तक मौन रखे और सायंकाल को स्नानादि से शुद्ध होकर श्रीपरशुराम का पूजन करे तथा चन्द्रोदय होने पर अर्घ्य देने के पश्चात् एवं भोजनादि करने के पश्चात् रात्रिभर **श्रीराम मन्त्र** का जाप करें॥

## अक्षया तृतीया व्रत

वैशाख शुक्ल तृतीया तिथि को अक्षय तृतीया का व्रत, पर्व होता है। इस दिन दिए हुए दान और किए हुए स्नान, होम, जप आदि सभी कर्मों का फल अनन्तगुणा होता है। यह मध्यान्ह व्यापिनी ग्राह्य होती है। यदि बुधवार को हो तो और भी महापुण्यप्रदा मानी जाती है।

**वैशाख शुक्ल तृतीया एषा तु मध्यान्ह–व्यापिनी ग्राह्या।**

**इयं रोहिणी वा मृगशिरे बुध योगे महापुण्या॥ धर्मसिन्धु॥**

प्रस्तुत वर्ष अक्षय तृतीया २७/३३ (17/17 घं. मिं.) तक, मध्यान्ह–व्यापिनी, ता. 11 मई, बुधवार को होने से महापुण्य प्रदायिनी होगी। यद्यपि रोहिणी नक्षत्र का अभाव है, फिर भी **बुधवार के योग से** विशेष पुण्यप्रदा रहेगी।

## रक्षा बन्धन (19 अग., शुक्रवार)

रक्षा बन्धन का पवित्र कार्य **भद्रा शून्य (रहित)** अपरान्ह काल में करने का शास्त्र विधान है—

**भद्रायां द्वे न कर्त्तव्ये श्रावणी फाल्गुनी तथा श्रावणी नृपतिं हन्ति ग्रामं हन्ति च फाल्गुनीति॥**

परन्तु आवश्यक परिस्थितिवश यदि भद्रा काल में ही रक्षा बन्धन आदि शुभ कार्य करना पड़े, तो शास्त्रकारों ने **भद्रा मुख** काल को छोड़ कर **भद्रा पुच्छकाल में** रक्षा बन्धनादि शुभ कार्य करने की आज्ञा दी है। भविष्य पुराणानुसार भद्रा के पुच्छकाल में किए गए कृत्य में सिद्धि एवं विजय प्राप्त होती है, जबकि भद्रा मुख में कार्य का नाश होता है—

**''मुच्छे जयावहाः, मुखे कार्य विनाशाय...........''**

विक्रमी संवत २०६२ में रक्षा बन्धन का पर्व १९ अगस्त, शुक्रवार को पड़ता है तथा भद्रा दुपैहर 1 बजकर 19 मिनट तक व्याप्त रहेगी। यदि सम्भव हो तो 1 बजकर 19 मिनट के बाद ही अपरान्ह काल में रक्षाबन्धन का शुभ कार्य करना प्रशस्त होगा, परन्तु यदि **परिस्थितिवश** पहले आवश्यक हो तो **प्रातः 9 बजकर 48 मिंट से 10 घं. 47 मिं. तक-भद्रा पुच्छ काल** में यह शुभ-कार्य किया जा सकता है तथा प्रातः 10:48 से लेकर दुपैहर 12 बजकर 29 मिनट तक-भद्रा **मुखकाल का** (रक्षा बन्धन आदि कृत्य में) त्याग करें। प्रातः 9.48 से 10.47 तक की अवधि का समय अपेक्षाकृत शुभ एवं ग्राह्य रहेगा।

अपरान्हकाल दुपैहर 1.49 से सायं 4.25 तक व्याप्त रहेगा।

रक्षा सूत्र (राखी) बान्धते समय निम्नलिखित मन्त्र पढ़ना चाहिए—

**येन बद्धो बली राजा दानवेन्द्रो महाबलः। तेन त्वामनुबध्नासि रक्षे मा चल मा चल।**

## श्री कृष्ण जन्माष्टमी व्रत

सिद्धान्त रूप में भगवान श्री कृष्ण का जन्म भाद्रपद कृष्ण अष्टमी, बुधवार, रोहिणी नक्षत्र में, अर्ध रात्रि के समय वृष के चन्द्रमा कालीन हुआ माना जाता है। श्रीमद्भागवत, भविष्य, अग्नि आदि पुराणों में अर्धरात्रि-व्यापिनी अष्टमी, रोहिणी नक्षत्र एवं वृष राशिस्थ चन्द्रमा के मत को ही मान्यता दी है। भविष्य पुराण अनुसार—

**''मासि भाद्रपदे अष्टम्यां कृष्ण पक्षेऽर्द्धरात्रके, वृष राशि स्थिते चन्द्रे नक्षत्रे रोहिणी युते।''**

**सिद्धान्त ग्रन्थ** धर्म सिन्धु में भी पूर्व विद्धा (सप्तमी युता) अर्ध रात्रि कालीन भाद्र. अष्टमी को ग्रहण करने की आज्ञा दी है—

**''कृष्ण जन्माष्टमीऽयं निशीथ व्यापिनी ग्राह्या। पूर्व दिन एव निशीथ योगे पूर्वा ॥ धर्मसिन्धु**

स्मार्त्त धर्मावलम्बी (जिसके अन्तर्गत प्रायः सभी धर्म परायण गृहस्थी लोग आ जाते हैं) चन्द्रोदय व्यापिनी अर्द्धकालीन रहने वाली अष्टमी को भगवान कृष्ण जन्माष्टमी के व्रत, पूजन आदि के लिए श्रेष्ठ एवं ग्राह्य मानते हैं। धर्मसिन्धु अनुसार—

**''स्मार्तानां गृहिणी पूर्वा पोष्या, यतिर्भि निष्काम-वनस्थे विधवाभिः वैष्णवैश्च परे वो पोष्या।''**

ऋषि व्यास, नारद आदि ऋषियों के मतानुसार सप्तमी युक्त अष्टमी ही व्रत, पूजन आदि हेतु ग्रहण करनी चाहिए—

**कार्या विद्धाऽपि सप्तम्या रोहिणी सहिताष्टमी। तत्रोपवासं कुर्वीत तिथिमान्ते पारणम्॥** नारदः

वैष्णव विशेष सम्प्रदाय से जुड़े लोग उदय कालिक एवं नवमी संयुक्त कृष्ण जन्माष्टमी को मान्यता देते हैं। तिथिनिर्णय अनुसार—

**''वैष्णवास्तु अर्धरात्रि व्यापिनीमपि रोहिणी युतामपि सप्तमी विद्धां परित्यज्य नवमी युतैव ग्राह्या॥''**

सम्वत् २०६२ में **26 अगस्त, शुक्रवार** को भाद्र. कृष्ण **सप्तमी** प्रातः केवल 8 बजकर 32 मिनट तक है, तदुपरान्त **अष्टमी अर्धरात्रि** को व्याप्त होकर आगामी दिन 27 अग., शनिवार को प्रातः 9.15 तक विद्यमान है।

शुक्रवार (26 अग) को अर्धरात्रि में **अष्टमी** के अतिरिक्त रात्रि 9.40 बजे के बाद **रोहिणी नक्षत्र** और **वृष का चन्द्रमा** भी रहेगा। इस प्रकार **26 अगस्त, शुक्रवार को श्री कृष्ण जन्माष्टमी के व्रत, ॐ नमो भगवते वासुदेवाय मन्त्र** का जप, उपासना, अर्घ्य आदि का विशेष माहात्म्य रहेगा।

**27 अग. शनिवार** की अर्धरात्रि को यद्यपि अष्टमी तिथि, एवं रोहिणी नक्षत्र का अभाव रहेगा। तथापि **वैष्णव सम्प्रदाय** से सम्बन्धित श्रद्धालु लोग नवमी विद्धा उदयकालिक अष्टमी को ग्रहण करेंगे।

**दूर्वाष्टमी व्रत—** भाद्र शुक्ल अष्टमी को सन्तान सुख एवं वंश वृद्धि की कामना से यह व्रत किया जाता है। धर्मसिन्धु अनुसार—

**दूर्वाष्टमी व्रतं पुण्यं यः करोतीह मानवः। न तस्य क्षयमाप्नोति सन्तानं साप्तपौरूषम्।**
**नन्दते वर्द्धते नित्यं यथा दूर्वा तथा कुलम्॥ भाद्रशुक्लाष्टमी दूर्वाष्टमी सा च पूर्वा ग्राह्या॥**

परन्तु जिस किसी वर्ष में भाद्र शुक्लाष्टमी के समय कन्या का सूर्य (आश्विन मास) आ जाए अथवा अगस्त्य तारा का उदय हो जाए तो उस स्थिति में भाद्र शुक्ल अष्टमी की अपेक्षा भाद्र कृष्णाष्टमी में इस व्रत का पालन करना चाहिए। यह पूर्वा विद्धा लेना चाहिए—

**इदं दूर्वा पूजनं व्रतं कन्याऽर्केऽगस्त्योदये च वर्ज्यम्। धर्मसिन्धु**

**भाद्र शुक्लाष्टम्यां अगस्त्योदये भाविनी सति पूर्व कृष्णाष्टम्यामेव कुर्यात् = हेमाद्रि।**

प्रस्तुत संवत् २०६२ में यद्यपि भाद्र शुक्लाष्टमी ११ सितंबर को पड़ती है, परन्तु **अगस्त्योदय** ३ सितंबर को हो जाने से दूर्वाष्टमी का व्रतादि, उससे पूर्ववर्ती भाद्रकृष्ण की सप्तमी विद्धा अष्टमी अर्थात् २६ अगस्त, शुक्रवार को करना शुभ एवं शास्त्र सम्मत होगा।

## ''भीष्मपंचक व्रत''

सामान्यतः यह व्रत कार्तिक शुक्ल एकादशी से लेकर पूर्णिमा तक **पाँच दिनों का व्रत/पर्व** कहा जाता है। यदि किसी स्थिति में कार्तिक शुक्ल एकादशी से पूर्णिमा तक की अवधि में किसी तिथि का क्षय हो जाने से एकाः से पूर्णिमा तक, दिनों की संख्या चार रह जाए तो उस स्थिति में **दशमी विद्धा** एकादशी से इस व्रत का प्रारम्भ करके पूर्णिमा तक पाँच दिनों तक **भीष्म पंचकों** के व्रत-नियमादि का पालन करना चाहिए—

**''एकादश्यादि दिन पंचके भीष्मपंचक व्रतमुक्तम्। तच्च शुद्धैकादश्यामारभ्य चतुर्दश्यविद्धौदयिक-पौर्णमास्यां समापनीयम्। यदि शुद्धैकादश्यामारम्भे क्षयवशेन पौर्णमास्यां पंचदिनात्मक व्रत समाप्ति र्न घटते तदा विद्धैकादश्यामप्यारम्भः॥''** —धर्मसिन्धु

प्रस्तुत वर्ष सं० २०६२ में कार्तिक शुक्ल पूर्णिमा का क्षय हो जाने से **भीष्म पंचक** (शुद्ध का० एकादशी से प्रारम्भ करने पर) की संख्या केवल चार दिन रह जाती है, इस स्थिति में दशमी विद्धा एकादशी, अर्थात् ११ नवंबर से **भीष्मपंचक** प्रारंभ करने से उनकी **संख्या पाँच होगी।** अतएव **भीष्मपंचक** ११ से १५ नवंबर तक ही शास्त्रसम्मत होंगे।

**तुलसी विवाह—** कार्तिक शुक्ल पक्ष की एकादशी तिथि से लेकर पूर्णिमा तक की तिथियों में विवाह नक्षत्र कालीन करने विधान हैं—

**एकादश्यादि पूर्णिमान्ते यत्र क्वापि दिने कार्तिकशुक्लान्तर्गत विवाहनक्षत्रेषु वा....धर्मसिंधु।**

कुछ लोग कार्तिक शुक्ल एकादशी को यह पर्व करना शुभ मानते हैं—**कार्तिक शुक्लैकादश्यां क्वचिदुक्तः —धर्म सिंधु** परन्तु कार्तिक की द्वादशी तिथि और रेवती नक्षत्र दोनों का संयोग हो, तो विशेष शुभ एवं प्रशस्त माना जाता है और जो द्वादशी एवं रेवती दोनों का योग रात्रि में न हो, तो दिन में ही द्वादशी एवं रेवती काल में करें—

**''तत्रापि द्वादश्या रेवत्यन्तपादयोगो रात्रि प्रथमभागे प्रशस्तः, तदभावे रात्रौ रेवती नक्षत्र मात्र योगेऽपि॥ द्वादशीरेवत्योरूभयोरपि रात्रावभावे दिवैव द्वादशी मध्ये कार्य इति कौस्तुभे॥''** धर्मसिन्धु

वि. संवत् २०६२ में कार्तिक शुक्ल **द्वादशी, 13 नवम्बर, रविवार को** प्रातः 10 बजकर 26 मिनट तक है, जबकि रेवती नक्षत्र अर्धरात्रि 2 बजकर 1 मिनट तक व्याप्त है। प्रातः 10 बजकर 25 मिनट तक द्वादशी एवं रेवती नक्षत्र, दोनों का योग होने से, इस समय तक की अवधि श्रेष्ठ रहेगी। रात्रिकाल में द्वादशी तिथि का अभाव होने पर भी केवल रेवती नक्षत्र एवं त्रयोदशी तिथि काल में भी यह पवित्र कार्य किया जा सकता है।

**विशेष**—कार्तिक मास में तुलसी विवाह अर्थात् तुलसी माता का विधिपूर्वक विवाह करने से जातक/जातिका के विवाह सम्बन्धी बाधाएँ दूर हो जाती हैं, ऐसे माना जाता है।

## 'करवाचौथ' (20 अक्तूबर, 2005 ई.) को मुख्य नगरों का चन्द्रोदयकाल

भारतीय स्त्रियों के लिए 'करवाचौथ' का व्रत अखण्ड सुहाग को देने वाला माना जाता है। विवाहित स्त्रियां इस दिन अपने **पति की दीर्घ आयु** एवं स्वास्थ्य की मंगलकामना करके भगवान रजनीश (चन्द्रमा) को अर्घ्य अर्पित कर व्रत को पूर्ण करती हैं। क्योंकि 'पंचांगदिवाकर' के पाठक सम्पूर्ण भारत में हैं। तथा ग्रहस्पष्ट तथा पक्ष वाले पृष्ठों पर केवल जालन्धर के चन्द्रोदयास्त दिए रहते हैं। 'पंचांगदिवाकर' के पाठकों के लिए भारत के प्रमुख नगरों के करवाचौथ (20 अक्तूबर, 2005 ई०) के दिन का चन्द्रोदय दे रहे हैं। ध्यान रहे, यह समय पूर्ण चन्द्रमा के बिम्ब का है अर्थात् चन्द्रोदय के 2-3 मिनट बाद पूर्ण चन्द्रमा होने पर ही अर्घ्य देना चाहिए।

| नगर | चन्द्रोदय घं. मिं. | नगर | चन्द्रोदय घं. मिं. | नगर | चन्द्रोदय घं. मिं. |
|---|---|---|---|---|---|
| अमृतसर | 19-43 | चण्डीगढ़ | 19-37 | फिरोज़पुर | 19-44 |
| अम्बाला | 19-39 | चम्बा (हि.प्र.) | 19-34 | फाज़िल्का | 19-50 |
| अर्की (हि.प्र.) | 19-35 | चेन्नई | 20-05 | फरीदाबाद | 19-42 |
| अहमदाबाद | 20-16 | जम्मू | 19-38 | बटाला | 19-39 |
| आगरा | 19-43 | जयपुर | 19-52 | बेंगलौर | 20-16 |
| इलाहाबाद | 19-30 | जालन्धर | 19-43 | बिलासपुर (हि.प्र.) | 19-36 |
| इटावा (उ.प्र.) | 19-39 | जीन्द (ह.) | 19-44 | भटिण्डा | 19-46 |
| इन्दौर | 20-04 | जोधपुर | 19-42 | मण्डी (हि.प्र.) | 19-32 |
| उज्जैन | 20-04 | दार्जिलिंग | 19-30 | मलेरकोटला | 19-41 |
| उधमपुर (का.) | 19-37 | दिल्ली | 19-41 | मुम्बई | 20-23 |
| ऊना (हि.प्र.) | 19-38 | देहरादून | 19-35 | मेरठ | 19-38 |
| कठुआ (का.) | 19-38 | धर्मशाला | 19-35 | मोगा | 19-42 |
| कपूरथला (पं.) | 19-41 | धूरी (पं.) | 19-43 | मुक्तसर | 19-48 |
| करतारपुर | 19-41 | नागपुर | 19-56 | मोहाली | 19-36 |
| कलकत्ता | 19-10 | नाभा | 19-42 | रामपुरबुशैहर | 19-33 |
| कांगड़ा | 19-35 | नारनौल | 19-47 | रिवाड़ी (ह.) | 19-45 |
| कालका (ह.) | 19-35 | नालागढ़ (हि.प्र.) | 19-36 | रोपड़ (पं.) | 19-37 |
| किश्तवाड़ (का.) | 19-34 | नाहन (हि.प्र.) | 19-35 | रोहतक | 19-42 |
| कुराली (पं.) | 19-37 | नैनीताल | 19-31 | लखनऊ | 19-31 |
| कुरुक्षेत्र | 19-39 | पंचकूला | 19-36 | लुधियाना | 19-40 |
| कुल्लू | 19-32 | पटना | 19-16 | शिमला | 19-35 |
| कैथल | 19-40 | पटियाला | 19-40 | श्रीनगर | 19-36 |
| कोटखाई (हि.प्र.) | 19-33 | पठानकोट | 19-37 | संगरूर | 19-42 |
| खन्ना | 19-38 | पिहोवा | 19-40 | सहारनपुर | 19-36 |
| गाजियाबाद | 19-39 | पानीपत | 19-41 | सोलन (हि.प्र.) | 19-34 |
| गुड़गांव | 19-44 | पालमपुर | 19-34 | हमीरपुर (हि.प्र.) | 19-34 |
| गुरदासपुर | 19-38 | पुंछ (का.) | 19-34 | हरिद्वार | 19-33 |
| गुवाहाटी | 18-48 | फगवाड़ा | 19-40 | हैदराबाद | 20-03 |
| | | फरीदकोट | 19-44 | होशियारपुर | 19-38 |

## श्रीमहालक्ष्मी पूजन (दीपावली)

(1 नवम्बर, 2005 ई०, मंगलवार) (दीपावली में ग्राह्य विशेष प्रशस्त पुण्यकाल)

श्रीमहालक्ष्मी पूजन एवं दीपावली का महापर्व कार्तिक कृष्ण पक्ष की अमावस में प्रदोष काल एवं अर्धरात्रि व्यापिनी हो, तो विशेष रूप से शुभ होती है।

**कार्तिकस्यासिते पक्षे लक्ष्मीर्निद्रां विमुञ्चति।**
**स च दीपावली प्रोक्ता: सर्वकल्याणरूपिणि**—ज्योतिर्निबन्ध
**कार्तिके प्रदोषे तु विशेषेण अमावस्या निशावर्धके।**
**तस्यां सम्पूज्येत् देवीं भोगमोक्ष प्रदायिनीम्॥** भविष्य पु.

प्रस्तुत वर्ष 1 नवम्बर, 2005 ई० मंगलवार को दीपावली **स्वाती नक्षत्र, प्रीति योग कालीन प्रदोष** एवं अर्धरात्रि व्यापिनी **अमावस्या** युक्त होने से विशेषत: **प्रशस्त** एवं श्लाघ्य रहेगी। **मंगलवार** की दीवाली मन्त्र-जाप, सिद्धि एवं तान्त्रिक प्रयोगों के लिए विशेष रूप से ग्राह्य मानी जाती है। **दीपावली** में **स्वाती नक्षत्र, अमावस तिथि, प्रदोष काल, निशीथ काल** एवं **महानिशीथकाल** विशेष महत्त्वपूर्ण माने जाते हैं।

**प्रदोषकाल**—स्थानिक सूर्यास्त से अर्थात् सायं 5 बजकर, 36 मिनट से रात्रि 8 बजकर 14 मिनट तक रहेगा। इसमें भी **स्थिर लग्न (वृष)** सायं 6.23 से रात 8.17 तक रहेगा तथा **लाभ की चौघड़िया** सायं 7.15 से 8.54 बजे तक तथा गुरु की होरा 7.47 से 8.47 तक होगी।

इस प्रकार सायं **7.47 से रात 8.47** बजे तक का समय श्री गणेश, **महालक्ष्मी पूजन,** पंचदेव नवग्रह, कुबेर आदि पूजन, बही खातों (बसना) का पूजन, मन्त्र-जाप, पाठ, दीपदान, ब्राह्मण भोजन, अनाज, वस्त्र, मिष्टान्न, धनादि का दान, व्यवसायिक व अन्य सांसारिक उन्नति के लिए **श्रेष्ठ रहेगा।**

**निशीथ काल**—रात्रि 8 बजकर 14 मिनट से लेकर रात्रि 10.52 तक **निशीथ काल** रहेगा। इस काल के दौरान **मंगल एवं सूर्य** को होराएँ होंगी। अधिकांशत: मिथुन लग्न व्याप्त रहेगा। इस अवधि के मध्य भी **श्रीमहालक्ष्मी पूजन, कुबेर पूजा,** काम्य अनुष्ठान, मन्त्र-जाप, यथाशक्ति वस्त्र, अनाज, फलों आदि का दान करना चाहिए।

**महानिशीथ काल**—रात्रि 10.52 बजे से लेकर अर्द्ध-रात्रि 1 बजकर, 30 मिनट तक की अवधि में **महानिशीथ** काल **मन्त्रोपासना,** विशेषकर अनुष्ठान, ध्यान, समाधि, यन्त्र-मन्त्र-तन्त्र सिद्धि आदि क्रियाओं के लिए विशेष प्रशस्त रहेगा। इस बीच में रात्रि 10.33 बजे से रात 12 बजकर, 12 मिनट तक क्रमश: **शुभ** तदुपरान्त रात्रि 1.52 तक **अमृत** की चौघड़िया रहेगी। रात्रि 12.54 से रात 3.15 तक की अवधि में **स्थिर लग्न** (सिंह) तथा रात 12.47 से 1.47 के बीच चन्द्रमा की शुभ होरा रहेगी। यह समयावधि **मन्त्र-अनुष्ठान, जप, ध्यान आदि कृत्यों के लिए श्रेष्ठ रहेगी।**

ज्ञातव्य रहे कि **मंगलवासरी दीपावली** सत्ता-वर्ग के लिए शुभ नहीं मानी जाती। शासक वर्ग एवं राजनेताओं के लिए इसका फल शुभ नहीं रहेगा। राजनेताओं में परस्पर टकराव, विरोध हो, कहीं हिंसक घटनाएँ, जनादोलन एवं विस्फोटक घटनाएँ घटित हों। कार्तिक पक्ष के ही शुक्ल **पक्ष तेरह दिन का** होने का फल भी शुभ नहीं होगा। उपभोग्य वस्तुओं की कीमतों में अत्यधिक मूल्य-वृद्धि के कारण लोगों में असन्तोष की भावना रहे। अनाज भी महंगा हो, व्यापारी वर्ग को अपेक्षाकृत लाभ कम मिले, विशिष्ट वर्ग के कृषकों को समुचित लाभ प्राप्त हो—

**''मंगलवारी पड़े दिवाली, हँसे किसान रोवे व्यापारी''**

## नव सम्वत्सर का फल और माहात्म्य

भारत की गौरवमयी सभ्यता एवं संस्कृति में **सम्वत्सर** का विशेष महत्त्व है। हिन्दुओं के प्रायः सभी शुभ संस्कारों (विवाह–मुण्डनादि) एवं मन्त्र–जपादि अनुष्ठानों में संकल्पादि के समय सम्वत् के नाम का प्रयोग प्रमुखता से लिया जाता है। चैत्र शुक्ल प्रतिपदा से नवीन सम्वत् का प्रारम्भ होता है। सत्ययुग का आरम्भ भी इसी दिन हुआ माना जाता है तथा ब्रह्मा जी ने सृष्टि का आरम्भ भी चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को किया था। ''**चैत्रे मासि जगद् ब्रह्मा संसर्ज प्रथमेऽहनि शुक्ल पक्षे समग्रे तु तदा सूर्योदये सति॥ (ब्रह्मपुराण)।**'' सम्भवतः इसी कारण **इसे स्वयं सिद्ध मुहूर्त्त** माना जाता है। इस दिन किए गए जप–दानादि शुभ कर्मों के प्रभाव से वर्ष भर धन–सम्पदा एवं सुख–शान्ति बनी रहती है।

**नव सम्वत्सर** के आगमन पर प्रातः तैलाभ्यंग, नित्य कर्मों से निपटकर आसन, पाद्य, अर्घ्य, वस्त्र, यज्ञोपवीत, गन्ध, अक्षत, पुष्प, धूप–दीप, ताम्बुल, नैवेद्य, फल, आदि से सम्वत्सर पूजन एवं फल श्रवणादि, नवरात्र घट–स्थापन, मिट्टी के पात्र में रखी रेत–मिट्टी में जौं–गेहूँ आदि के बीज बोना, ओंकार सहित श्री गणेश, ब्रह्मा, विष्णु, शिव एवं श्री दुर्गा–इन पंचदेवों तथा नवग्रहों की स्वयं अथवा किसी सुयोग्य ब्राह्मणों द्वारा पूजार्चना करवा कर उन्हें क्षीर सहित सात्त्विक भोजन करवाकर उनका '**पंचांगदिवाकर**', सहित यथाशक्ति अन्न, वस्त्र, फल एवं धनादि देकर सत्कार करना चाहिए।

पूजन के समय भगवान् ब्रह्मा एवं विष्णु की मूर्तियों के समक्ष पुष्पाक्षत, नैवेद्य, अर्घ्य गंगा जल आदि लेकर निम्न मन्त्र पढ़ें–

**ॐ ब्रह्मणे नमः से ब्रह्मा जी का आवाहन तथा बहुरूपाय विष्णवे परमात्मने नमः परमात्म–विष्णुमावाहयामि स्थापयामि च।** इस प्रकार अन्य देवताओं की भी (यथा समय) प्रार्थना मन्त्र पढ़ें–

**''भगवंतस्त्वत्प्रसादेन वर्ष क्षेममिहास्तु मे। संवत्सरोपसर्गा मे विलयं यान्त्वशेषतः।''**

**ॐ सम्वत्सराय नमः, चैत्राय नमः, वसन्ताय नमः। आदि नाम–मन्त्रों से पूजन करके विद्वान् ब्राह्मण का अर्चन करें।** तथा क्षीर सहित भोजन करवाकर यथाशक्ति वस्त्र, फलों आदि का दान करें। संवत्सर की मूर्त्ति बनाकर उसकी ''**चैत्राय नमः, वसन्ताय नमः**'' आदि से भी पूजा करनी चाहिए।

तदुपरान्त स्वास्ती वाचन, शान्ति पाठ आदि मांगलिक मन्त्रों का पाठ करने के पश्चात् सूर्य देव को ताम्र बर्तन से मन्त्र–पूर्वक तीन बार अर्घ्य देकर **गायत्री मन्त्र** का जाप करना चाहिए। तत्पश्चात् दिवाकर पंचाँग में किसी ब्राह्मण के श्री मुख से **सम्वत् का नाम**, सम्वत् **का वास, सवारी राजा, मन्त्री आदि का फल श्रवण करना** चाहिए चैत्र, प्रतिपदा से लेकर नवमी तक भगवान्–विष्णु, शिव एवं श्री दुर्गा के समक्ष नित्य ज्योति जलाकर श्रद्धानुसार श्री दुर्गासप्तशती का जप पाठ करने का विधान है।

**चैत्र प्रतिपदा से नवमी तक** प्रतिदिन प्रातः कटु नीम की कोमल पत्तियाँ व पुष्पों का चूर्ण बनाकर, उसमें काली मिर्च, हींग, सेंधा नमक, ईमली, अ़जवायन, जीरा तथा शक्कर या चीनी बराबर मात्रा में मिलाकर चूर्ण बनाकर भगवान् को भोग लगाकर ग्रहण करने से वर्षभर आरोग्यता बनी रहती है तथा रक्त विकार, त्वचा, कुष्ठ आदि रोगों का भय नहीं रहता॥

## संवत् २०६२ में त्रयोदशी ( १३ ) दिनात्मक पक्ष का फल

विक्रमी सम्वत् २०६२ में तिथियों की प्रत्यक्षगणित की गणना के कारण **कार्तिक शुक्ल पक्ष** (२ नवंबर से १५ नवबंर, २००५ ई.) के मध्य तेरह दिन का पक्ष आ रहा है। इसका फल अशुभ माना गया है।

सामान्यतः सूर्य और चन्द्रमा की स्पष्ट गणित प्रक्रिया के कारण भारतीय पंचांगों में कृष्ण अथवा शुक्ल पक्षों के अन्तर्गत प्रतिवर्ष पक्ष के दिन १४, १५ अथवा १६ दिन आ जाते हैं– अर्थात् पक्ष में कोई तिथि क्षय हो जाने की स्थिति में १४ दिन, तिथि वृद्धि होने पर १६ दिन तथा तिथि क्षय या वृद्धि न होने की स्थिति में १५ दिन ही होते हैं। कई बार चन्द्र और सूर्य **की स्पष्ट गणित प्रक्रिया के कारण** किसी पक्ष में दो बार तिथि का क्षय हो जाने से १३ दिन का पक्ष भी आ जाता है। इसको **विश्वघस्र** पक्ष भी कहते हैं। **महाभारत में भी तेरह दिन के** पक्ष के अशुभत्व के सम्बन्ध में वर्णन मिलता है। अन्य शास्त्रकारों ने भी त्रयोदश दिनात्मक पक्ष के अशुभत्व के विषय में अनेकत्र प्रमाण मिलते हैं, यथा–

**अनेक युग साहस्र्यां दैवयोगात् प्रजायते। त्रयोदश दिने पक्षः तदा संहरते जगत्॥**

अर्थात् कई एक युगों में प्रजा का नाश करने के निमित्त तेरह दिन का पक्ष आता है, अर्थात् जिस पक्ष में तेरह दिन हों, वह पक्ष लोगों में क्लिष्ट रोग उत्पादक, महँगाई, विग्रह, उपद्रव एवं हिंसा आदि अशुभ फलकारक होता है। समाज में सर्वत्र अशान्ति का वातावरण फैलता है। अन्यत्र भी इसके सम्बन्ध में अशुभ फल कहे गए हैं–

**यदा च जायते पक्षस्त्रयोदश दिनात्मकः।**
**भवेल्लोक क्षयो–घोरो रूण्डमुण्डमाला युतामही।**
**त्रयोदश दिनः पक्षस्तदा संहरते जगत्।**
**अपि वर्ष सहस्रेण कालयोगः प्रकीर्तितः॥**

इस त्रयोदश दिनात्मक पक्ष के प्रभावस्वरूप भारत की राजनीतिक, आर्थिक एवं सामाजिक परिस्थितियाँ अस्थिर होंगी। राजनीतिक पार्टियों के मध्य विग्रह, टकराव एवं बिखराव पैदा होंगे। कहीं तोड़–फोड़, हिंसा, विस्फोटक घटनाएँ एवं छत्रभंग की आशंका होगी। कहीं भूस्खलन, दुर्भिक्ष आदि प्राकृतिक प्रकोप घटित होंगे। दैनिक उपभोग्य की वस्तुओं में जबरदस्त तेजी होने के योग बनेंगे। **तेरह दिन** के पक्ष में शास्त्र में विवाह, मुण्डन, गृह प्रवेश, उपनयन आदि शुभ कार्यों का निषेध माना गया है। ज्योतिर्निबन्धानुसार–

**उपनयनं परिणयनं त्वेशमारम्भादि कर्माणि।**
**यात्रा द्विक्षयपक्षे कुर्यात् न जिजीविषु पुरुषः॥**

इसी कारण शास्त्र वचनानुसार संवत् २०६२ के अन्तर्गत कार्तिक शुक्ल पक्ष तेरह दिन का होने से विवाह, मुण्डन, गृह–प्रवेश, विपणि आदि शुभ मुहूर्त्त नहीं लगाए गए हैं।

# वि. संवत् २०६२, चैत्र शुक्ल पक्ष शाकः १९२७

## सन् 2005 ई. ( ता. 9 से 24 अप्रैल तक )

सूर्य उत्तरायणे, उत्तर गोल, बसन्त-ग्रीष्म ऋतु — भा. स्टैं. टा. — जालन्धर

ग्रह लोपदर्शन—प्रातः मंगल, बुध पूर्व में दृश्य, सायं शनि याम्योत्तरवृत्त तथा गुरु पूर्व में दृश्य, शुक्र भी ता. 24 अप्रै. से उदित होगा।

| दिनमान घटी/पल | तिथि | वार | घटी | पल | नक्षत्र | घटी | पल | योग | घटी | पल | करण | घटी | पल | शक वैशा. | सफर मु. | अप्रैल | चैत्र प्र. | चंद्र राशि प्रवेश घटी पल | | दै. रा. | सू. अ. | स्प. क. | ष्ट. वि. | सूर्योदय घं. | सूर्योदय मिं. | सूर्यास्त घं. | सूर्यास्त मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३१/३५ | १ | शनि | ४७ | ०० | रेव | १० | ५५ | वैधृ | २९ | २८ | किं | १८ | १८ | १९ | २९ | 9 | २७ | मे. १०/५५ | **चैत्र नवरात्र प्रा., विलम्ब नाम संवत्सर** प्रारम्भ, **पंचक समाप्त A** | ११ | २५ | २० | २३ | ६ | ११ | १८ | ४९ |
| ३१/४० | २ | रवि | ४५ | ५० | अश्वि | १० | ३५ | विष्क | २५ | २५ | बा | १६ | २५ | २० | ३० | 10 | २८ | मेष | चन्द्रदर्शन मु. १५, **शुक्र अश्वि. १ मेष में** ५५/४५, गंडमूल | ११ | २६ | १९ | १५ | ६ | ०९ | १८ | ४९ |
| ३१/४३ | ३ | चंद्र | ४६ | १३ | भर. | ११ | ४३ | प्रीति | २२ | ३३ | तै | १६ | ०२ | २१ | रबि | 11 | २९ | वृ. २७/१३ | **गणगौरी तीज**, मत्स्य जयंती, शिवशक्ति पूजा, रबि उल्लावल १ मु. | ११ | २७ | १८ | ०८ | ६ | ०८ | १८ | ५० |
| ३१/४८ | ४ | मंग | ४८ | १३ | कृति | १४ | २३ | आयु | २० | ५५ | व | १७ | १३ | २२ | २ | 12 | ३० | वृष | भद्रा १७/१३ से ४८/१३ तक, **बुध मार्गी** १८/००, स. सि. योगः | ११ | २८ | १६ | ५९ | ६ | ०७ | १८ | ५१ |
| ३१/५३ | ५ | बुध | ५१ | ४३ | रोहि | १८ | ३३ | सौभ | २० | ३३ | ब | १९ | ५८ | २३ | ३ | 13 | वैशा | मि. ५१/१० | **सूर्य अश्वि. १ मेष में** ४५/०८, **वैशाख संक्रांति** ३० मु., मंगल **B** | ११ | २९ | १५ | ४७ | ६ | ०६ | १८ | ५१ |
| ३१/५८ | ६ | गुरू | ५६ | ३० | मृग | २४ | ०८ | शोभ | २१ | १३ | कौ | १४ | ०७ | २४ | ४ | 14 | २ | मिथुन | **स्कन्द षष्ठी** — **B** धनि १ में ३३/००, लक्ष्मी ५, | ० | ०० | १४ | ३३ | ६ | ०५ | १८ | ५२ |
| ३२/०३ | ७ | शुक्र | ६० | ०० | आर्द्रा | ३० | ४८ | अति | २२ | ४८ | ग | २९ | २२ | २५ | ५ | 15 | ३ | मिथुन | शुक्रोदय पश्चिमे 24 अप्रैल | ० | ०१ | १३ | १७ | ६ | ०४ | १८ | ५३ |
| ३२/०५ | ७ | शनि | २ | १३ | पुर्न | ३८ | ०३ | सुक | २४ | ५३ | व | २ | १३ | २६ | ६ | 16 | ४ | क. २१/१३ | भद्रा २/१३ से ३५/२१ तक | ० | ०२ | ११ | ५८ | ६ | ०३ | १८ | ५४ |
| ३२/१३ | ८ | रवि | ८ | २८ | पुष्य | ४५ | २३ | धृति | २७ | १० | ब | ८ | २८ | २७ | ७ | 17 | ५ | कर्क | **श्रीदुर्गाष्टमी**, भवान्युत्पत्ति, **मे. चिंतपूर्णी**-कांगड़ा, **बाहूफोर्ट**-जम्मू | ० | ०३ | १० | ३५ | ६ | ०१ | १८ | ५४ |
| ३२/२० | ९ | चंद्र | १४ | १० | श्ले. | ५२ | १५ | शूल | २९ | ०८ | कौ | १४ | १० | २८ | ८ | 18 | ६ | सिं. ५२/१५ | **श्री रामनवमी, नवरात्रे समाप्त**, गण्डमूल | ० | ०४ | ०९ | १२ | ६ | ०० | १८ | ५६ |
| ३२/२५ | १० | संग | १८ | ५५ | मघा | ५८ | १० | गंड | ३० | ३० | ग | १८ | ५५ | २९ | ९ | 19 | ७ | सिंह | भद्रा ५५/१३ से प्रा., सूर्य सायन वृष में २९/०८, ग्रीष्म ऋतु प्रारंभ | ० | ०५ | ०७ | ४७ | ५ | ५९ | १८ | ५७ |
| ३२/२७ | ११ | बुध | २३ | २० | पूफा | ६० | ०० | वृद्धि | ३० | ५८ | वि | २३ | २० | ३० | १० | 20 | ८ | सिंह | भद्रा २३/२० तक, **कामदा एकादशी व्रतम्** | ० | ०६ | ०६ | १८ | ५ | ५८ | १८ | ५७ |
| ३२/३३ | १२ | गुरू | २५ | ५५ | पूफा | २ | ५० | ध्रुव | ३० | १८ | बा | २५ | ५५ | वैशा | ११ | 21 | ९ | कं. १८/४५ | **प्रदोष व्रत**, शुक्र भरणी में ४२/४८, शक वैशाख प्रा., **अगस्त्यास्त** | ० | ०७ | ०४ | ४९ | ५ | ५७ | १८ | ५८ |
| ३२/३८ | १३ | शुक्र | २६ | ५३ | उफा | ६ | ०० | व्या. | २८ | २३ | तै | २६ | ५३ | २ | १२ | 22 | १० | कन्या | **श्रीमहावीर जयंती, मंगल कुम्भ में** ४४/२५, अनंग १३ | ० | ०८ | ०३ | १७ | ५ | ५६ | १८ | ५९ |
| ३२/४० | १४ | शनि | २६ | १८ | हस्त | ७ | ३५ | हर्ष | २५ | १८ | व | २६ | १८ | ३ | १३ | 23 | ११ | तु. ३७/४८ | भद्रा २६/१८ से ५५/१३ तक | ० | ०९ | ०१ | ४३ | ५ | ५५ | १८ | ५९ |
| ३२/४५ | १५ | रवि | २४ | १८ | चित्रा | ७ | ४३ | वज्र | २१ | ०० | ब | २४ | १८ | ४ | १४ | 24 | १२ | तुला | **चैत्र पूर्णिमा**, वैशाख स्नान प्रारंभ, श्री हनुमान जयंती **C** | ० | १० | ०० | ०८ | ५ | ५४ | १९ | ०० |

**नोट**—घण्टा-मिनटों में तिथि, नक्षत्र, योग एवं चन्द्रादि ग्रहों के संचार आगामी पृष्ठों पर देखें।

**A** (१०/३३ घं.) कलश स्थापन, संवत्सर फल श्रवण **C** शुक्रोदयः पश्चिमे 5/12 स्टैं. टाईम

रवौ अष्टम्यां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 17 अप्रैल

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ३ | ९ | ११ | ५ | ० | २ | ११ | ५ |
| ०३ | ०७ | २५ | ०८ | १८ | ०७ | २७ | २८ | २८ |
| ०९ | २४ | ४९ | ४४ | २१ | २८ | ०४ | ४६ | ४६ |
| १९ | ५४ | १२ | ३० | २० | ५९ | २७ | ५७ | ५७ |
| ५८ ४० | ७१४ ५ | ४३ ३२ | २५ २१ | ७ १२ | ७४ १३ | २ ४९ | ३ ११ | ३ ११ |
| अश्वि १ | पुष्य २ | धनि १ | उभा २ | हस्त ३ | अश्वि ३ | पुर्न ३ | रेव ४ | चित्रा २ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | उ | उ | उ | उ | अ | उ | अ | अ |

कुं. अष्टमी, प्रातः 5.30

१ सू. शु.
२
३ श.
४ चं.
५
६ गु. के.
७
८
९
१० मं.
११
१२ बु. रा.

रवौ पूर्णिमायां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 24 अप्रैल

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ६ | १० | ११ | ५ | ० | २ | ११ | ५ |
| ९ | ०४ | ०० | १३ | १७ | १६ | २७ | २८ | २८ |
| ५९ | ४२ | ५४ | ०६ | ३२ | ०८ | २६ | २४ | २४ |
| १० | ५८ | ०५ | ५४ | ३१ | ०१ | १६ | ४० | ४० |
| ५८ २५ | ८१४ २१ | ४३ ३४ | ५२ ०० | ६ ३७ | ७४ ४ | ३ ३० | ३ ११ | ३ ११ |
| अश्वि ३ | चित्रा ४ | धनि ३ | उभा ३ | हस्त ३ | भर. १ | पुर्न ३ | रेव ४ | चित्रा २ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | उ | उ | उ | उ | उ | उ | अ | अ |

कुं. पूर्णिमा, प्रातः 5.30

१ सू. शु.
२
३ श.
४
५
६ गु. के.
७ चं.
८
९
१०
११ मं.
१२ बु. रा.

## चैत्र शुक्ल पक्षफल–

प्रतिपदा से बार्हस्पत्यमानानुसार ''विलम्ब'' नाम का नया सम्वत्सर २०६२ प्रारम्भ होगा। अतः वर्ष के अन्त तक संध्या--संकल्पादि शुभ कार्यों में इसी नाम का प्रयोग रहेगा। सम्वत् का राजा शनि तथा मन्त्री बुध है। चैत्र शुक्ल प्रतिपदा को किसी श्रेष्ठ ब्राह्मण-मुख द्वारा नवसम्वत्सर का नाम, वास-सवारी आदि का फल-श्रवण, पूजन, कलश स्थापन करवा कर उस पर देवी की मूर्ति स्थापित करे। तदनन्तर **श्री दुर्गा-सप्तशती** का पाठ करने का विधान है। प्रतिपदा से नवमी तक पाठ/पूजा के समय प्रतिदिन घृत का दीपक भी जलाना चाहिए। सम्वत्सर राजा-मन्त्री आदि के प्रभावस्वरूप आगामी वर्ष साधारण लोगों को सरकारी नीतियों के कारण मानसिक व आर्थिक कष्टों का सामना होगा। विशेष वर्ग के लोगों में सुख साधनों की वृद्धि होगी। प्रशासकों व राजनीतिज्ञों के मध्य विरोध एवं वैमनस्य रहे। अधिकांश लोग रोग, शोक, बेईमानी, महँगाई एवं आर्थिक अस्थिरता के कारण परेशान रहें। लोगों में भोग-विलास व प्रदर्शन की प्रवृत्ति बढ़े। **व्यापारिक रुख**—ता. 13 अप्रैल को मेष संक्रांति 30 मुहूर्त्ति बुधवार को है। जिससे गेहूँ, उड़द, धान्य, अरहर, मूंग, चने, खल, बिनौले, पशु-चारा, दूध आदि के भावों में घटा-बढ़ी के बाद तेजी होगी। ता. 22 से कुम्भ राशि का मंगल भी सर्व प्रकार के अनाज, धान्य आदि में तेजीकारक होगा। **राशिफल**—वैशाख संक्रांति मेष, वृष, कर्क, सिंह, तुला, बृश्चिक, मकर व मीन राशि वालों को लाभदायक रहेगी। मेष संक्रांति के स्नानदान आदि का पुण्यकाल 14 अप्रैल की प्रातः सूर्योदय से होगा। चैत्र मास में 5 शनिवार एवं 5 रविवार होने से विश्व में कहीं उपद्रव, आतंकवादी व हिंसा की घटनाएँ होंगी। आवश्यक वस्तुओं के मूल्यों में अत्यधिक वृद्धि होने से सामान्य लोगों में असंतोष व्याप्त हो। **आकाश लक्षण**—पक्ष के पूर्वार्द्ध भाग में हि.प्र., हरियाणा, पंजाब, ज. का. के उत्तरी क्षेत्रों में तेज़ हवाओं के साथ खण्ड वर्षा के योग हैं।

# वि. संवत् २०६२, वैशाख कृष्ण पक्ष शाकः १९२७ — सन् 2005 ई. ( ता. 25 अप्रै. से 8 मई तक )

सूर्य उत्तरायणे, उत्तर गोल, ग्रीष्म ऋतु

भा. स्टैं. टा. — जालन्धर

ग्रह लोपदर्शन—प्रातः मंगल, बुध पूर्व में दृश्य, सायं शनि याम्योत्तरवृत्त तथा गुरु पूर्व में दृश्य, 25 अप्रै. से शुक्र भी इसी समय पश्चिम में दृश्य होगा।

| दिनमान घटी/पल | तिथि | वार | घटी | पल | नक्षत्र | घटी | पल | योग | घटी | पल | करण | घटी | पल | वैशा. शक | राशि मं. | अंग्रेज़ी | वैशा. प्र. | चंद्र राशि प्रवेश घटी पल | | दै. रा. | सू. अ. | स्प. क. | ए. वि. | सूर्योदय घं. | मिं. | सूर्यास्त घं. | मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३२/५० | १ | चंद्र | २० | ५८ | स्वा. | ६ | ३३ | सिद्धि | १५ | ४३ | कौ | २० | ५८ | ५ | १५ | 25 | १३ | वृ. ४९/५३ | **वैशाख कृष्ण पक्षारम्भ,** श्रीविष्णु पूजा, श्रीकच्छपावतार जयं. | ० | १० | ५८ | ३१ | ५ | ५३ | १९ | ०१ |
| ३२/५३ | २ | मंग | १६ | ३८ | विशा | ४ | १५ | व्य. | ९ | ३३ | गर | १६ | ३८ | ६ | १६ | 26 | १४ | वृश्चिक | भद्रा ४८/०४ से प्रारम्भ, | ० | ११ | ५६ | ५२ | ५ | ५२ | १९ | ०१ |
| ३२/५८ | ३ | बुध | ११ | ३० | अनु. ज्ये. | १ ५७ | १० २८ | वरी. परि. | २ ५५ | ४५ २५ | वि | ११ | ३० | ७ | १७ | 27 | १५ | ध. ५७/२८ | भ. ११/३० तक, **श्रीगणेश चतुर्थी व्रत** ( चन्द्रोदय रात्रि 10/39 पर) **A** | ० | १२ | ५५ | ११ | ५ | ५१ | १९ | ०२ |
| ३३/०३ | ४ | गुरु | ५ | ५३ | मूला | ५३ | ३० | शिव | ४७ | ५५ | बा | ५ | ५३ | ८ | १८ | 28 | १६ | धनु | गंडमूलविचार | ० | १३ | ५३ | २८ | ५ | ५० | १९ | ०३ |
| अवम् | ५ | गुरु | ५९ | ५५ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ०० | पंचमी तिथि का क्षय ०० ०० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |
| ३३/०५ | ६ | शुक्र | ५३ | ५८ | पूषा. | ४९ | २८ | सिद्ध | ४० | १८ | गर | २६ | ५६ | ९ | १९ | 29 | १७ | धनु | भद्रा ५३/५८ से प्रारम्भ | ० | १४ | ५१ | ४४ | ५ | ४९ | १९ | ०३ |
| ३३/१० | ७ | शनि | ४८ | ०५ | उषा | ४५ | ३३ | साध्य | ३२ | ४८ | वि | २१ | ०२ | १० | २० | 30 | १८ | म. ३/३० | भद्रा २१/०२ तक | ० | १५ | ४९ | ५८ | ५ | ४८ | १९ | ०४ |
| ३३/१३ | ८ | रवि | ४२ | ३० | श्रव | ४१ | ५० | शुभ | २५ | २५ | बा | १५ | १८ | ११ | २१ | मई | १९ | मकर | ता. १ मई, **श्रम दिवस,** मंगल शतभिषा में ५५/५७ | ० | १६ | ४८ | ११ | ५ | ४८ | १९ | ०५ |
| ३३/१५ | ९ | चंद्र | ३७ | २३ | धनि | ३८ | ३८ | शुक्ल | १८ | २५ | तै | ९ | ५७ | १२ | २२ | 2 | २० | कुं. १०/१३ | **पंचकारम्भः** 9/52 घं. मिं., शुक्र कृतिका में ३१/४०, वक्री **B** | ० | १७ | ४६ | २३ | ५ | ४७ | १९ | ०५ |
| ३३/२० | १० | मंग | ३२ | ४८ | शत | ३५ | ५५ | ब्रह्म | ११ | ४८ | व | ५ | ०६ | १३ | २३ | 3 | २१ | कुम्भ | भद्रा ५/०६ से ३२/४८ तक **B** गुरु हस्त २ में २१/०३ | ० | १८ | ४४ | ३२ | ५ | ४६ | १९ | ०६ |
| ३३/२५ | ११ | बुध | २८ | ५० | पूभा | ३३ | ५३ | ऐंद्र | ५ | ४३ | ब | ०० | ४९ | १४ | २४ | 4 | २२ | मी. १९/२० | **वरूथिनी एकादशी व्रत,** वल्लभाचार्य जयंती | ० | १९ | ४२ | ४१ | ५ | ४५ | १९ | ०७ |
| ३३/२८ | १२ | गुरु | २५ | ३८ | उभा | ३२ | ३५ | वैधृ. विष्क. | ० ५५ | १० १३ | तै | २५ | ३८ | १५ | २५ | 5 | २३ | मीन | प्रदोष व्रत, **शुक्र वृष राशि में १४/०८** ( 11/23 स्टैं. टा. ) | ० | २० | ४० | ४८ | ५ | ४४ | १९ | ०७ |
| ३३/३५ | १३ | शुक्र | २३ | १८ | रेव | ३२ | १० | प्रीति | ५१ | ०३ | व | २३ | १८ | १६ | २६ | 6 | २४ | मे. ३२/१० | भद्रा २३/१८ से ५०/३४ तक, **पंचक समाप्त** ( 18/34 घं. मिं. ), गं.मू. | ० | २१ | ३८ | ५४ | ५ | ४२ | १९ | ०८ |
| ३३/३८ | १४ | शनि | २१ | ५० | अश्वि | ३२ | ३८ | आयु | ४७ | ४० | श | २१ | ५० | १७ | २७ | 7 | २५ | मेष | **टैगोर जयन्ती** ✣ ( 15/15 स्टैं. टा. ) | ० | २२ | ३६ | ५८ | ५ | ४१ | १९ | ०८ |
| ३३/४० | ३० | रवि | २१ | २५ | भर | ३४ | १० | सौभा | ४५ | ०८ | ना | २१ | २५ | १८ | २८ | 8 | २६ | वृ. ४९/४३ | **वैशाख अमावस** स्नानदान आदि, **बुध अश्वि. १ मेष में** २३/५५✣ | ० | २३ | ३५ | ०३ | ५ | ४१ | १९ | ०९ |

**नोट**—घण्टा-मिनटों में तिथि, नक्षत्र, योग एवं चन्द्रादि ग्रहों के संचार आगामी पृष्ठों पर देखें।

**A** सूर्य भरणी में २५/३३, बुध रेवती में ४६/००, गंडमूलादि

रवौ अष्टम्यां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 1 मई

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ९ | १० | ११ | ५ | ० | २ | ११ | ५ |
| १६ | १३ | ०५ | २० | १६ | २४ | २७ | २८ | २८ |
| ४७ | १५ | ५८ | १३ | ४८ | ४६ | ५२ | ०२ | ०२ |
| ३२ | ३० | ५३ | १५ | ३७ | १० | ३९ | २३ | २३ |
| ५८ २२ | ८१५ ४४ | ४३ २९ | ७१ ४४ | ५ ४९ | ७३ ५८ | ४ ८ | ३ ११ | ३ ११ |
| भर २ | श्रव १ | धनि ४ | रेव २ | हस्त ३ | भर ४ | पुन ३ | रेव ४ | चित्रा २ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | उ | उ | उ | उ | उ | उ | अ | अ |

**कुं. अष्टमी, प्रातः 5.30**

१ सू. शु. | २ | ३ श. | ४ | ५ | ६ गु. के. | ७ | ८ | ९ | १० चं. | ११ मं. | १२ बु. रा.

रवौ अमावस्यायां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 8 मई

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ० | ० | १० | ११ | ५ | १ | २ | ११ | ५ |
| २३ | १९ | ११ | २९ | १६ | ०३ | २८ | २७ | २७ |
| ३४ | ११ | ०३ | २४ | १० | २३ | २३ | ४० | ४० |
| ३६ | ४१ | ०७ | २९ | ५६ | ३२ | २० | ०७ | ०७ |
| ५८ ३ | ७७४ १४ | ४३ २३ | ८७ ३७ | ४ ४८ | ७३ ५१ | ४ ४३ | ३ ११ | ३ ११ |
| भर ४ | भर २ | शत २ | रेव ४ | हस्त २ | कृति ३ | पुन ३ | रेव ४ | चित्रा २ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | अ | उ | उ | उ | उ | उ | अ | अ |

**कुं. अमावस्या, प्रातः 5.30**

१ सू. चं. | २ शु. | ३ श. | ४ | ५ | ६ गु. के. | ७ | ८ | ९ | १० | ११ मं. | १२ बु. रा.

## वैशाख कृष्ण पक्षफल—

वैशाख मास में प्रतिदिन ( चैत्र पूर्णिमा से वैशाख पूर्णिमा तक ) प्रातःकाल सूर्योदय से पूर्व किसी तीर्थ स्थान, नदी या कुआँ या बावली पर अथवा अपने घर पर ही तीर्थ जल मिश्रित जल से स्नानादि करके तुलसी दल सहित भगवान् श्री विष्णु की नियमित पूजा ( ३१ दिन तक ) करके एक सुनिश्चित संख्या में '**ॐ नमो भगवते वासुदेवाय**' मन्त्र का नियमित पाठ करने के बाद ब्राह्मण को भोजन करावे तथा स्वयं एक भुक्त भोजन करने से अनेक प्रकार के रोग, शोक एवं संताप दूर होते हैं और सौभाग्य बढ़ता है॥ इस पक्ष में **वरूथिनी एकादशी** ( ४ मई ) का व्रत रखने से पापों का क्षय होता है। वैशाख मास में तेल लगाना, दिन में सोना, कांस्य पात्र में भोजन करना, निषिद्ध वस्तु को खाना, बार-बार खाना—ये बातें त्याग देनी चाहिएँ॥ **स्कंद पुराण। बाज़ार का रुख**—पक्षारम्भ से 1 दिन पूर्व ही शुक्र भरणी नक्षत्र एवं मेष राशि में **पश्चिम से उदित** हो रहा है, जिससे घी, तिल, तैल, अलसी, मूँग, उड़द, चावल, सरसों में तेजी का रूझान बनेगा। ता. 27 को सूर्य भरणी में आने से चीनी, गुड़, शक्कर, सोना, चाँदी, ताँबा, लोहा आदि में तेज़ी का रुख बनेगा। 2 मई प्रातः से मंगल शतभिषा में आने से रूई, कपास, सोना, चाँदी, चीनी एवं अनाज के भाव पहले मन्दे होकर बाद में पुनः तेज हों। **वैशाख मास में पाँच सोमवार** होने से इस मास में गेहूँ, चने आदि की कृषि में वृद्धि तथा प्रजा में सुख-साधनों का प्रसार होगा—"**सोमस्य पंचवारा स्यु यत्र मासे भवन्ति हि। धन-धान्य समृद्धिंश्च सुख भवति सर्वदा॥**" **आकाश-लक्षण**—पक्ष के पूर्वार्द्ध भाग में भारत के उत्तर पूर्वो क्षेत्रों में तीव्र वायुयोग के साथ वर्षा के योग हैं।

**शकुन विचार**—पक्षारम्भ में शुक्रोदय के समय बूंदा-बांदी हो, तो आयन्दा अच्छी फसल के संकेत हैं।

| वि. संवत् २०६२, वैशाख शुक्ल पक्ष | | | | | | | | | शाकः १९२७ | | | | | | तारीखें | | | | चंद्र राशि प्रवेश |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दिनमान घटी/पल | तिथि | वार | घड़ी | पल | नक्षत्र | घड़ी | पल | योग | घड़ी | पल | करण | घड़ी | पल | वैशा. शु. | रवि प्र. | मई | वैशा. प्र. | घटी पल |
| ३३/४३ | १ | चंद्र | २२ | १३ | कृति | ३६ | ५० | शोभ | ४३ | ३३ | ब | २२ | १३ | १९ | २९ | 9 | २७ | वृष |
| ३३/४८ | २ | मंग | २४ | १५ | रोहि | ४० | ४८ | अति | ४३ | ०० | कौ | २४ | १५ | २० | रवि | 10 | २८ | वृष |
| ३३/५० | ३ | बुध | २७ | ३३ | मृग | ४५ | ५५ | सुक | ४३ | २३ | ग | २७ | ३३ | २१ | २ | 11 | २९ | मि. १३/१३ |
| ३३/५३ | ४ | गुरू | ३१ | ५८ | आर्द्रा | ५२ | ०५ | धृति | ४४ | ३५ | वि | ३१ | ५८ | २२ | ३ | 12 | ३० | मिथुन |
| ३३/५८ | ५ | शुक्र | ३७ | २० | पुर्न | ५९ | ०५ | शूल | ४६ | ३० | ब | ०४ | ३९ | २३ | ४ | 13 | ३१ | क. ४२/१८ |
| ३४/०० | ६ | शनि | ४३ | १५ | पुष्य | ६० | ०० | गंड | ४८ | ४८ | कौ | १० | १८ | २४ | ५ | 14 | ज्ये | कर्क |
| ३४/०५ | ७ | रवि | ४९ | १५ | पुष्य | ६ | ३० | वृद्धि | ५१ | ०८ | ग | १६ | १५ | २५ | ६ | 15 | २ | कर्क |
| ३४/०८ | ८ | चंद्र | ५४ | ४८ | श्ले. | १३ | ४८ | ध्रुव | ५३ | ०५ | वि | २२ | ०२ | २६ | ७ | 16 | ३ | सिं. १३/४८ |
| ३४/१३ | ९ | मंग | ५९ | १८ | मघा | २० | २५ | व्या. | ५४ | १५ | बा | २७ | ०३ | २७ | ८ | 17 | ४ | सिंह |
| ३४/१५ | १० | बुध | ६० | ०० | पूफा | २५ | ५३ | हर्ष | ५४ | १८ | तै | ३० | ५१ | २८ | ९ | 18 | ५ | कं. ४२/०० |
| ३४/२० | १० | गुरू | २ | २३ | उफा | २९ | ४५ | वज्र | ५३ | ०३ | गर | २ | २३ | २९ | १० | 19 | ६ | कन्या |
| ३४/२३ | ११ | शुक्र | ३ | ३५ | हस्त | ३१ | ५० | सिद्धि | ५० | १५ | वि | ३ | ३५ | ३० | ११ | 20 | ७ | कन्या |
| ३४/२५ | १२ | शनि | २ | ५८ | चित्रा | ३२ | ०५ | व्य. | ४६ | ०३ | बा | २ | ५८ | ३१ | १२ | 21 | ८ | तु. २/१३ |
| ३४/२८ | १३ | रवि | ० | २८ | स्वा. | ३० | ३३ | वरी | ४० | २३ | तै | ० | २८ | ज्ये | १३ | 22 | ९ | तुला |
| अवम् | १४ | रवि | ५६ | १८ | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | 00 | ०० | ०० |
| ३४/३० | पूर्णि | चंद्र | ५० | ४३ | विशा | २७ | ३३ | परि | ३३ | ३० | वि | २३ | ३१ | २ | १४ | 23 | १० | वृ. १३/२५ |

## सन् 2005 ई. ( ता. 9 से 23 मई तक )

सूर्य उत्तरायणे, उत्तर गोल, ग्रीष्म ऋतु

भा. स्टैं. टा. — जालन्धर

| ग्रह लोपदर्शन—प्रातः मंगल पश्चिम कपाल में, बुध पूर्व में दृश्य, पक्षांत में बुधास्त, सायं शुक्र, शनि पश्चिम में तथा गुरु पूर्व में दिखाई देगा। | दे. रा. | सू. अ. | स्प. क. | इ. वि. | सूर्योदय घं. | मिं. | सूर्यास्त घं. | मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वैशाख शुक्ल पक्ष प्रारम्भ, **चन्द्रदर्शन** ३० मुहूर्त्ती | ० | २४ | ३३ | ०३ | ५ | ४१ | १९ | १० |
| शिवाजी जयंती, **श्रीपरशुराम जयंती,** १ रबिउल्सानी मुस्लिम | ० | २५ | ३१ | ०३ | ५ | ४० | १९ | ११ |
| भ. ५९/४५ से, **अक्षय तृतीया**, सूर्य कृतिका में ११/२३, श्री **A** | ० | २६ | २८ | ५९ | ५ | ३९ | १९ | ११ |
| भद्रा ३१/५८ तक **A** बदरी-केदार यात्रा प्रारंभ, स. सि. योग: | ० | २७ | २६ | ५८ | ५ | ३९ | १९ | १२ |
| आद्यगुरु शंकराचार्य जयन्ती, शुक्र रोहिणी में २२/०३, स. सि. यो. | ० | २८ | २४ | ५२ | ५ | ३८ | १९ | १३ |
| **सूर्य वृष में ३८/०८, ज्येष्ठ संक्रांति** ३० मुहूर्त्ति, पुण्य मध्यान्ह **B** | ० | २९ | २२ | ५४ | ५ | ३७ | १९ | १३ |
| भद्रा ४९/१५ से, **श्री गंगा जयन्ती,** रविपुष्य योग, गं. मू. | १ | ०० | २० | ३७ | ५ | ३६ | १९ | १४ |
| भद्रा २२/०२ तक, बुध भरणी में ४३/०८, गंडमूलादि | १ | ०१ | १८ | २६ | ५ | ३५ | १९ | १४ |
| **बगुलामुखी जयंती, सीता नवमी,** गंडमूल ( 13/44 तक) | १ | ०२ | १६ | १४ | ५ | ३४ | १९ | १५ |
| | १ | ०३ | १३ | ५८ | ५ | ३४ | १९ | १६ |
| भद्रा ३२/५९ से प्रारम्भ, नैपच्यून वक्री 29/05 घं. मिं. | १ | ०४ | ११ | ४५ | ५ | ३३ | १९ | १७ |
| भद्रा ३/३५ तक, **मोहिनी एकादशी व्रत,** मंगल पूभा में २५/०८ **C** | १ | ०५ | ०९ | २९ | ५ | ३३ | १९ | १८ |
| **शनि प्रदोष व्रतम्** **C** सूर्य सायन मिथुन में २८/१८ घं. मिं. | १ | ०६ | ०७ | १० | ५ | ३२ | १९ | १८ |
| भद्रा ५६/१८ से प्रारम्भ, **नृसिंह जयंती,** शक ज्येष्ठ प्रारम्भ | १ | ०७ | ०४ | ४९ | ५ | ३२ | १९ | १९ |
| चतुर्दशी तिथि का क्षय ०० ०० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |
| भद्रा २३/३१ तक, **बुद्ध पूर्णिमा व्रत, बुद्ध जयंती,** कूर्म जयंती, **D** | १ | ०८ | ०२ | २८ | ५ | ३१ | १९ | १९ |

**नोट**—घण्टा-मिनटों में तिथि, नक्षत्र, योग एवं चन्द्रादि ग्रहों के संचार आगामी पृष्ठों पर देखें।

**B** उपरांत, वक्री प्लूटो बृश्चिक में 25/25 घं. मिं.

**D** बुध कृतिका में ५२/२०, वैशाख स्नान समाप्त, **बुधास्त पूर्वे** ५७/३३

चन्द्रे अष्टम्यां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 16 मई

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | १० | ० | ५ | १ | २ | ११ | ५ |
| ०१ | २७ | १६ | १२ | १५ | १३ | २९ | २७ | २७ |
| १८ | १३ | ४९ | ०३ | ३६ | १३ | ०३ | १४ | १४ |
| १४ | ०० | २७ | ५२ | ५७ | ४५ | १६ | ४० | ४० |
| ५७ ५० | ७१८ २३ | ४३ ११ | १०४ १२ | ३ ३० | ७३ ४२ | ५ १९ | ३ ११ | ३ ११ |
| कृति २ | श्ले. ४ | मूल ४ | आश्ले ४ | हस्त २ | रोह १ | पुर्न ३ | रेव ४ | चित्रा २ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | उ | उ | उ | उ | उ | उ | अ | अ |

**कुं. अष्टमी, प्रातः 5.30**

श. ३ | ९ बु. | १२ रा. | ४ चं. | २ सू. शु. | ११ मं. | ५ | ८ | ६ गु. के. | १० | ७ | ९

चन्द्रे पूर्णिमायां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 23 मई

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ६ | १० | ० | ५ | १ | २ | ११ | ५ |
| ०८ | २६ | २१ | २४ | १५ | २१ | २९ | २६ | २६ |
| ०२ | ५० | ५० | ५६ | १५ | ४९ | ४२ | ५२ | ५२ |
| २६ | १३ | ५५ | ३४ | ५९ | १२ | ०० | २४ | २४ |
| ५७ ३९ | ८५३ ४७ | ४२ ५४ | ११८ २९ | २ १८ | ७३ ३२ | ५ ४७ | ३ ११ | ३ ११ |
| कृति ४ | विशा ३ | पूभा १ | भर ४ | हस्त २ | रोह ४ | पुर्न ३ | रेव ४ | चित्रा २ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | उ | उ | उ | उ | उ | उ | अ | अ |

**कुं. पूर्णिमायां, प्रातः 5.30**

श. ३ | ९ बु. | रा. १२ | ४ | २ सू. शु. | ११ मं. | ५ | ८ | गु. के. ६ | १० | ७ चं. | ९

**वैशाख शुक्ल पक्षफल**—इस पक्ष की रात्रि व्यापिनी तृतीया के प्रथम प्रहर में भगवान् श्रीविष्णु के अंशावतार श्री परशुराम की जयन्ती 10 मई को होगी। 11 मई को **अक्षय तृतीया** के दिन बुधवार होने से, इस दिन को व्रत, दानादि करना अत्यन्त शुभ एवं पुण्य प्रदायक माना गया है। इसको स्वयं सिद्ध मुहूर्त भी माना जाता है। ता. 14 को **ज्येष्ठ संक्रांति** के स्नान-दान आदि का पुण्यकाल दुपै. पश्चात् से प्रारम्भ होगा। ता. 15 को **श्री गंगा सप्तमी** को रवि-पुष्य योग होने से श्री हरिद्वार ( गंगा जी ) में स्नान, दान, पूजार्चन करने का विशेष माहात्म्य होगा। ता. 17 को शक्तिस्वरूपा बगुलामुखी व सीता जी की पूजार्चना करने से ऋण, रोग एवं शत्रुओं का भय नहीं रहता। ता. 20 को **मोहिनी एकादशी,** 21 मई को **शनि प्रदोष,** 22 मई को **नृसिंह** चौदश एवं 23 मई को **बुद्ध पूर्णिमा** का व्रत और भगवान् श्रीविष्णु की पूजार्चन करने से मनोवांछित फलों की प्राप्ति होती है। **लोक भविष्य—ज्येष्ठ संक्रान्ति** ( 14 मई ) शनिवार को 30 मुहूर्त्ति है। सूर्य-शुक्र के योग पर मंगल की दृष्टि होगी। राजनीतिक पार्टियों के बीच विरोध एवं टकराव पैदा होंगे। किसी प्रधाननेता का पद रिक्त हो अथवा केन्द्रिय मन्त्रीमण्डल में विशेष परिवर्तन हों—**सौरेश्चवारे रविसंक्रमश्चेद् दुर्भिक्षमायाति च सर्वधान्यम्। पृथ्वीसरोगानृपतेः प्रजासुभवेन्महायुद्धभयं तदानीम्॥** लोगों में रोग व शोक की वृद्धि तथा युद्धभय हो। **बाज़ार का रुख**—गेहूँ, उड़द, चने, काली मिर्च, खाद्य तेल, सोना, चाँदी, कच्चा लोहा आदि धातुएँ भी तेज भाव होंगी। **ज्येष्ठ संक्रां.** का फल मेष, वृष, कर्क, कन्या, तुला, बृश्चिक, कुम्भ राशि वाले जातकों को लाभदायक रहेगा। **आकाश लक्षण**—इस पक्ष में गर्मी का प्रकोप बढ़ जाएगा, पक्षान्त में कहीं तेज़ गर्म हवाओं के साथ बौछारें भी पड़ेंगी।

**शकुन**—वै. शु. 3 को बूँदा-बाँदी हो, तो अनाज का स्टाक करने से चार मास बाद डेढ़ गुणा लाभ होगा।

# वि. संवत् २०६२, ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष शाकः १९२७

## सन् 2005 ई. ( ता. 24 मई से 6 जून तक )

सूर्य उत्तरायणे, उत्तर गोल, ग्रीष्म ऋतु

भा. स्टैं. टा. जालन्धर

| दिनमान घटी/पल | तिथि | वार | घड़ी | पल | नक्षत्र | घड़ी | पल | योग | घड़ी | पल | करण | घड़ी | पल | तारीखें भा. शक. | प्रवि. | मई | ज्येष्ठ प्र. | चंद्र राशि प्रवेश घटी पल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३४/३३ | १ | मंग | ४४ | ०३ | अनु | २३ | १५ | शिव | २५ | ४० | बा | १७ | १८ | ३ | १५ | 24 | ११ | बृश्चिक |
| ३४/३५ | २ | बुध | ३६ | ४५ | ज्ये. | १८ | ०८ | सिद्ध | १७ | १० | तै | १० | २४ | ४ | १६ | 25 | १२ | ध. १८/०८ |
| ३४/३८ | ३ | गुरू | २९ | ०५ | मूला | १२ | ३३ | साध्य शुभ | ८ ५९ | १५ १८ | व | २ | ५५ | ५ | १७ | 26 | १३ | धनु |
| ३४/४३ | ४ | शुक्र | २१ | ३० | पूषा | ६ | ५८ | शुक्ल | ५० | ३३ | बा | २१ | ३० | ६ | १८ | 27 | १४ | म. २०/३५ |
| ३४/४५ | ५ | शनि | १४ | १५ | उषा श्रव | १ ५६ | ३५ ५० | ब्रह्म | ४२ | १३ | तै | १४ | १५ | ७ | १९ | 28 | १५ | मकर |
| ३४/४५ | ६ | रवि | ७ | ४० | धनि | ५२ | ५८ | ऐंद्र | ३४ | ३३ | व | ७ | ४० | ८ | २० | 29 | १६ | कुं. २४/४८ |
| ३४/४८ | ७ | चंद्र | २ | ०० | शत | ५० | ०५ | वैधृ | २७ | ४० | ब | २ | ०० | ९ | २१ | 30 | १७ | कुम्भ |
| अवम् | ८ | चंद्र | ५७ | २० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ०० |
| ३४/५० | ९ | मंग | ५३ | ४८ | पूभा | ४८ | २० | विष्क | २१ | ४३ | तै | २५ | ३४ | १० | २२ | 31 | १८ | मी. ३३/४० |
| ३४/५० | १० | बुध | ५१ | २३ | उभा | ४७ | ३८ | प्रीति | १६ | ३८ | व | २२ | ३६ | ११ | २३ | जून | १९ | मीन |
| ३४/५३ | ११ | गुरू | ५० | ०३ | रेव | ४८ | ०३ | आयु | १२ | २८ | ब | २० | ४३ | १२ | २४ | 2 | २० | मे. ४८/०३ |
| ३४/५५ | १२ | शुक्र | ४९ | ४८ | अश्वि | ४९ | ३३ | सौभा | ९ | १० | कौ | १९ | ५६ | १३ | २५ | 3 | २१ | मेष |
| ३४/५८ | १३ | शनि | ५० | ३३ | भर | ५२ | ०० | शोभ | ६ | ४० | ग | २० | ११ | १४ | २६ | 4 | २२ | मेष |
| ३५/०० | १४ | रवि | ५२ | १५ | कृति | ५५ | २५ | अति | ५ | ०० | वि | २१ | २४ | १५ | २७ | 5 | २३ | वृ. ७/४५ |
| ३५/०० | अमा | चंद्र | ५४ | ५५ | रोह | ५९ | ४५ | सुक | ४ | ०३ | च | २३ | ३५ | १६ | २८ | 6 | २४ | वृष |

| तिथि | ग्रह लोपदर्शन—प्रातः मंगल याम्योत्तरवृत्तासन्न, 24 मई से बुध पूर्व में अस्त होगा, सायं शुक्र पश्चिम में तथा शनि उससे ऊपर दिखेगा। गुरु पूर्व में चमकता हुआ नजर आएगा। | दै. रा. | सू. अ. | स्प. क. | इ. वि. | सूर्योदय घं. | मिं. | सूर्यास्त घं. | मिं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष, शुक्र मृगशिर में १४/०३, **बुधास्त पूर्वे** 4/32 स्टैं. टा. | १ | ०९ | ०० | ०५ | ५ | ३१ | १९ | २० |
| २ | **नारद जयंती,** सूर्य रोहिणी में २/२०, **बुध वृष में ३१/४३,** गं.मू. | १ | ०९ | ५७ | ४२ | ५ | ३० | १९ | २० |
| ३ | भ. २/५५ से २९/०५ तक, **शनि पुन. ४ कर्क में ४/५०, श्रीगणेश B** | १ | १० | ५५ | १७ | ५ | ३० | १९ | २१ |
| ४ | | १ | ११ | ५२ | ५२ | ५ | २९ | १९ | २२ |
| ५ | सर्वार्थ सिद्ध योगः **B** चतुर्थी व्रत, चंद्रोदय रात्रि 10/32 पर | १ | १२ | ५० | २६ | ५ | २९ | १९ | २३ |
| ६ | भ. ७/४० से ३४/५० तक, **पंचक प्रारंभ** १५/२४ घं. मिं., **शुक्र C** | १ | १३ | ४७ | ५९ | ५ | २९ | १९ | २३ |
| ७ | बुध रोहिणी में १७/०० | १ | १४ | ४५ | २९ | ५ | २९ | १९ | २४ |
| ८ | अष्टमी तिथि का क्षय ०० ०० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |
| ९ | **C मिथुन में** ४०/४० (21/45 घं. मिं.), द्विपुष्कर योग | १ | १५ | ४३ | ०१ | ५ | २८ | १९ | २४ |
| १० | भद्रा २२/३६ से ५१/२३ तक, **जून मासारम्भः** | १ | १६ | ४० | ३१ | ५ | २८ | १९ | २४ |
| ११ | **पंचक समाप्त** २४/४१ घं. मिं., **अपरा एकादशी, भद्रकाली D** | १ | १७ | ३८ | ०० | ५ | २८ | १९ | २५ |
| १२ | **मंगल मीन राशि में** २७/२७, गण्डमूलादि **D** ११, स. सि. योगः | १ | १८ | ३५ | २९ | ५ | २७ | १९ | २५ |
| १३ | भद्रा ५०/३३ से, **शनि प्रदोष व्रत,** शुक्र आर्द्रा में ७/४३ | १ | १९ | ३२ | ५८ | ५ | २७ | १९ | २६ |
| १४ | भद्रा २१/२४ तक, मृगे १ बुधः २२/२०, **गुरु मार्गी १८/४८** | १ | २० | ३० | २५ | ५ | २७ | १९ | २७ |
| अमा | **सोमवती अमावस, भावुक अमा., शनैश्चर जयं.,** वट सावित्री **E** | १ | २१ | २७ | ५३ | ५ | २७ | १९ | २७ |

**नोट**—घण्टा-मिनटों में तिथि, नक्षत्र, योग एवं चन्द्रादि ग्रहों के संचार आगामी पृष्ठों पर देखें।

**E** पूजा, व्रत (अमावस पक्षे, राज.), स्नानदान, स. सि. योगः

चन्द्रे सप्तम्यां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 30 मई

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १० | १० | १ | ५ | २ | ३ | ११ | ५ |
| १४ | ०८ | २६ | ०९ | १५ | ०० | ०० | २६ | २६ |
| ४५ | २० | ५० | २३ | ०३ | २३ | २३ | ३० | ३० |
| ३४ | ०७ | ३१ | १३ | ३६ | ४३ | ५२ | ०७ | ०७ |
| ५७ ३२ | ८३८ ९ | ४२ ३९ | १२९ ४४ | १ ३ | ७३ २६ | ६ १३ | ३ ११ | ३ ११ |
| रोह २ | शत १ | पूभा ३ | कृति ४ | हस्त २ | मृग ३ | पुन ४ | रेव ३ | चित्रा १ |
| ० | मा | मा | मा | व | मा | मा | व | व |
| ० | उ | उ | अ | उ | उ | उ | अ | अ |

कुं. अष्टमी, प्रातः 5.30

शु. ३ | २ सू. बु. | १ | १२ रा. | ११ चं. मं. | १० | ९ | ८ | ७ | ६ गु. के. | ५ | ४ श.

चन्द्रे अमावस्यायां ग्रह स्पष्ट प्रातः 5/30 बजे, 6 जून

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १ | ११ | १ | ५ | २ | ३ | ११ | ५ |
| २१ | १० | ०१ | २४ | १५ | ०८ | ०१ | २६ | २६ |
| २८ | ५९ | ४७ | ४२ | ०० | ५७ | ०८ | ०७ | ०७ |
| ०० | १० | ४० | ५४ | ०१ | २९ | ३४ | ५० | ५० |
| ५७ २५ | ७४५ ३६ | ४२ १२ | १३१ ६ | ० १३ | ७३ २१ | ६ ३७ | ३ १० | ३ १० |
| रोह ४ | रोह १ | पूभा ४ | मृग १ | हस्त २ | आर्द्रा १ | पुन ४ | रेव ३ | चित्रा १ |
| ० | मा | मा | मा | मा | मा | मा | व | व |
| ० | अ | उ | अ | उ | उ | उ | अ | अ |

कुं. अमावस्या, प्रातः 5.30

३ शु. | २ सू. चं. बु. | १ | १२ मं. रा. | ११ | १० | ९ | ८ | ७ | ६ गु. के. | ५ | ४ श.

**ज्येष्ठ कृष्ण पक्षफल—**

इस पक्ष में **अपरा एकादशी** एवं भद्रकाली एका. (2 जून) का व्रत रखने से अज्ञानतावश किए हुए अनेक पापों से मुक्ति मिलती है। 6 जून को **सोमवती अमावस** के दिन हरिद्वार, प्रयाग, कुरुक्षेत्र आदि तीर्थ पर स्नान-दान करना अत्यन्त पुण्यकारक माना जाता है। इसी दिन वैधव्य दोष की शान्ति हेतु स्त्रियों को वटसावित्री का व्रत रखना कल्याणकारी होता है। व्रतारम्भ करने से पूर्व स्त्री शुभासन पर पूर्वाभिमुख बैठकर यह संकल्प करे—**''वैधव्यादि सकलदोष परिहारार्थं ब्रह्मसावित्री-प्रीत्यर्थं च सावित्री व्रतमहं करिष्ये।''** किसी कन्या की जन्मकुण्डली में यदि वैधव्य योग या विवाहारिष्ट योग पड़ा हो, उसे भी यह व्रत (विधिपूर्वक) रखवाया जा सकता है।

**व्यापार-रुख—**पक्षारम्भ से बुध पूर्व में अस्त हुआ है। चावल, दालें, छोटी इलायची, खल-बिनौले, रूई, कपास, चांदी आदि तेज होंगी। इसी दिन शुक्र मृगशिर में गेहूँ, चने, ज्वार में मन्दी परन्तु चीनी, शक्कर में तेजीकारक होगा। ता. 25 को सूर्य रोहिणी में आने से अन्य करियाना वस्तुओं के साथ अरण्डी, अलसी में भी तेजी होगी। चाँदी में मन्दी का रुख होगा। ता. 27 को शनि कर्क में आकर गुरु पर दृष्टि रखेगा। जिससे सोना, चाँदी, लकड़ी, लोहा, हल्दी, केशर, कच्चा लोहा, तैल, शेयरों, मैंथायल व पैट्रो-कैमीकल्ज़ वस्तुओं में तेजी होगी। **ज्येष्ठ मास में पाँच मंगलवार** होने से कहीं उपद्रव, अग्निकाण्ड व हिंसक घटनाएँ व छत्रभंग होने के संकेत हैं। किसी प्रमुख नेता के अपदस्थ या निधन होने के योग हैं॥

**आकाश लक्षण—**इस पक्ष में गर्मी एवं तेज गर्म हवाओं का प्रकोप बढ़ेगा। कहीं कृषि व जन हानि के भी योग हैं।

समय सूर्य मघा नक्षत्र में हो, तो मघा, पूफा, उफा—यह ३ नक्षत्र प्रथम भाग (शिर्) पर आएंगे। इसी क्रम से अन्य सभी २७ नक्षत्रों की स्थापना क्रमानुसार करें। यदि फिर चक्र में लिखे फलानुसार मुहूर्त के शुभाशुभ का निर्णय करें। यदि सूर्य का नक्षत्र प्रथम भाग में पड़े तो मकान में अग्नि का भय हो, यदि पंचम भाग में पड़े तो धन लाभ होगा।

## नूतन गृह प्रवेश मुहूर्त्त सं. २०६२

नूतन (नवीन) गृह प्रवेश में अपने पण्डित जी से पूछ कर रखे गए पूर्व निर्धारित मुहूर्त पर किसी श्रेष्ठ ब्राह्मण द्वारा नव. गृह में **वास्तु शान्ति**, नवग्रह-पूजन-शान्ति, स्वास्ती वाचन एवं पंचदेव गोपूजन आदि के पश्चात् ब्राह्मणों एवं आश्रितजनों को यथाशक्ति भोजन-दानादि एवं कन्या पूजन, सवत्सा गाय, जलपूर्ण कलश तथा ब्राह्मणों को आगे करके शंख ध्वनि एवं मंगल गान सहित नव गृह में प्रवेश करना चाहिए। **ध्यान रहे,** सुप्तभूमि का विचार गृह निर्माण आरम्भ में ही विशेषतया करना चाहिए।

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| वै. कृ. ७, शनि | 30 अप्रै. | १८ वैशा. | उषा. | दुपै. 14/13 के उप., भद्रा के बाद |
| वै. कृ. १२,गुरू | 5 मई | २३ वैशा. | उ.भा. | वृष लग्न, अभिजित् |
| वै. शु. ३, बुध | 11 मई | २९ वैशा. | मृग | वृष, अभिजित, अक्षया (३) |
| वै. शु. ७, रवि | 15 मई | २ ज्येष्ठ | पुष्य | प्र. 8/12 तक, (रवि पुष्य योग) |
| वै.शु ११/१२, शुक्र | 20 मई | ७ ज्येष्ठ | हस्त | मु. 6/59 के बाद, अभिजित |
| ज्ये. कृ. ५, शुक्र | 27 मई | १४ ज्ये. | उषा. | दुपै. 14/05 के बाद, |
| ज्ये. कृ. ६, शनि | 28 मई | १५ ज्ये. | उषा./श्र. | प्रात: 6/07 तक विशेष मु., अभि. |
| ज्ये.कृ. १०,बुध | 1 जून | १९ ज्ये. | उ.भा. | मिथुन, अभिजित् |
| ज्ये.कृ. १२,शुक्र | 3 जून | २१ ज्ये. | अश्वि. | मिथुन, अभिजित् |
| ज्ये. शु. ५, शनि | 11 जून | २९ ज्ये. | पुष्य | प्रात: 11/09 के बाद, अभि. |
| ज्ये.शु. १०, शुक्र | 17 जून | ४ आषा. | चित्रा | कर्क, सिंह (मं. दा.), अभि. |
| ज्ये.शु. ११, शनि | 18 जून | ५ आषा. | स्वा. | प्रात: 8/10 तक, भद्रापूर्व |
| ज्ये.शु. १३, चंद्र | 20 जून | ७ आषा. | अनु. | ल. ५ (मं. का दान), अभि. |
| मार्ग. कृ. २, गु. | 17 नवं. | २ मार्ग. | रोहि. | मुहूर्त प्रात: 10 बजे तक, तदुपरांत मृत्युबाण |
| मा. कृ. ३, शुक्र | 18 नवं. | ३ मार्ग. | मृग | कुम्भ (श. दा.), अभिजित |
| मा.कृ. ५/६, चंद्र | 21 नवं. | ६ मार्ग. | पुष्य | लग्न ९, ११, अभिजित |
| मा. कृ. १२,चंद्र | 28 नवं. | १३ मार्ग. | चित्रा | लग्न ९, ११, अभिजित |
| मा. शु. ५, चंद्र | 5 दिसं. | २० मार्ग. | उषा. | प्रात: 11/04 उप., कुंभ, अभि. |
| मा. शु. ७, बुध | 7 दिसं. | २२ मार्ग. | धनि. | कुम्भ लग्न, अभिजित् |
| मा. शु. १०,शनि | 10 दिसं. | २५ मार्ग. | उभा/रे. | लग्न ९, ११, अभिजित |
| मा. शु. १२, चंद्र | 12 दिसं. | २७ मार्ग. | अश्वि. | धनु लग्न (प्रात: 8/13 तक) |

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| ( सन् 2006 ई. में ) | | | | |
| मा.शु. १/२, चंद्र | 30 जन. | १७ माघ | धनि. | ल. कुम्भ (चं. दा.), अभि. |
| मा. शु. ६, शुक्र | 3 फर. | २१ माघ | रेव. | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ७, शनि | 4 फर. | २२ माघ | अश्वि. | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ११,बुध | 8 फर. | २६ माघ | मृग. | कुम्भ, मेष, अभिजित |
| मा. शु. १३,शुक्र | 10 फर. | २८ माघ | पुन. | कुम्भ, मेष, अभिजित |
| फा. कृ. ५, शनि | 18 फर. | ७ फागु. | चित्रा | मेष ल. 10/44 के बाद, अभि. |
| फा.कृ. १२,शनि | 25 फर. | १४ फागु. | उषा. | मेष, अभिजित् |
| फा. शु. ३, गुरू | 2 मार्च | १९ फागु. | रेवती | मेष (चं. दा.), अभिजित |
| फा. शु. ७, चंद्र | 6 मार्च | २३ फागु. | रोहि. | मेष, अभिजित्। |

## पुरातन गृह प्रवेश मुहूर्त्त सं. २०६२

पुराने (पुरातन) गृह प्रवेश के मुहूर्तों के लिए ऊपर दिए गए नूतन गृह-प्रवेश मुहूर्तों के अतिरिक्त नीचे लिखे मुहूर्त भी ग्रहणीय रहेंगे। अस्थाई तौर पर किराये आदि के मकान में प्रवेश के लिए निम्नलिखित मुहूर्त ग्राह्य होंगे। पुरातन गृह प्रवेश के समय भी नवग्रह पूजन, शान्ति एवं देव पूजन, ब्राह्मण भोजन आदि कृत्य करने कल्याणकारी होंगे।

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| वै. कृ. ८, रवि | 1 मई | १९ वैशा. | श्रवण | लग्न वृष, अभिजित |
| ज्ये.कृ. ७/८, चंद्र | 30 मई | १७ ज्ये. | शत. | लग्न ३, अभिजित् |
| ज्ये.शु. ३/४,शुक्र | 10 जून | २८ ज्ये. | पुष्य | दुपै. 12/39 उप. |
| आ.शु. ११, चंद्र | 18 जुला. | ३ श्राव. | अनु. | सिंह ल. प्रा. 9/13 उप., अभि. |
| आ.शु. ५, गुरू | 21 जुला. | ६ श्राव. | उ.षा. | सिंह ल. 9/54 तक, अभि. |
| श्रा.कृ. पूर्ण शुक्र | 22 जुला. | ७ श्राव. | श्रवण | वृश्चिक, अभिजित् |
| श्रा.कृ. २/३, शनि | 23 जुला. | ८ श्राव. | धनि. | सिंह, अभिजित् |
| श्रा. कृ. ५, चंद्र | 25 जुला. | १० श्राव. | उ.भा. | अभिजित्, वृश्चिक |
| श्रा. कृ. १२,चंद्र | 1 अग. | १७ श्राव. | मृग. | सिंह, अभिजित |
| श्रा. शु. ६, गु. | 11 अग. | २७ श्राव. | चित्रा | सिंह, (श. दा.), अभिजित |
| श्रा. शु. ७, शुक्र | 12 अग. | २८ श्राव. | स्वा. | सिंह (प्रा. 7/03 उप.), अभि. |
| श्रा.शु. १३/१४,गुरू | 18 अग. | ३ भादों. | श्रव. | मु. दुपै. 12/30 उप. |
| भा. कृ. ५, बुध | 24 अग. | ९ भादों. | अश्वि. | अभिजित्, धनु. |
| भा. कृ. ८, शनि | 27 अग. | १२ भादों. | मृग. | मुहू. प्रात: 9/15 तक |
| भा. कृ. १२,बुध | 31 अग. | १६ भादों. | पुन. | मु. प्रात: 7/13 तक |
| भा. शु. ५, गु. | 8 सितं. | २४ भादों | स्वा. | अभिजित्, वृश्चिक |
| भा. शु.११, बुध | 14 सितं. | ३० भादों | उ.षा. | मु. प्रात: 10/22 तक |

## विपणि (दुकान आदि व्यवसाय) शुरू करने के मुहूर्त्त सं. २०६२

विपणि (दुकान) अथवा मध्यम स्तरीय कारोबार शुरु करने के मुहूर्त सभी प्रकार के व्यवसाय को प्रारम्भ करने में ग्राह्य होंगे। व्यवसाय प्रारम्भ करने से पूर्व मुहूर्त वाले दिन अपने कार्यालय में किसी विद्वान् ब्राह्मण द्वारा श्री गणपति सहित पंचदेव पूजा, नवग्रह पूजन, कलशस्थापनादि के पश्चात् ब्राह्मण भोजन एवं यथाशक्ति दानादि करना चाहिए।

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| वै. कृ. ७, शनि | 30 अप्रै. | १८ वैशा. | उ.षा. | मुहूर्त दुपै. 14/13 के बाद |
| वै. कृ. ८, रवि | 1 मई | १९ वैशा. | श्रव. | लग्न वृष, अभिजित |
| वै. कृ. १२,गुरू | 5 मई | २३ वैशा. | उ.भा. | वृष लग्न, अभिजित् |
| वै. शु. ३, बुध | 11 मई | २९ वैशा. | मृग. | ल. वृष, अभि. (अक्षया ३) |
| वै. शु. ७, रवि | 15 मई | २ ज्ये. | पुष्य | मु. प्रात: 8/12 बजे तक |
| वै. शु. ११, शुक्र | 20 मई | ७ ज्ये. | हस्त | मु. प्रात: 6/59 के बाद, अभि. |
| ज्ये. कृ. ५, शुक्र | 27 मई | १४ ज्ये. | उषा. | दुपै. 14/05 उपरान्त |
| ज्ये.कृ. ५/६, शनि | 28 मई | १५ ज्ये. | श्रव. | अभिजित् |
| ज्ये. कृ. ६, रवि | 29 मई | १६ ज्ये. | धनि. | मु. प्रात: 8/32 तक |
| ज्ये.कृ. १०,बुध | 1 जून | १९ ज्ये. | उ.भा. | लग्न मिथुन, अभिजित् |
| ज्ये.कृ. १२,शुक्र | 3 जून | २१ ज्ये. | अश्वि | मिथुन, अभिजित |
| ज्ये. शु. ५, शनि | 11 जून | २९ ज्ये. | पुष्य | प्रात: 11/09 के बाद, अभि. |
| ज्ये.शु. १०, शुक्र | 17 जून | ४ आषा. | चित्रा | लग्न सिंह, अभिजित |
| ज्ये.शु. ११, शनि | 18 जून | ५ आषा. | स्वा. | प्रात: 8/10 तक, भद्रापूर्वे |
| ज्ये.शु. १३, चंद्र | 20 जून | ७ आषा. | अनु | लग्न ५ (मं. दा.), अभि. |
| आ.कृ. ३, शुक्र | 24 जून | ११ आषा. | उ.षा. | मुहूर्त प्रात: 9/12 तक |
| आ. कृ. ५, रवि | 26 जून | १३ आषा. | धनि. | मुहूर्त प्रात: 9/32 तक |
| आ. कृ. ८, बुध | 29 जून | १६ आषा. | रेव. | मुहूर्त प्रात: 11/23 तक |
| आ.कृ. १०, गु. | 30 जून | १७ आषा. | अश्वि | मुहूर्त प्रात: 10/51 के बाद |
| आ. शु. ७, बुध | 13 जुला. | ३० आषा. | हस्त | लग्न ७, अभिजित |
| आ. शु. ११,चंद्र | 18 जुला. | ३ श्राव. | अनु | ल. सिंह 9/13 के बाद, अभि. |
| आ.शु. १५, गु. | 21 जुला. | ६ श्राव. | उषा. | ल. सिंह (प्रात: 8/54 तक) |
| श्रा.कृ.२/३, शनि | 23 जुला. | ८ श्राव. | धनि. | ल. सिंह (8/02 उप.), वृश्चि. |
| श्रा. कृ. ५, चंद्र | 25 जुला. | १० श्राव. | उभा. | लग्न वृश्चि., अभिजित |
| श्रा. कृ. ११, र. | 31 जुला. | १६ श्राव. | रोहि. | सिंह, वृश्चि., अभिजित |
| श्रा.कृ. १२, चंद्र | 1 अग. | १७ श्राव. | मृग. | सिंह, अभिजित |
| श्रा. शु. ७, शुक्र | 12 अग. | २८ श्राव. | स्वा. | सिंह, अभिजित |
| श्रा.शु.१२/१३, बु | 17 अग. | २ भाद्र. | उषा. | मुहूर्त्त दुपै. 14/12 उप. |

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| श्रा.शु. १५, शुक्र | 19 अग. | ४ भाद्र. | धनि. | अभिजित, लग्न ८, |
| भा. शु. ५, गु. | 8 सितं. | २४ भाद्र. | स्वा. | मुहूर्त 6/17 उप., अभिजित |
| भा. शु. ११,बुध | 14 सितं. | ३० भाद्र. | उषा. | अभिजित |
| मा. कृ. ३, शुक्र | 18 नवं. | ३ मार्ग. | मृग. | अभि., ल. कुम्भ (चं.श.दा.) |
| मा. कृ. ५/६ चं. | 21 नवं. | ६ मार्ग. | पुष्य | अभिजित, कुम्भ |
| मा. कृ. ११,रवि | 27 नवं. | १२ मार्ग. | हस्त | लग्न धनु., अभिजित |
| मा. कृ. १२,चंद्र | 28 नवं. | १३ मार्ग. | चित्रा | लग्न धनु, अभिजित |
| मा. शु. १०,शनि | 10 दिसं. | २५ मार्ग. | रेवती | लग्न ९, ११, अभिजित |
| मा. शु. ११, रवि | 11 दिसं. | २६ मार्ग. | रे, अ. | मु. प्रात: 11/02 तक, भद्रापूर्व |
| मा. शु. १२, चंद्र | 12 दिसं. | २७ मार्ग. | अश्वि. | ल. धनु (प्रात: 8/13 तक) |
| ( सन् 2006 ई. में ) | | | | |
| मा.कृ. ७/८,रवि | 22 जन. | ९ माघ | चित्रा | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा.शु. १/२, चंद्र | 30 जन. | १७ माघ | धनि. | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ३, बुध | 1 फर. | १९ माघ | पू.भा. | मु. प्रात: 8/58 तक (बु. दा.) |
| मा. शु. ६, शुक्र | 3 फर. | २१ माघ | रेवती | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ७, शनि | 4 फर. | २२ माघ | अश्वि. | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ११,बुध | 8 फर. | २६ माघ | मृग. | कुम्भ, मेष, अभिजित |
| मा. शु. १३,शुक्र | 10 फर. | २८ माघ | पुन. | कुम्भ, मेष, अभिजित |
| फा. कृ. ५, शनि | 18 फर. | ७ फागु. | चित्रा | मे. ल. 10/44 के बाद, अभि. |
| फा. कृ. ६, रवि | 19 फर. | ८ फागु. | स्वाती | लग्न मेष, अभिजित |
| फा.कृ. १२,शनि | 25 फर. | १४ फागु. | उ.षा. | मेष, अभिजित |
| फा. शु. २, बुध | 1 मार्च | १८ फागु. | पू.भा. | मेष, अभिजित |
| फा. शु. ३, गु. | 2 मार्च | १९ फागु. | रेव. | मेष (चं. दा.), अभिजित |
| फा. शु. ७, चंद्र | 6 मार्च | २३ फागु. | रोहि. | मेष, अभिजित |

## यज्ञोपवीत (उपनयन) मुहूर्त वि. सं. २०६२

### उपनयन में ज्येष्ठ पुत्र के लिए ज्येष्ठ मास का त्याग करें

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त विवरण |
|---|---|---|---|---|
| वै. शु. ३, बुध | 11 मई | २९ वैशा. | मृग. | लग्न वृष, अभिजित |
| वै. शु. ७, रवि | 15 मई | २ ज्ये. | पुष्य | मुहूर्त लग्न ४, अभिजित |
| वै. शु. १०, बुध | 18 मई | ५ ज्ये. | पू.फा. | लग्न कर्क, अभिजित |
| वै. शु. ११/१२,शु. | 20 मई | ७ ज्ये. | हस्त | लग्न कर्क, अभिजित |
| ज्ये. कृ. ७, चंद्र | 30 मई | १७ ज्ये. | शत. | मुहूर्त प्रात: 6/17 तक |
| ज्ये. शु. २/३, गु. | 9 जून | २७ ज्ये. | आर्द्रा | लग्न सिंह, अभिजित |
| ज्ये. शु. ५, रवि | 12 जून | ३० ज्ये. | आश्ले | लग्न सिंह, अभिजित |
| ज्ये. शु. १०,शु. | 17 जून | ४ आषा. | चित्रा | लग्न सिंह, अभिजित |
| ज्ये. शु. १३,चंद्र | 20 जून | ७ आषा. | अनु | ल. सिंह (मं. दान), अभि. |

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| ( सन् 2006 ई. में ) | | | | |
| मा. कृ. ७, रवि | 22 जन. | ९ माघ | चित्रा | लग्न ११, अभिजित |
| मा.शु. १/२, चंद्र | 30 जन. | १७ माघ | धनि. | कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ३, बुध | 1 फर. | १९ माघ | पू.भा. | मु. प्रात: 8/58 तक, बुध दान |
| माघ शु. ६, शुक्र | 3 फर. | २१ माघ | रेव. | कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. १२,गुरू | 9 फर. | २७ माघ | आर्द्रा | कुम्भ, मेष, अभिजित |
| फा. कृ. २, बुध | 15 फर. | ४ फागु. | पू.फा. | मेष, अभिजित |
| फा. शु. २, बुध | 1 मार्च | १८ फागु. | पूभा. | मेष, अभिजित |
| फा. शु. ३, गु. | 2 मार्च | १९ फागु. | रेव. | मेष, (चं. दा.), अभिजित |
| फा. शु. ७, चंद्र | 6 मार्च | २३ फागु. | रोहि. | मेष, अभिजित |

## द्विरागमन (मुकलावा) मुहूर्त सं. २०६२

विवाह उपरांत पिता के गृह में आकर दूसरी बार पुन: पति के गृह में जाने को द्विरागमन (मुकलावा) कहते हैं। विवाह के दिन से १६ दिन के भीतर ही द्विरागमन हो, तो निर्धारित मुहूर्त्तों के बिना भी वधू प्रवेश या द्विरागमन करवाना शुभ होता है। यद्यपि १६ दिन के भीतर भी द्विरागमन हो, तो भी अमावस, रिक्ता तिथि अथवा शूल, वार आदि अशुभ योगों का भी विचार कर लेना चाहिए। इसके अतिरिक्त, नवविवाहिता स्त्री को विवाह के बाद द्विरागमन अथवा यात्रा में सम्मुख शुक्र एवं दक्षिण शुक्र का भी विचार किया जाता है—अर्थात् शुक्र जिस दिशा (पूर्व या पश्चिम) में उदित होता हो, उस दिशा में शुक्र सम्मुख तथा उससे दाहिनी ओर की दिशा दक्षिणस्थ मानी जाती है। मुकलावा के निम्न मुहूर्त विवाहोपरांत १६ दिन के पश्चात् ही विशेषत: ग्रहणीय होंगे।

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त विवरण |
|---|---|---|---|---|
| वै. कृ. १२,गुरू | 5 मई | २३ वैशा. | उ.भा. | लग्न वृष, अभिजित |
| वै. शु. ३, बुध | 11 मई | २९ वैशा. | मृग. | लग्न वृष, अभिजित |
| वै.शु. ११/१२, शुक्र | 20 मई | ७ ज्ये. | हस्त | कर्क, अभिजित |
| ज्ये. कृ. ५, शुक्र | 27 मई | १४ ज्ये. | उ.षा. | दुपै. 14/05 के उपरांत |
| ज्ये. कृ. ६, रवि | 29 मई | १६ ज्ये. | धनि | मु प्रात: 8/32 तक, सूर्य का दान |
| ज्ये.कृ. १०, बुध | 1 जून | १९ ज्ये. | उभा. | मिथुन, अभिजित |
| ज्ये.कृ. १२,शुक्र | 3 जून | २१ ज्ये. | अश्वि. | मिथुन, अभिजित |
| ज्ये. शु. १३,चंद्र | 20 जून | ७ आषा. | अनु. | लग्न ५ (मं. दा.), अभिजित |
| मा. कृ. २, गु. | 17 नवं. | २ मार्ग. | रोहि. | मु. प्रात: 10 बजे तक |
| मा. कृ. ३, शुक्र | 18 नवं. | 3 मार्ग. | मृग | कुम्भ (श. दा.), अभिजित |
| मा. कृ. ५, रवि | 20 नवं. | ५ मार्ग. | पुर्न. | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा.कृ. ५/६, चंद्र | 21 नवं. | ६ मार्ग. | पुष्य | लग्न धनु, कुंभ, अभिजित |
| मा.कृ. ११/१२, रवि | 27 नवं. | १२ मार्ग. | चित्रा | लग्न धनु, कुम्भ, अभिजित |
| मा. कृ. १२,चंद्र | 28 नवं. | १३ मार्ग. | चित्रा | लग्न धनु, कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ७, बुध | 7 दिसं. | २२ मार्ग. | शत. | मुहूर्त दुपै. 12/16 उपरांत |
| मा. शु. १२, चंद्र | 12 दिसं. | २७ मार्ग. | अश्वि. | मुहूर्त प्रात: 8/13 तक |
| ( सन् 2006 ई. में ) | | | | |
| फा. कृ. ६, रवि | 19 फर. | ८ फागु. | स्वाती | मेष, अभिजित |
| फा.कृ. १०, गु. | 23 फर. | १२ फागु. | मूला | मुहूर्त प्रात: 10/51 के बाद |
| फा. शु. २, बुध | 1 मार्च | १८ फागु. | पूभा. | मेष, अभिजित |
| फा. शु. ३, गु. | 2 मार्च | १९ फागु. | रेव. | मेष (चं. दा.), अभिजित |
| फा. शु. ७, चंद्र | 6 मार्च | २३ फागु. | रोहि. | मेष, अभिजित |

## सर्वदेव प्रतिष्ठा (मूर्ति स्थापना) मुहूर्त्त

सर्वदेव प्रतिष्ठा मुहूर्त्त देवी-देवताओं की मूर्त्ति स्थापना, जलाशय, तालाब, बावड़ी, कुआं आदि के निर्माण हेतु भी ग्रहणीय होंगे। प्राय: सात्विक देवी-देवताओं की मूर्त्ति स्थापना में उत्तरायण मास विशेष प्रशस्त माने जाते हैं। उत्तरायण में मुहूर्त्तों के अतिरिक्त भगवान् विष्णु की मूर्त्ति स्थापना में वामन जयन्ती, मत्स्य जयंती, अक्षया तृतीया, श्री कृष्ण मन्दिर की प्रतिष्ठा हेतु कृष्ण जन्माष्टमी, मार्गशीर्ष मास भी विशेष प्रशस्त है।

इसी भान्ति **श्री गणेश प्रतिमा** की स्थापना में उभा., रेवती नक्षत्र, मंगलवार, गणेश चतुर्थी विशेषकर भाद्रपद, माघ, वैशाख, कृष्ण एवं शुक्ल चतुर्थी तिथि विशेषत: शुभ मानी जाती हैं।

**श्री विष्णु, राम की मूर्त्ति स्थापना** में वैशाख आदि उत्तरायण मासों के अतिरिक्त श्री परशुराम जयंती, अक्षया तृतीया, रामनवमी, विजयादशमी, दीपावली आदि विशेष शुभ है। श्री विष्णु प्रतिमा में माघ मास वर्जित होता है। भैरव आदि तामस देवों के लिए मार्गशीर्ष मास विशेष ग्राह्य होता है।

**श्री शिव मूर्त्ति,** शिवलिंग की प्रतिष्ठा में श्रावण एवं फाल्गुण मास की चतुर्दशी (शिवरात्री) विशेषतया प्रशस्त है।

**श्री दुर्गा माता,** श्री महालक्ष्मी, सरस्वती, गौरी एवं काली माता की भी प्रतिष्ठा में दक्षिणायण (गुर्वास्तादि रहित) मास में नवरात्रे, अष्टमी/नवमी तिथि, मूला नक्षत्र, दीवाली एवं बसन्त पंचमी, नवरात्रे विशेष शुभ माने जाते हैं।

**श्री हनुमान जी** की मूर्त्ति स्थापना में चैत्र शु. पूर्णिमा, कार्तिक कृष्ण चौदश, मंगल, रविवार एवं आर्द्रा नक्षत्र विशेष शुभ माने जाते हैं। आगे दिए गए मुहूर्त भगवान् विष्णु, राम, शिव-शक्ति माता, श्री गणेश हनुमान आदि देवों के लिए शुभ एवं ग्राह्य होंगे।

# सर्वदेव प्रतिष्ठा ( मूर्त्ति स्थापना ) मुहूर्त्त

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| वै. कृ. ७, शनि | 30 अप्रै. | १८ वैशा. | उ.षा. | दुपै. 14/13 के बाद, सूर्य, शनि |
| वै. कृ. ८, रवि | 1 मई | १९ वैशा. | श्रव. | लग्न वृष, अभि. श्री दुर्गा |
| वै. कृ. १२, गु. | 5 मई | २३ वैशा. | उ.भा. | वृष, अभि., श्रीविष्णु श्रीराम कृष्ण |
| वै. शु. २, मंग. | 10 मई | २८ वैशा. | रोहि. | ल. २, अभि (श्रीराम, श्रीहनुमान) |
| वै. शु. ३, बुध | 11 मई | २९ वैशा. | मृग. | ल. २, अभि., (श्री विष्णु, श्री राम, दुर्गा-शक्ति, कृष्ण-राधा के लिए विशेष) |
| वै. शु. ७, रवि | 15 मई | २ ज्ये. | पुष्य | मु. प्रातः 8/12 तक ( सूर्य, श्री हनुमान के लिए विशेष) |
| वै. शु. ११, शुक्र | 20 मई | ७ ज्ये. | हस्त | मु. प्रातः 6/59 के बाद, अभि. (सर्वदेव के लिए) |
| वै.शु. १३/१४, रवि | 22 मई | ९ ज्ये. | स्वा. | शिव-शक्ति, श्री हनुमान विशेष |
| ज्ये.कृ. ५, शुक्र | 27 मई | १४ ज्ये. | उ.षा. | दुपै. 14/05 उप., (विष्णु व शेषनाग के लिए विशेष) |
| ज्ये.कृ. ५/६, शनि | 28 मई | १५ ज्ये. | श्रव. | अभि., (शिव, शक्ति, कार्तिकेय) |
| ज्ये. कृ. ६, रवि | 29 मई | १६ ज्ये. | धनि. | मुहूर्त प्रातः 8/32 तक (शिव, सूर्य कार्तिकेय) |
| ज्ये.कृ. १०, बुध | 1 जून | १९ ज्ये. | उभा. | मिथुन, अभि., सर्वदेव |
| ज्ये.कृ. १२, शुक्र | 3 जून | २१ ज्ये. | अश्वि | मि., अभि., श्री विष्णु लक्ष्मी |
| ज्ये. शु. ५, शनि | 11 जून | २९ ज्ये. | पुष्य | प्रातः 11/09 के बाद, अभि. शिव, शनि |
| ज्ये.शु. १०, शनि | 17 जून | ४ आषा. | चित्रा | सिंह, अभि., सर्वदेव |
| ज्ये.शु. ११, शनि | 18 जून | ५ आषा. | स्वा. | प्रातः 8/10 तक, शिव, शनि |
| ज्ये. शु. १२, चंद्र | 20 जून | ७ आषा. | अनु. | सिंह (मं. दा.), अभि. सर्वदेव |
| भा. कृ. ४, मंग. | 23 अग. | ८ भादों. | रेवती | प्रातः 10/10 उप., श्री गणेश |
| मा. शु. ४, बुध | 7 सितं. | २३ भाद्र. | चित्रा | ल. ८, अभि., श्री गणेश जी |
| मा. कृ. ३, शुक्र | 18 नवं. | ३ मार्ग. | मृग. | ल. कुंभ, अभि., गौरी, दुर्गा |
| मा.कृ. ५/६, चंद्र | 21 नवं. | ६ मार्ग. | पुष्य | कुंभ, अभि., गौरी, शक्ति |
| मा. कृ. ११, रवि | 27 नवं. | १२ मार्ग. | हस्त | ल. धनु. अभि., शिव-शक्ति |
| मा. कृ. ११, रवि | 11 दिसं. | २६ मार्ग. | रेव. | मु. प्रातः 11/02 तक, कृष्ण-राधा |
| मा. शु. १२, चंद्र | 12 दिसं. | २७ मार्ग. | अश्वि | मु. प्रातः 8/15 तक (विष्णु लक्ष्मी के लिए विशेष) |
| ( सन् 2006 ई. में ) | | | | |
| मा. कृ. ३, बुध | 18 जन. | ५ माघ | पूफा. | श्री गणेश जी |
| मा.कृ. ७/८, रवि | 22 जन. | ९ माघ | चित्रा | ल. कुंभ, अभि. (शिव, सूर्य) |
| मा.शु. १/२, चंद्र | 30 जन. | १७ माघ | धनि. | ल. कुंभ, अभि., सर्वदेव |
| मा. शु. ३, बुध | 1 फर. | १९ माघ | पूभा. | मु. प्रातः 8/58 तक, गौरी सर्वदेव |
| मा. शु. ६, शुक्र | 3 फर. | २१ माघ | रेव. | ल. कुंभ, अभि., शिव परिवार |
| मा. शु. ७, शनि | 4 फर. | २२ माघ | अश्वि | ल. कुंभ, अभि., सूर्यादि देव |
| मा. शु. ११, बुध | 8 फर. | २६ माघ | मृग. | कुंभ, मेष, अभि., सर्वदेव |
| मा. शु. १३, शुक्र | 10 फर. | २८ माघ | पुर्न. | कुंभ, मेष, अभि., शिव परिवार |
| फा. कृ. ५, शनि | 18 फर. | ७ फागु. | चित्रा | मु. 10/44 के बाद, अभि., शिव परिवार |
| फा. कृ. ६, रवि | 19 फर. | ८ फागु. | स्वाती | मेष, अभि., सूर्यादि देव |
| फा.कृ. १२, शनि | 25 फर. | १४ फागु. | उ.षा. | ल. मेष, अभि., श्री शिव, शनि |
| फा. शु. ३, गुरू | 2 मार्च | १९ फागु. | रेव. | मेष ( चं. दा. ), अभि., श्री दुर्गा आदि शक्ति |
| फा. शु. ७, चंद्र | 6 मार्च | २३ फागु. | रोहि. | ल. मेष, अभि., विष्णु, सूर्यादि |

## अभिजित मुहूर्त्त

**पुराणानुसार अभिजित मुहूर्त्त** काल में क्रियमाण सभी कर्म प्रायः सफल होते हैं। भगवान् विष्णु के सुदर्शन चक्र की भान्ति अभिजित् मुहूर्त्त सब दोषों को नाश कर देता है—

**दिनमध्यगते सूर्ये मुहूर्त्ते हि अभिजित् प्रभुः।**
**चक्रमादाय गोविन्दः सर्वान्दोषान्निकृन्तति॥**

दिनमान के अर्ध भाग में स्थानीय सूर्योदय जमा कर देने से अभिजित् मुहूर्त्त का मध्य भाग निकल आता है। **'नारद पुराण'** के अनुसार **अभिजित्** के मध्याह्न काल से १ घटी अर्थात् २४ मिनट पूर्व और मध्याह्न से २४ मिनट पश्चात् तक के समय को **अभिजित् काल** कहा जाता है।

**उदाहरण**—मान लो, आपने २८ नवम्बर को अभिजित मुहूर्त्त का समय जानना है, तो उस दिन के दिनमान (२५/३० घटी पल) का अर्धभाग १२ घड़ी, ४५ पल होंगे। इस अर्ध भाग के ५ घंटे, ६ मिनट बनते हैं। इनके उस दिन में जालन्धर के सूर्योदय ७/१० घं. मिं. में जमा कर देने से दुपै. १२ बजकर १६ मिनट पर अभिजित मुहूर्त्त का मध्यकाल होगा। इससे २४ मिनट पूर्व अर्थात् ११/५२ घं. मिं. से अभिजित का प्रारम्भ काल तथा (१२/१६ + ००/२४ मिनट = १२ घं. ४० मिनट पर अभिजित का समाप्ति काल (घंटा मिंट) होगा।

## स्वयं सिद्ध मुहूर्त्त

**चैत्र शुक्ल प्रतिपदा, अक्षया तृतीया, विजयादशमी, दीपावली** स्वयं सिद्ध (अणपुच्छ) मुहूर्त्त कहलाती हैं। आवश्यक परिस्थितिवश गृहारंभादि मुहूर्त्तों में कोई मुहूर्त्त न बन पड़े तो इन स्वयं सिद्ध मुहूर्त्तों में से शुभ कार्य का सम्पादन कर सकते हैं।

## नामकरण संस्कार मुहूर्त्त २०६२

### (अन्न प्राशन मुहूर्त्त में भी ग्राह्यं)

अपनी कुल परम्परा अनुसार सूतक समाप्ति के पश्चात् जन्मदिन से १०, ११, १२, १३, १६, १९ या २२वें या ४१वें तथा **विपणि** में दिए गए शुभ मुहूर्त्तों में नामकरण संस्कार करना चाहिए। मनुष्य के बाह्य एवं आन्तरिक व्यक्तित्व के विकास में उसकी प्रसिद्ध नाम राशि का विशेष महत्त्व होता है। व्यापार, व्यवहार, सर्विस, संकल्पपूर्वक दान दीक्षा-मंत्र-सिद्धि आदि कार्यो में नाम की ही प्रधानता रहती है। नामकरण संस्कार अपने कुल के वृद्ध व्यक्ति, महात्मा, गुरु, पण्डित, ज्योतिषी, पिता या कुल पुरोहित जी से परामर्श के अनुसार अथवा जन्म-नक्षत्र के चरणाक्षर से प्रारम्भ होने वाले अक्षर से युक्त किसी महान् पुरूष, कुलदेवता, ईश्वर या देववाचक, मंगल/कल्याणार्थक तथा कानों को मधुर लगने वाले अक्षर वाला नाम रखना चाहिए। यदि जन्म नक्षत्र/राशि पाप ग्रह से युक्त या दृष्ट हो, तो लग्न, लग्नेश या भाग्येश ग्रह से सम्बन्धित राशि वाले अक्षर से प्रारम्भ होने वाला नाम रखना चाहिए। उस दिन किसी ब्राह्मण द्वारा स्वास्ती वाचन, पंचदेव एवं नवग्रह पूजनादि करवा कर **ब्राह्मण** का भोजन, वस्त्र, फल दक्षिणा आदि द्वारा सत्कार करना चाहिए।

## चुनाव में खड़े होने का मुहूर्त्त

**शुभ तिथियाँ**—(१ कृ.), २, ३, ५, ९, १०, १२ एवं १५ शुक्ल।

**शुभ वार**—सोम, बुध, गुरु एवं शुक्रवार।

**शुभ नक्षत्र**—अश्विनी, रोहिणी, पुर्न, पुष्य, तीनों उत्तरा, हस्त, अनुराधा, श्रवण, धनिष्टा, रेवती।

**शुभ लग्न**—(इ) १, ४, ७, १०।

**विशेष**—केन्द्र-त्रिकोण में शुभ ग्रह हों, ३, ६, ११वें पाप ग्रह हो। लग्न एवं लग्नेश पर शुभ ग्रह की दृष्टि हो। बुध, शुक्र, गुरु उदित हों। चन्द्र बली हो तथा प्रत्याशी की राशि मुहूर्त्त वाले दिन-छटे, आठवें एवं १२वें न हो।

संसद् में शपथ ग्रह के समय **स्थिर लग्न** प्रशस्त होता है।

# श्री मद्भागवत, हरिवंशपुराण, रामायण आदि प्रारम्भ मुहूर्त्त सम्वत् २०६२ वि.

वैसे तो भगवान् श्री हरि की कथा किसी भी स्थिति या समय में गाई जा सकती है, परन्तु श्री मद्भागवत्, श्रीहरिवंश पुराण, रामायण, शिव महापुराण आदि पूज्य ग्रन्थों के पाठ का प्रारम्भ शास्त्र निर्धारित तिथि, नक्षत्र, वार, मास आदि के अनुसार किया जाए, तो विशेष अधिक पुण्यफल प्रद होता है। सुनिश्चित मुहूर्त्तों में भी कृष्ण पक्ष की अपेक्षा शुक्ल पक्ष **श्रेष्ठतर** माना गया है। इनमें भी श्री मद्भागवत् व श्री हरिवंश पुराण के लिए वैशाख, आषाढ़, श्रावण, **भाद्रपद,** कार्तिक एवं माघ मास तथा अष्टमी तिथि एवं भाद्रपद भी शुभ माने जाते हैं। श्री रामचरितमानस तथा देवी भागवत (श्री दुर्गा पाठ) के लिए चैत्र व आश्विन नवरात्रे, दक्षिणायन, प्रतिपदा, तृतीया तथा नवमी तिथि भी प्रशस्त मानी जाती है। श्री शिवमहापुराण के लिए श्रावण एवं माघ फाल्गुण आदि उत्तरायण मास शुभ माने गए हैं। संवत् २०६२ में श्रीमद्भागवत्, हरिवंश एवं रामायण आदि के पाठारम्भ हेतु विशेष मुहूर्त्त लिखे

| पक्ष तिथि वार | तारीख | प्रविष्टे | नक्षत्र | मुहूर्त्त विवरण ( घं. मिं. ) |
|---|---|---|---|---|
| वै. कृ. ६, शुक्र | 29 अप्रै. | १७ वैशा. | पू.षा. | अभिजित, (आवश्यके) |
| वै. कृ. ८, रवि | 1 मई | १९ वैशा. | श्रव. | ल. वृष, अभि., भगवान् कृष्ण |
| वै. कृ. ९, चंद्र | 2 मई | २० वैशा. | धनि. | वृष, अभि. (रामायण) |
| वै. कृ. १२, गु. | 5 मई | २३ वैशा. | उ.भा. | लग्न वृष, अभिजित |
| वै. शु. ३, बुध | 11 मई | २९ वैशा. | मृग. | ल. वृष, अभि. (अक्षया ३) |
| वै. शु. ७, रवि | 15 मई | २ ज्ये. | पुष्य | प्रातः 8/12 तक |
| वै. शु. ११, शुक्र | 20 मई | ७ ज्ये. | हस्त | मु. 6/59 के बाद, अभि. |
| वै. शु. ६, रवि | 29 मई | १६ ज्ये. | धनि. | मु. प्रातः 8/32 तक |
| ज्ये. शु. १०, शुक्र | 17 जून | ४ आषा. | चित्रा | लग्न सिंह, अभिजित |
| ज्ये. शु. १३, चंद्र | 20 जून | ७ आषा. | अनु | लग्न सिंह, अभिजित |
| आ. शु. ७, बुध | 13 जुला. | ३० आषा. | हस्त | लग्न तुला, अभिजित |
| आ. शु. ११, चंद्र | 18 जुला. | ३ श्राव. | अनु. | मु. 9/13 के बाद, अभिजित |
| आ. शु. १५, गु. | 21 जुला. | ६ श्राव. | उ.षा. | प्रातः 8/54 तक |
| श्रा. शु. ७, शुक्र | 12 अग. | २८ श्राव. | स्वा. | लग्न सिंह, अभिजित |
| श्रा. शु. १२/१३, बु | 17 अग. | २ भाद्र. | उ.षा. | दुपै. 14/12 उप. |
| श्रा. शु. १५, शुक्र | 19 अग. | ४ भाद्र. | धनि. | अभिजित, लग्न वृश्चिक |
| भा. कृ. ८, शनि | 27 अग. | १२ भाद्र. | रोहि. | अभिजित, वृश्चिक |
| भा. शु. ५, गु. | 8 सितं. | २४ भाद्र. | स्वा. | मु. प्रातः 6/17 उप., अभि. |
| भा. शु. ११, बुध | 14 सितं. | ३० भाद्र. | उ.षा. | अभिजित् |
| मा. कृ. ३, शुक्र | 18 नवं. | ३ मार्ग. | मृग. | अभि., ११, श्री देवीमा विशेष |
| मा. कृ. ६, चंद्र | 21 नवं. | ६ मार्ग. | पुष्य | अभिजित, कुम्भ |
| मा. कृ. ११, रवि | 27 नवं. | १२ मार्ग. | हस्त | धनु, अभिजित |
| मा. कृ. १२, चंद्र | 28 नवं. | १३ मार्ग. | चित्रा | लग्न धनु, अभिजित |
| मा. शु. ३, रवि | 4 दिसं. | १९ मार्ग. | पू.षा. | धनु, अभिजित |
| मा. शु. ५, चंद्र | 5 दिसं. | २० मार्ग. | उ.षा. | मु. प्रातः 11/04 उप., अभि. |
| मा. शु. ८, गुरु | 8 दिसं. | २३ मार्ग. | पू.भा. | दुपै. 15/09 उप. |
| मा. शु. ११, रवि | 11 दिसं. | २६ मार्ग. | रेव. | मु. 11/02 तक, भद्रा पूर्व |
| मा. शु. १२, चंद्र | 12 दिसं. | २७ मार्ग. | अश्वि | मु. प्रातः 8/15 तक |
| माघ शु. १/२, चं. | 30 जन. | ३० मार्ग. | धनि. | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ३, बुध | 1 फर. | १९ मार्ग. | पू.भा. | मु. प्रातः 8/58 तक |
| मा. शु. ६, शुक्र | 3 फर. | २१ मार्ग. | रेवती | लग्न कुम्भ, अभिजित |
| मा. शु. ११, बुध | 8 फर. | २६ मार्ग. | मृग. | लग्न कुम्भ, मेष, अभि. |
| मा. शु. १३, शुक्र | 10 फर. | २८ मार्ग. | पुर्न | कुम्भ, मेष, अभिजित |
| फा. शु. २, बुध | 1 मार्च | १८ फागु. | पू.भा. | लग्न मेष, अभिजित |
| फा. शु. ३, गुरु | 2 मार्च | १९ फागु. | रेव. | मेष, अभिजित |
| फा. शु. ७, चंद्र | 6 मार्च | २३ फागु. | रोहि. | लग्न अभिजित |

## बड़ा व्यापार अथवा कारखाना आरम्भ करने का मुहूर्त्त

हस्त, पुष्य, उत्तरा-तीनों, चित्रा-इन नक्षत्रों में, बुध, गुरु, शुक्र एवं शनि (कारखाना)—इन वारों में और २, ३, ५, ७, ११, १३—इन तिथियों में, गुरु-शुक्रादि उदय काल एवं द्विपुष्कर-त्रिपुष्करादि शुभ मुहूर्त्तों में बड़े-बड़े व्यापार सम्बन्धी कारोबार करना शुभ एवं वृद्धिकारक होता है।

## भूमि खरीदने (क्रय) का मुहूर्त्त

वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़ (प्रवि. ७ तक) मार्गशीर्ष, माघ और फाल्गुन मास भूमिक्रय के लिए उत्तम कहे गए हैं।

**शुभ तिथियाँ**—प्रतिपदा (कृष्ण-पक्षे), कृष्ण तथा शुक्ल पक्षे २, ५, ६, १०, ११, १५ तिथियाँ।

**शुभ नक्षत्र**—मृगशिर, पुनर्वसु, अश्लेषा, मघा, विशाखा, अनुराधा, तीनों पूर्वा, मूला, रेवती, शतभिषा एवं स्वाती नक्षत्र।

**शुभवार**—सोमवार, बुधवार, वीरवार, शुक्रवार।

# प्रदोष व्रतम्

यह व्रत शिवजी की प्रसन्नता और प्रभुत्व की प्राप्ति के लिए किया जाता है। वैसे तो सभी प्रदोष व्रत अत्यन्त कल्याणप्रद होते हैं, परन्तु **शनि प्रदोष व्रत** सन्तान प्राप्ति के लिए, **भौम प्रदोष** ऋणमोचन के लिए, मनः शान्ति एवं सुरक्षा के लिए **सोम प्रदोष व्रत** तथा आरोग्य प्राप्ति एवं आयु वृद्धि के लिए **अर्क (रवि)** प्रदोष व्रत विशेष अधिक फलदायी होता है। व्रती को चाहिए कि व्रत वाले दिन सूर्यास्त के समय पुनः स्नान करके शिव पूजन एवं कथा करें और तत्पश्चात् "**भवाय भवनाशाय, महादेवाय धीमते। रूद्राय नीलकण्ठाय शर्वाय शशि मौलिने उग्रयोग्राघनाशाय भीमाय भय हारिणे ईशानाय नमस्तुभ्यं पशूनां पतये नमः॥**" से प्रार्थना करके भोजन करें॥

# शिवरात्रि व्रत कथा (भा. टी.)

## शिवरात्रि पूजन कैसे करें ?

श्रीमहाशिवरात्रि का व्रत सब व्रतों में उत्तम एवं कल्याणकारी है। जैसे गंगा जी के समान कोई तीर्थ नहीं है। भगवान् शंकर के समान कोई दूसरा देवता नहीं है तथा शिवरात्रि से बढ़कर दूसरा कोई व्रत एवं तप नहीं है।

व्याख्याकार पं. पन्ना लाल द्वारा प्रणीत इस महाशिवरात्रि व्रत कथा में **माहात्म्य, आध्यात्मिक रहस्य** एवं **सम्पूर्ण पूजन विधि,** उद्यापन, व्रत कथा, रुद्राष्टक, शिव पंचाक्षर, शिव चालीसा, शिव षड्क्षर स्तोत्र, शिवमानस पूजा, आरती सहित बहुत सरल एवं सुबोधगम्य ढंग से प्रस्तुत की गई है जिससे शिव भगत स्वयं शिवरात्रि पूजन कर पुण्य लाभ ले सकें।

# विवाहादि शुभ कार्यों में दोषपूर्ण एवं त्याज्य—मुहूर्त्त संवत् २०६२

नीचे वि. संवत् २०६२ में उन विशेष दोषपूर्ण एवं अशुद्ध विवाह मुहूर्त्तों का विवरण दिया जा रहा है, जिनके अन्तर्गत विवाह नक्षत्र होते हुए भी उनको शुद्ध विवाह मुहूर्त्तों में सम्मिलित नहीं किया गया। जिज्ञासु पाठकों की शंका समाधान के लिए आगे कुछ अशुद्ध एवं त्याज्य विवाह मुहूर्त्तों का विवरण लिख रहें हैं जिनका कोई शास्त्रीय परिहार नहीं मिलता है।

निवेदक—पं. पन्ना लाल

| ता. मास | वार | वि. नक्षत्र | दोष विवरण |
|---|---|---|---|
| 25 अप्रै. | चंद्र | विशा | शुक्र बाल्यत्व |
| 26 अप्रै. | मंग. | अनु. | शुक्र बाल्यत्व |
| 27 अप्रै. | बुध | अनु. | नक्षत्रान्त |
| 28 अप्रै. | गुरु | मूला | शनि का वेध |
| 30 अप्रै. | शनि | श्रवण | लग्नऽभाव |
| 1 मई | रवि | धनि. | भौम युति, लग्नऽभाव |
| 6 मई | शुक्र | रेव | कृष्ण त्र्योदशी |
| 17 मई | मंग. | मघा | लग्नऽभाव |
| 18 मई | बुध | उ.फा. | राहु का वेध |
| 19 मई | गुरु | उ.फा. | राहु का वेध |
| 20 मई | शुक्र | हस्त | लग्नऽभाव |
| 20 मई | शुक्र | चित्रा | केतु युति, भौम वेध |
| 21 मई | शनि | चित्रा | केतु युति, भौम वेध |
| 22 मई | रवि | स्वा. | लग्नऽभाव |
| 24 मई | मंग. | अनु. | लग्नऽभाव |
| 25 मई | बुध | मूला | शनि वेध, मृत्युबाण दोष |
| 26 मई | गुरु | मूला | शनि का वेध |
| 28 मई | शनि | उ.षा. | नक्षत्रान्त |
| 1 जून | बुध | रेव | राहु की युति |
| 2 जून | गुरु | रेव | राहु की युति |
| 2 जून | गुरु | अश्वि | लग्नऽभाव |
| 7 जून | मंग. | मृग. | भुजंगपात, क्षीण चंद्र |
| 8 जून | बुध | मृग. | सूर्य युति, भुजंगपात |
| 13 जून | चंद्र | मघा | मृत्युबाण, मासान्त दोष |
| 14 जून | मंग. | उ.फा. | संक्रान्ति दोष |
| 15 जून | बुध | उ.फा. | राहु का वेध |
| 15 जून | बुध | हस्त | मंगल का वेध |
| 16 जून | गुरु | हस्त | मंगल का वेध |
| 16 जून | गुरु | चित्रा | मृत्युबाण दोष |
| 17 जून | शुक्र | चित्रा | केतु की युति |
| 21 जून | मंग. | मूला | शनि का वेध |
| 22 जून | बुध | मूला | शनि का वेध |
| 24 जून | शुक्र | उ.षा. | भद्रा दोष, लग्नऽभाव |
| 25 जून | शनि | श्रवण | वैधृति योग, लग्नऽभाव |
| 26 जून | रवि | धनि. | लग्नऽभाव |
| 29 जून | बुध | उ.भा. | नक्षत्रान्त |
| 29 जून | बुध | रेव | मंगल, राहु की युति |
| 30 जून | गुरु | रेव | मंगल, राहु युति, नक्षत्रान्त |
| 1 जुला | शुक्र | अश्वि | नक्षत्रान्त, लग्नऽभाव |

| ता. मास | वार | वि. नक्षत्र | दोष विवरण |
|---|---|---|---|
| 3 जुला | रवि | रोहि. | शूल योग, भुजंगपात |
| 12 जुला | मंग. | उ.फा. | मंगल, राहु का वेध |
| 13 जुला | बुध | उ.फा. | मंगल, राहु का वेध |
| 14 जुला | गुरु | हस्त | लग्नऽभाव, भद्रा दोष |
| 14 जुला | गुरु | चित्रा | केतु युति, मृत्युबाण दोष (दुपै. 12/05 से रात्रि 12/55 तक) |
| 15 जुला | शुक्र | वि./स्वा. | मासान्त |
| 19 जुला | मंग. | मूला | 26/25 स्टैं. टा. तक सूर्य वेध |
| 20 जुला | बुध | मूला | नक्षत्रान्त |
| 26 जुला | मंग. | उ.भा. | लग्नऽभाव |
| 26 जुला | मंग. | रेव | राहु की युति |
| 27 जुला | बुध | रेव | राहु की युति |
| 27 जुला | बुध | अश्वि | मंगल की युति |
| 28 जुला | गुरु | अश्वि | मंगल की युति |
| 7 अग. | रवि | मघा | लग्नऽभाव |
| 8 अग. | चंद्र | उ.फा. | राहु का वेध |
| 9 अग. | मंग. | उ.फा. | राहु वेध, भद्रा दोष |
| 9 अग. | मंग. | हस्त | केतु की युति |
| 10 अग. | बुध | हस्त | केतु की युति |
| 13 अग. | शनि | अनु. | मंगल का वेध |
| 14 अग. | रवि | अनु. | भौम वेध, मृत्युबाण |
| 15 अग. | चंद्र | मूला | मासान्त |
| 18 अग. | गुरु | उ.षा. | मृत्युबाण दोष |
| 18 अग. | गुरु | श्रवण | सूर्य का वेध |
| 19 अग. | शुक्र | श्रवण | नक्षत्रान्त |
| 21 अग. | रवि | उ.भा. | केतु का वेध |
| 22 अग. | चंद्र | उ.भा. | केतु का वेध |
| 22 अग. | चंद्र | रेव | राहु की युति |
| 23 अग. | मंग | रेव | राहु की युति |
| 4 सितं. | रवि | उ.फा. | राहु का वेध |
| 5 सितं. | चंद्र | उ.फा. | राहु वेध, मृत्युबाण |
| 5 सितं. | चंद्र | हस्त | मृत्युबाण |
| 9 सितं. | शुक्र | अनु. | मंगल का वेध |
| 10 सितं. | शनि | अनु. | मंगल का वेध |
| 11 सितं. | रवि | मूला | लग्नऽभाव |
| 14 सितं. | बुध | श्रवण | मृत्युबाण दोष |
| 15 सितं. | गुरु | श्रवण | मासान्त |
| 16 सितं. | शुक्र | धनि | संक्रान्ति दोष |

| ता. मास | वार | वि. नक्षत्र | दोष विवरण |
|---|---|---|---|
| 18 सितं. से 3 अक्तू. तक श्राद्ध रहेंगे | | | |
| गुरु वार्धक्य—3 से 5 अक्तू. गुरु अस्त—6 अक्तू. से 2 नवं. | | | |
| 2 से 15 नवं.—13 दिन का पक्ष | | | |
| 25 नवं. | शुक्र | उ.फा. | राहु का वेध |
| 26 नवं. | शनि | उ.फा. | राहु वेध, मृत्युबाण |
| 3 दिसं. | शनि | मूला | लग्नऽभाव, भुजंगपात |
| 5 दिसं. | चंद्र | उ.षा. | मृत्युबाण दोष 17/20 तक |
| 5 दिसं. | चंद्र | श्रवण | लग्नऽभाव |
| 6 दिसं. | मंग. | धनि. | शनि का वेध |
| 7 दिसं. | बुध | धनि. | शनि का वेध |
| 9 दिसं. | शुक्र | उ.भा. | राहु युति, केतु वेध |
| 10 दिसं. | शनि | उ.भा. | राहु युति, केतु वेध |
| 11 दिसं. | रवि | रेव | नक्षत्रान्त |
| 12 दिसं. | चंद्र | अश्वि | नक्षत्रान्त, परिघ योग |
| 14 दिसं. | बुध | रोहि. | मासान्त |
| 15 दिसं. | गुरु | रोहि. | पौष संक्रान्ति |
| 15 दिसं. से 13 जन. (06) तक पौष मास | | | |
| (सन् 2006 ई.) | | | |
| 19 जन. | गुरु | उ.फा. | शुक्र बाल्यत्व दोष |
| 20 जन. | शुक्र | उ.फा. | शुक्र बाल्यत्व दोष |
| 20 जन. | शनि | हस्त | राहु वेध, केतु युति |
| 21 जन. | शनि | हस्त | राहु वेध, केतु युति, भद्रा दोष |
| 23 जन. | चंद्र | स्वा. | शूल योग, भुजंगपात |
| 24 जन. | मंग. | अनु. | मंगल वेध, मृत्युबाण |
| 27 जन. | शुक्र | मूला | कृष्ण त्रयोदशी |
| 30 जन. | चंद्र | श्रव. | नक्षत्रान्त |
| 1 फर. | बुध | उ.भा. | राहु युति, केतु वेध |
| 2 फर. | गुरु | उ.भा. | राहु युति, केतु वेध, मृत्युबाण |
| 7 फर. | मंग. | मृग. | लग्नऽभाव |
| 14 फर. | मंग. | मघा | मृत्युबाण दोष |
| 16 फर. | गुरु | उ.फा. | भद्रा दोष, लग्नऽभाव |
| 16 फर. | गुरु | हस्त | केतु युति, राहु का वेध |

| ता. मास | वार | वि. नक्षत्र | दोष विवरण |
|---|---|---|---|
| 17 फर. | शुक्र | हस्त | केतु युति, राहु वेध, भुजगपात |
| 19 फर. | रवि | स्वा. | रा. ल.सूर्य का वेध |
| 22 फर. | बुध | मूला | मृत्युबाण दोष |
| 24 फर. | शुक्र | उ.षा. | लग्नऽभाव |
| 1 मार्च | बुध | उ.भा. | राहु युति, केतु वेध |
| 2 मार्च | गुरु | उ.भा. | राहु युति, केतु वेध |
| 3 मार्च | शुक्र | अश्वि | लग्नऽभाव, मृत्युबाण |
| 5 मार्च | शनि | रोहि. | लग्नऽभाव |
| 6 मार्च | रवि | मृग. | तिथि दोष |
| 7 मार्च | चंद्र | मृग. | होलाष्टक प्रारम्भ |

## अभिजित मुहूर्त्त

श्री नारदानुसार अभिजित मुहूर्त्त काल में क्रियमाण सभी कर्म प्रायः सफल होते है। भगवान् विष्णु के सुदर्शन चक्र की भान्ति अभिजित् मुहूर्त्त सब दोषों को नाश कर देता है—

**दिनमध्यगते सूर्ये मुहूर्ते हि अभिजित् प्रभुः।**
**चक्रमादाय गोविन्दः सर्वान्दोषान्निकृन्तति॥**

दिनमान के अर्ध भाग में स्थानीय सूर्योदय जमा कर देने से अभिजित् मुहूर्त्त का मध्य भाग निकल आता है। 'नारद पुराण' के अनुसार अभिजित् के मध्याह्न काल से १ घटी अर्थात् २४ मिनट पूर्व और मध्याह्न से २४ मिनट पश्चात् तक के समय को अभिजित् काल कहा जाता है।

ध्यान रहे, बुधवार के दिन अभिजित मुहूर्त्त नहीं ग्रहण करना चाहिए॥

उदाहरण—मान लो, आपने २८ नवम्बर को अभिजित मुहूर्त्त का समय जानना है, तो उस दिन के दिनमान (२५/३० घटी पल) का अर्धभाग १२ घड़ी, ४५ पल होंगे। इस अर्ध भाग के ५ घंटे, ६ मिंट बनते है। इनको उस दिन में जालन्धर के सूर्योदय ७/१० घं. मिं. में जमा कर देने से दुपै. १२ बजकर १६ मिंट पर अभिजित मुहूर्त्त का मध्यकाल होगा। इससे २४ मिंट पूर्व अर्थात् ११/५२ घं. मिं. से अभिजित का प्रारंभ काल तथा (१२/१६ + ००/२४ मिंट = १२ घं. ४० मिंट पर अभिजित का समाप्ति काल (घंटा मिंट) होगा।

# विवाहादि शुभ कार्यों में लग्न शुद्धि विचार

विवाह, मुण्डन, गृहारम्भादि शुभ कार्यों में मास, तिथि, नक्षत्र, योगादि की शुद्धि के साथ विवाह लग्न की शुद्धि को विशेष महत्त्व एवं प्रधानता दी गई है। तिथि को शरीर, **चन्द्रमा** को मन, **योग–नक्षत्रों** आदि को शरीर के अंग तथा **लग्न** को **आत्मा** माना गया है। यथा–

**तिथिः शरीरं मन इन्दुवीर्यं विलग्नमात्माऽवयवास्तु-भाद्याः** —ज्योतिर्निबंध

लग्न बल के बिना जो कुछ भी शुभ कार्य किया जाता है, उसका फल वैसे ही व्यर्थ हो जाता है, जैसे ग्रीष्मकाल में बिना जल के नदी।

**लग्नवीर्यं विना यत्र यत्कर्म क्रियते बुधैः।**
**तत्फलं विलयं याति ग्रीष्मे कुसरिता यथा॥** —ज्योति. विदरणे

सभी शुभ कार्यों में लग्न शुद्धि का विशेष महत्त्व है।

**विवाह लग्न** का निश्चय करना हो, तो त्रिविक्रम–संहितानुसार, **लग्न** स्थान में चन्द्र तथा **सूर्य**, शनि, मंगल, राहु, केतु आदि क्रूर ग्रह न **हों**, लग्न से छठे स्थान में शुक्र, चन्द्र, व लग्नेश न हो तथा आठवें स्थान में चन्द्र, मंगल, बुध, **गुरु**, शुक्र व लग्नेश नहीं होने चाहिएं तथा **सप्तम** स्थान में कोई भी ग्रह नहीं होना चाहिए! **सातवें चन्द्र** और गुरु समफल करते हैं। अर्थात् चन्द्र, गुरु का दानादि करने से शान्ति हो जाती है।

**विवाह लग्न में अशुभ एवं पूज्य ग्रह**

× × | चंद्र | शनि | ×
शुक्र | विवाह सभी पाप ग्रह | ×
राहु | मंगल
× × | सभी ग्रह [ चं.-गु. ] (परिहार) | ×
लग्नेश शुक्र, चंद्र | चं. मं. लग्नेश शुभ ग्रह | ×

**"त्याज्या लग्नेऽब्दयो मंदः षष्ठे शुक्रेन्दुलग्नपाः।**
**रन्ध्रे-चन्द्रादयः पंच, सर्वेऽब्जगुरु समौ॥"**

**परिहारस्वरूप** १२वें शनि, तीसरे शुक्र, चतुर्थ में राहु, दशम भाव में मंगल का दोष यथोचित दानादि करने से शान्ति हो जाती है। **'पंचांगदिवाकर'** में लगाए गए लग्न मुहूर्तों में इन तीनों भावों में शनि, शुक्र व मंगल ग्रहों की स्थिति हो वहां उचित दानादि करवा लें।

आगे षष्ठाष्टम एवं द्वादश चन्द्र, शुक्र, अष्टम भौम, लग्नस्थ एवं सप्तमस्थ चन्द्र गुरु आदि के अपवाद (परिहार) लिखे गए हैं।

**विवाह में ग्राह्य शुभ लग्न**—मुहूर्त ग्रन्थों के अनुसार विवाह लग्न काल में ३, ६, ८, ११वें सूर्य ३, ६ और ११वें **मंगल**, तथा इन्हीं स्थानों (३, ६, ११) में राहु, केतु और शनि भी शुभ होते हैं। २, ३, ११वें **चंद्रमा**, ३, ६, ७ शुभ और ८वें स्थानों को छोड़कर अन्य भावों में स्थित **शुक्र** शुभ होता है। ग्यारहवें भाव में सूर्य तथा केन्द्र त्रिकोण में गुरु लग्नगत अनेक दोषों का परिहार करते हैं—

**लग्ने वर्गोत्तमे वेन्दौ द्यूनाथे लाभगेऽथवा।**
**केन्द्र कोणे गुरौ दोषा नश्यन्ति सकलाऽपि॥ मु. गणपति॥**

# विवाह लग्न सम्बन्धी परिहार वाक्य

**जन्म राशि से अष्टमस्थ लग्न**—वर कन्या की जन्म राशि या लग्न से चतुर्थ, अष्टम तथा बारहवी राशिस्थ लग्न अशुभ कहे गए हैं। यथोक्तम्–

**सुखघ्नं तुर्यमुद्वाहे द्वादश वित्तनाश कृत्। जन्म भात् जन्म लग्नाच्च मृत्युदंलग्नमष्टमम्॥**

परन्तु परिहार स्वरूप जन्म राशि या लग्न राशि का स्वामी तथा विवाह लग्न का **स्वामी ग्रह समान** हो, अथवा **मित्र क्षेत्री** हो, अथवा अष्टमस्थ लग्न राशि का **स्वामी**, **केन्द्र** स्थित हो अथवा गुर्वादि शुभ ग्रह से वीक्षित हो तो अष्टम लग्न का दोष दूर होता है।

**कर्तृरि दोष**—लग्न में पापी ग्रह मार्गी होकर १२ भाव में तथा क्रूर (पापी) ग्रह वक्री गत होकर दूसरे भाव में हो, तो कर्तृरि **दोष** होता है। यह योग दारिद्रय, शोक व मृत्यु तुल्य कष्टकारी होता है।

**परिहार**—कर्तृरि दोष कारक ग्रह **नीच**, शत्रु क्षेत्री, अथवा अस्तगत हो, तो इस दोष का परिहार हो जाता है। इसके अतिरिक्त गुरु, शुक्र, बुध इनमें से कोई शुभ ग्रह केन्द्र त्रिकोण में अथवा २रे या १२वें भावस्थ गुरु हो तो भी कृर्तरि दोष निवार्य हो जाता है।

**अष्टम भौम का परिहार**—मंगल अस्तंगत, नीच राशि का (कर्क) या शत्रु राशि (मिथुन एवं कन्या) का होकर अष्टम स्थान में हो, तो दोषकारक नहीं, परन्तु लग्नेश होकर अष्टमगत नहीं होना चाहिए। **अस्तगे नीचगे भौमे शत्रुक्षेत्रगतेऽपि वा।**
**कुजाष्टमोद्भवो दोषो न किंचिदपि विद्यते॥ कश्यप॥**

**छठे, बारहवें चन्द्र का परिहार**—नीच राशि, शत्रु राशि या नीच–राशिगत चन्द्रमा ६ या १२वें स्थानस्थ होना दोषपूर्ण नहीं माना गया। जैसे–बृश्चिक, मिथुन, कन्या राशि ३, ६

**नीचराशिगते चन्द्रे नीचांशगतेऽपि वा, चन्द्रे षष्ठारि–रिः फस्थे दोषो नास्ति न संशयः।**

परन्तु लग्नेश होकर चन्द्र षष्ठाष्टम नहीं होना चाहिए।

**लग्नस्थ चन्द्र का परिहार—"कर्किगोस्थः पूर्णो विधुस्तनौ"**

**व्रतबन्धोक्त** अनुसार वृष, कर्क एवं पूर्ण चन्द्रमा या शुभग्रह से दृष्ट हो लग्न में दोषकारक नहीं होता। मु. मार्त्तण्ड

**षष्ठाष्टमस्थ शुक्रापवाद**—नीच एवं शत्रु राशिगत शुक्र छठे, आठवें हो तो दोषकारक नहीं परन्तु लग्नेश होकर इन भावों में न हो। जैसे–

**नीच राशिगते शुक्रे शत्रु क्षेत्रगतेऽपि वा।**
**भृगु षट्कोत्थितो दोषो नास्ति तत्र न संशयः॥** **मु. चिं. पीयूषधारा**

**सप्तम भावस्थ चन्द्र–गुरु**—सप्तम भाव में यद्यपि सभी ग्रह वर्जित कहे हैं, परन्तु चन्द्र गुरु का परिहार है। **"चन्द्र चान्द्री शुक्रजीवा यामित्रे शुभकारकाः।"**

**'मुहूर्तगणपति'** अनुसार विवाहादि शुभ कार्य के लग्न में, केन्द्र–त्रिकोण में **गुरु**, **शुक्र** एवं **बुध** एवं ग्यारहवें भाव में चन्द्र या सूर्य अथवा सप्तमेश हो, तो अनेक दोषों का नाश हो जाता है।

**वेध दोष परिहार**—पंचशलाका चक्रानुसार विवाह नक्षत्र का क्रूर ग्रह द्वारा वेध हो जाने पर विवाहित नक्षत्र सर्वथा त्याज्य माना जाता है। परन्तु गुरु, बुध आदि सौम्य ग्रहों का चरण वेध (१ एवं ४थे चरण के मध्य तथा २ रे व ३ रे चरण ही अशुभ माना है।**—ज्योतिनिबन्ध**

**युतिदोष परिहार**—पाप एवं क्रूर ग्रह की युति त्याज्य मानी जाती है। परन्तु यदि चन्द्रमा उच्चस्थ, स्वक्षेत्री या मित्रक्षेत्री (वृष, कर्क, मिथुन, सिंह एवं कन्या) राशि का हो तो युतिदोष अविचारणीय होता है।

**दग्धा तिथि परिहार**—विवाह लग्न समय केन्द्र–त्रिकोण गत गुरु हो एवं एकादश (११वां) भाव शुभ ग्रह से युक्त या दृष्ट हो, तो दग्धातिथि का दोष नहीं रहता। —**मु० गणपति**

**पंचांगदिवाकर में शुभ विवाह मुहूर्त्तों** में जहाँ कहीं अशुभ योग का स्पर्श हुआ है, वहां पर सम्बन्धित देवता, ग्रहादि का दान व पूजा का उल्लेख कर दिया गया है।

## भद्रा का शुभाशुभ विचार

भद्राकाल में विवाह, मुण्डन, गृहारम्भ, गृहप्रवेश, रक्षा बन्धन आदि मांगलिक कृत्यों का निषेध माना जाता है, परन्तु भद्रा काल में शत्रु का उच्चाटन करना, स्त्री प्रसंग में, यज्ञ करना, स्नान करना, अस्त्र–शस्त्र का प्रयोग, आप्रेशन करना, मुकद्दमा करना, अग्नि लगाना, किसी वस्तु को काटना, भैंस, घोड़ा, ऊँट सम्बन्धी कर्म प्रशस्त माने जाते हैं।

**भद्रा परिहार विचार**—सामान्य परिस्थितियों में विवाह आदि शुभ मुहूर्त्तों में भद्रा का त्याग ही करना चाहिए, परन्तु अत्याधिक परिस्थितिवश भूलोक की भद्रा, अथवा भद्रा मुख, कण्ठ एवं हृदयगत भद्रा को छोड़कर भद्रा पुच्छ में शुभ कृत्य किए जा सकते हैं।

**कार्येत्वाश्यके विष्टेर्मुख, कण्ठहृदि मात्रं परित्येत्।**

**भविष्य पुराणानुसार**—भद्रा की **पाँच घड़ी** मुख में, दो घड़ी **कण्ठ में**, ११ घड़ी **हृदय में**, चार घड़ी नाभि में, पाँच घड़ी कटि में और तीन घड़ी पुच्छ में स्थित रहती है। जब भद्रा मुख में रहती है, तब कार्य का नाश होता है, कण्ठ में धन का नाश, हृदय में प्राणों का भय, नाभि में कलह, कटि में अर्थभंश होता है, पर पुच्छ में निश्चित रूप में विजय एवं कार्य सिद्धि हो जाती है—

**मुखेतु घटिकाः पंच द्वे कण्ठे तु सदा स्थिते। हृदि चैकादश प्रोक्ताश्चतस्रो नाभिमण्डले॥**
**कटयां पंचैव विज्ञेयातिस्त्राः पुच्छे जयावहाः। मुखे कार्य विनाशाय ग्रीवायां धननाशिनी॥**

एक अन्य मतानुसार अत्यावश्यक स्थिति में रात्रि में तिथि के पूर्वार्द्ध की भद्रा, दिन में परार्ध की भद्रा ग्रहण कर सकते हैं।

**तिथेः पूर्वार्धजा रात्रौ दिने भद्रा परार्धजा। भद्रा दोषो न तत्र स्यात् कार्येऽत्यावश्यके सति॥**

**भद्रा दोष निवारण के उपाय**—भविष्य पुराणानुसार जिस दिन भद्रा हो और परमावश्यक परिस्थितिवश कोई शुभ कार्य करना ही पड़े तो उस दिन उपवास करना चाहिए तथा एक भुक्त रहना चाहिए। प्रातः स्नानादि के उपरान्त देव, पितरि आदि तर्पण के बाद कुशाओं की भद्रा की मूर्त्ति बनाए और पुष्प, धूप, दीप, गन्ध, नैवेद्य आदि से उसकी पूजा करें, फिर भद्रा के बारह नामों से हवन में १०८ आहुतियाँ देने के पश्चात् तिल और खीरादि सहित ब्राह्मण को भोजन कराकर स्वयं भी मौन होकर तिल मिश्रित कृशरान्न का अल्प भोजन करना चाहिए। फिर पूजन के अन्त में इस प्रकार मंत्र द्वारा प्रार्थना करते हुए कल्पित भद्राकुश को लोहे की पतरी पर स्थापित कर काले वस्त्र का टुकड़ा, पुष्प, गन्ध आदि से पूजित कर प्रार्थना करें—

**छाया सूर्य सुते देवि विष्टिरिष्टार्थदायिनी। पूजितासि यथाशक्त्या भद्रे भद्रप्रदा भव॥**

फिर तिल, तैल, सवत्सा काली गाय, काला कम्बल और यथाशक्ति दक्षिणा के साथ ब्राह्मण का सत्कार करे। भद्रा मूर्त्ति को बहते पानी में विसर्जित कर देना चाहिए। इस प्रकार विधिपूर्वक जो भी व्यक्ति भद्रा व्रत और व्रत का उद्यापन करता है, उसके किसी भी कार्य में विघ्न नहीं पड़ते। भद्रा व्रत करने वाले व्यक्ति को प्रेय, पिशाच, डाकिनी, शाकिनी तथा ग्रह आदि कष्ट नहीं देते।

**भद्रा के बारह नाम**—**(१) धान्या, (२) दधि मुखी, (३) भद्रा, (४) महामारी, (५) खरानना, (६) कालरात्रि, (७) महारुद्रा, (८) विष्टि, (९) कुलपुत्रिका, (१०) भैरवी, (११) महाकाली, (१२) असुरक्षयकरी॥**

उपरोक्त विधि से १०८ बार आहुतियां देने के अतिरिक्त, जो व्यक्ति प्रातःकाल उठकर भद्रा के १२ नामों का श्रद्धापूर्वक स्मरण करता है, उसे किसी व्याधि का भय नहीं होता। रोगी रोगमुक्त हो जाता है। सभी ग्रह अनुकूल फल देते हैं। उसके कार्यों में विघ्न नहीं होते। यथा—

**द्वादशैव तु नामानि प्रातरुत्थाय यः पठेत्। न च व्याधिर्भवेत् तस्य रोगी रोगात् प्रमुच्यते।**
**ग्रहाः सर्वेऽनुकूलः स्युर्न च विघ्नादि जायते। रणे राजकुले द्यूते सर्वत्र विजयी भवेत्॥**

## भद्रा परिहार

कुछ आवश्यक स्थितियों में भद्रा दोष का परिहार हो जाता है। यथा—

**तिथि पूर्वार्धजा भद्रा दिवा भद्रा प्रकीर्तिता। तिथिरुत्तरजा भद्रा रात्रिभद्रेति कथ्यते॥**
**दिवा भद्रा रात्रौ रात्रिभद्रा यदा दिवा। तदाविष्टिकृतो–दोषो न, भवेत्सर्व सौख्यदः॥**

अर्थात् तिथि के पूर्वार्द्ध भाग में प्रारम्भ भद्रा अर्थात् तिथि दिवस के पूर्वार्ध भाग में प्रारम्भ भद्रायादि तिथ्यन्त में रात्रिव्यापिनी हो जाए, तो दोषकारक न होकर सुखदायिनी हो जाती है।

(ii) **पीयूषधारानुसार**—दिन की भद्रा रात्रि को और रात्रि की भद्रा दिन को आ जाए, तो भद्रा दोषरहित हो जाती है।

**रात्रिभद्रा यदह्नि स्याद् दिवा भद्रा यदा निशि। न तत्र भद्रादोषः, सा भद्रा–भद्र दायिनी॥**
—**पीयूषधारा**

(iii) ''दिवा परार्द्धजा विष्टिः, पूर्वार्द्धोत्था निशि।
तदा विष्टिः शुभायेति कमलासनभाषितम्॥''

उत्तरार्ध की भद्रा दिन में, तथा पूर्वार्द्ध की रात्रि में शुभ होती है।

## भद्रा लोक वास

मेष, वृष, मिथुन, वृश्चिक का चन्द्रमा होने से भद्रा **स्वर्ग लोक** में, कन्या, तुला, धनु, मकर का चन्द्रमा होने से **पाताल** में, कर्क, सिंह, कुम्भ व मीन राशि के चन्द्रमा में **भद्रा मर्त्यलोक** (भू

**लोक)** में–अर्थात् **सम्मुख रहती है।** जब भद्रा भू–लोक में (सम्मुख) रहती है, अशुभफल **दायिनी** एवं वर्जित मानी जाती है, अन्य लोकों में हो, तो शुभ है–

| **लोकवास** | स्वर्ग | पाताल | भू–लोक |
|---|---|---|---|
| **चन्द्रराशि** | १, २, ३, ८ | ६, ७, ९, १० | ४, ५, ११, १२ |
| **भद्रा–मुख** | ऊर्ध्वमुखी | अधोमुख | सम्मुख |

**मर्त्यलोकस्थ** (४, ५, ११, १२) राशियों में स्थित **चन्द्रकालीन** भद्रा दिन में उत्तरार्ध वाली रात्रि में शुभ होगी।

(iv) शुक्ल पक्ष की भद्रा का नाम **बृश्चिकी** है। कृष्ण पक्ष की भद्रा का नाम **सर्पिणी** है। **मतान्तर से,** दिन की **भद्रा सर्पिणी,** रात्रि की भद्रा **बृश्चिकी** है। बिच्छू का विष डंक में तथा सर्प का विष मुख में होने के कारण **बृश्चिकी** भद्रा की पुच्छ और **सर्पिणी** भद्रा का मुख विशेषतः त्याज्य है।

(v) भद्रा दोष, मंगल–शनिवार जनित दोष, व्यतीपात, अष्टम भावस्थ एवं जन्म नक्षत्र दोष, मध्यान्ह के पश्चात् शुभकारक मानी जाती है।

## गोधूलि काल

विवाह मुहूर्तों में क्रूर ग्रह युति, वेध, मृत्युबाण आदि दोषों की शुद्धि उपरान्त यदि अभिवांछित मुहूर्त में शुद्ध विवाह–लग्न न निकलता हो, तो मुहूर्त ग्रन्थाचार्यों ने गोधूलि का लग्न ग्रहण करने की सम्मति प्रदान की है।

**गोधूलि काल**–जब सूर्यास्त न हुआ हो (अर्थात् सूर्यास्त होने वाला हो) और गाय आदि चौपाय अपने–अपने गृहों को लौटते हुए अपने खुरों से पथ की धूलि को आकाश में उड़ाकर जाने लगें, तो उस काल को मुहूर्त्तकारों ने **गोधूलि काल** का नाम प्रदान करते हुए, इसे विवाहादि सब मांगलिक कार्यों में प्रशस्त कहा है। यह लग्न, मुहूर्त, अष्टम, जामित्रादि दोषों को नष्ट प्राय कर देता है।

**नो वा योगो न मृतिभवनं नैव जामित्र दोषो,**
**गोधूलिः सा मुनिभिरुदिता सर्व कार्येषु शस्ता॥** –मु० चिन्तामणि

जब कोई अन्य शुभ लग्न न बनता हो, और कन्या विवाह योग्य हो गई हो तो गोधूलि में विवाह शुभ होता है। **ज्योतिनिर्वन्धानुसार**–

**लग्न शुद्धिर्यदा न स्याद् यौवने समुपास्थिते, तदा वै सर्ववर्णानां लग्नं गोधूलिकं शुभम्॥**

**गोधूलि लग्न काल** के सम्बन्ध में विद्वानों ने मतान्तर पाए जाते हैं–

**(i) पीयूषधारा** के मतानुसार सूर्य के अर्ध–अस्त होने के अनन्तर २ घड़ी (४८ मिनट) का **समय गोधूलि काल है।**

**(ii) मु० गणपति** के अनुसार सूर्यार्ध बिम्ब के अस्त हो जाने के पूर्व एवं पश्चात् १५–१५ पल अर्थात् १२ मिनट का मध्यान्तर गोधूलि संज्ञक है।

**(iii)** आचार्य नारदानुसार सूर्योदय से सप्तम लग्न गोधूलि लग्न काल होता है।

**चतुर्थमभिजित लग्नमुदयार्क्षात्तु सप्तमम्॥** –नारद

# कार्य-सिद्धि के लिए मुहूर्त्त में श्रद्धाभाव आवश्यक

आदि काल से ही प्रत्येक मनुष्य बाल्यकाल से लेकर वृद्धावस्था तक सुख प्राप्ति के लिए प्रयत्नशील रहता है। मनुष्य के क्रिया–कलापों को सुव्यवस्थित रूप देने के लिए तथा उसकी मनस्चेष्टाओं को सफलता प्रदान के लिए हमारे मनीषियों ने मुहूर्त शास्त्र का प्रणयन किया था। तिथि, वार, नक्षत्रादि से जनित मुहूर्त विद्या भी भारतीय ज्योतिष एवं काल गणना का प्रारम्भिक रूप कहा जा सकता है। किसी भी धार्मिक एवं शुभ कार्य को आरम्भ करने से पूर्व उसके मुहूर्त सम्बन्धी जानकारी आवश्यक समझी जाती थी। मनुष्य मात्र की कल्याण भावना से प्रेरित होकर ही भारतीय आचार्यों ने मुहूर्त शास्त्र का सूत्रपात किया था। गृहस्थों के गर्भाधान, जन्म–दिन, मुण्डन, विवाह, मृतक आदि संस्कार तथा संन्यासियों के द्वारा किए गए यज्ञ, तपादि अनुष्ठान–सभी में मुहूर्तों का सम्बन्ध अवश्य होता था। शुभ मुहूर्तों के बिना गृहस्थ एवं श्रुति–स्मृति आदि शास्त्र परायण लोगों के कार्य सिद्ध हुए नहीं माने जाते थे–

**वेदस्य निर्मलं चक्षु ज्योतिः शास्त्रमकलमषम्। विनैतदखिलं श्रौतं स्मार्तं कर्माणि न सिद्धयान्ति॥**

प्राचीन धर्म परायण लोगों को **मुहूर्त शास्त्र** में पूर्ण श्रद्धा होने के कारण ही उनके द्वारा शुभ मुहूर्तों में आयोजित विवाह, पुत्रयेष्ठि आदि यज्ञ–अनुष्ठान आदि सफल होते थे। आजकल सर्वत्र देखने को आता है कि लोग बहुत से धार्मिक एवं अन्य काम्य कर्मों का प्रारम्भ सुनिश्चित मुहूर्त पर नहीं करते। **उदाहरण स्वरूप विवाह–मुहूर्त** ही लीजिए। कुछ लोग लड़के–लड़की की जन्मपत्रियों एवं नक्षत्रों का मिलान तो भली प्रकार करवा लेते हैं, परन्तु विवाह आदि शुभ कार्य सुनिश्चित मुहूर्त पर नहीं करते। फलस्वरूप दुर्भाग्यवश कई बार जन्मपत्री मिलान के बावजूद विवाह सम्बन्ध असफल होते देखे गए। तलाक तक की भी नौबत आ जाती है। इसका दोषारोपण टेवे/जन्मपत्री मिलान करने वाले पण्डित जी को भी सहन करना पड़ता है। उन्हें यह कहते सुना जा सकता है कि हमने तो फलां–फलां पण्डित जी से कुण्डली मिलान कराया था, जो गलत हुआ। वास्तव में आजकल की मनोवृत्ति अनुसार प्रत्येक मनुष्य अपने दुख का कारण दूसरों में आरोपित करना चाहता है, अपने निजी व्यवहार को नहीं देखना चाहता। विवाह, गृहप्रवेश, मुण्डन आदि शुभ मुहूर्त तभी सार्थक एवं फलीभूत हो सकते हैं, जबकि मुहूर्त ग्रहण करने वाले व्यक्ति को उनके प्रति पूरी श्रद्धा एवं विश्वास भी हो। क्योंकि बिना श्रद्धा के किया हुआ हवन आदि कर्म, दिया हुआ दान, किया हुआ तप और जो भी किया हुआ कर्म है, वह असत् रूप है, ऐसा कर्म न तो इस लोक में और न परलोक में ही लाभप्रद एवं कल्याणकारी होता है–

**अश्रद्धया हुतं दत्तं तपस्तप्तं कृतं च यत्।**
**असत् इति उच्यते पार्थ न च तत्प्रेत्यं नो दूह ॥ श्री मद्भगवत्गीता अध्याय १७।२८।**

विवाह आदि शुभ कार्यों को सुनिश्चित एवं निर्धारित लग्न में करने के प्रयास करने चाहिएँ–

**लग्नं कोटि गुणं विद्याद् ग्रहवीर्यं समन्वितम्।**
**तस्मात्सर्वेषु कार्येषु लग्न वीर्यं विलोकयेत्॥**

इसी कारण लग्न को सभी मुहूर्तों की आत्मा कहा गया है–

**तिथिः शरीरं मन इन्दुर्वीर्य विलग्नमात्माऽवयवास्तु माद्याः॥ ज्योतिर्निबंध**

### मंगल मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| दिन | 6 | 10 | 7 | 18 | 16 | 19 | 17 | 7 | 21 |
| घंटे | 7 | 12 | 8 | 21 | 19 | 22 | 20 | 8 | 0 |
| मिन्ट | 12 | 0 | 24 | 36 | 12 | 48 | 24 | 24 | 0 |

### मंगल मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 1 | 0 | 1 | 0 | 0 | 1 | 0 |
| दिन | 17 | 12 | 1 | 28 | 3 | 29 | 12 | 5 | 10 |
| घंटे | 12 | 6 | 12 | 0 | 6 | 18 | 6 | 0 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### राहु की अन्तर्दशाएँ ( 18 वर्ष )

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | २ | २ | २ | २ | १ | ३ | ० | १ | १ |
| मास | ८ | ४ | १० | ६ | ० | ० | १० | ६ | ० |
| दिन | १२ | २४ | ६ | १८ | १८ | ० | २४ | ० | १८ |

### राहु मध्ये राहु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 4 | 5 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 |
| दिन | 25 | 9 | 3 | 17 | 26 | 12 | 18 | 21 | 26 |
| घंटे | 19 | 14 | 21 | 16 | 16 | 0 | 14 | 0 | 16 |
| मिन्ट | 12 | 24 | 36 | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 |

### राहु मध्ये गुरू का प्रत्यन्तर

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 3 | 4 | 4 | 1 | 4 | 1 | 2 | 1 | 4 |
| दिन | 25 | 16 | 2 | 20 | 24 | 13 | 12 | 20 | 9 |
| घंटे | 4 | 19 | 9 | 9 | 0 | 4 | 0 | 9 | 14 |
| मिन्ट | 48 | 12 | 36 | 36 | 0 | 48 | 0 | 36 | 24 |

### राहु मध्ये शनि का प्रत्यन्तर

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 5 | 4 |
| दिन | 12 | 25 | 29 | 21 | 21 | 25 | 29 | 3 | 16 |
| घंटे | 10 | 8 | 20 | 0 | 7 | 12 | 20 | 21 | 19 |
| मिन्ट | 48 | 24 | 24 | 0 | 12 | 0 | 24 | 36 | 12 |

### राहु मध्ये बुध का प्रत्यन्तर

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 | 4 | 4 |
| दिन | 10 | 23 | 3 | 15 | 16 | 23 | 17 | 2 | 25 |
| घंटे | 1 | 13 | 0 | 21 | 12 | 13 | 16 | 9 | 8 |
| मिन्ट | 12 | 12 | 0 | 36 | 0 | 12 | 48 | 36 | 24 |

### राहु मध्ये केतु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 2 | 0 | 1 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 |
| दिन | 22 | 3 | 18 | 1 | 22 | 26 | 20 | 29 | 23 |
| घंटे | 1 | 0 | 21 | 12 | 1 | 16 | 9 | 20 | 13 |
| मिन्ट | 12 | 0 | 36 | 00 | 12 | 48 | 36 | 24 | 12 |

### राहु मध्ये शुक्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 6 | 1 | 3 | 2 | 5 | 4 | 5 | 5 | 2 |
| दिन | 0 | 24 | 0 | 3 | 12 | 24 | 21 | 3 | 3 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### राहु मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 |
| दिन | 16 | 27 | 18 | 18 | 13 | 21 | 15 | 18 | 24 |
| घंटे | 4 | 0 | 21 | 14 | 4 | 7 | 21 | 21 | 0 |
| मिन्ट | 48 | 0 | 36 | 24 | 48 | 12 | 36 | 36 | 0 |

### राहु मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 1 | 2 | 2 | 2 | 2 | 1 | 3 | 0 |
| दिन | 15 | 1 | 21 | 12 | 25 | 16 | 1 | 0 | 27 |
| घंटे | 0 | 12 | 0 | 0 | 12 | 12 | 12 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### राहु मध्ये मंगल का प्रत्यन्तर

| ग्रह | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 2 | 0 | 1 |
| दिन | 22 | 26 | 20 | 29 | 23 | 22 | 3 | 18 | 1 |
| घंटे | 1 | 16 | 9 | 20 | 13 | 1 | 0 | 21 | 12 |
| मिन्ट | 12 | 48 | 36 | 24 | 12 | 12 | 0 | 36 | 0 |

### गुरू की अन्तर्दशाएँ ( 16 वर्ष )

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | 2 | 2 | 2 | 0 | 2 | 0 | 1 | 0 | 2 |
| मास | 1 | 6 | 3 | 11 | 8 | 9 | 4 | 11 | 4 |
| दिन | 18 | 12 | 6 | 6 | 0 | 18 | 0 | 6 | 24 |

### गुरू मध्ये गुरू का प्रत्यन्तर

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 3 | 4 | 3 | 1 | 4 | 1 | 2 | 1 | 3 |
| दिन | 12 | 1 | 18 | 14 | 8 | 8 | 4 | 14 | 25 |
| घंटे | 9 | 14 | 19 | 19 | 0 | 9 | 0 | 19 | 4 |
| मिन्ट | 36 | 24 | 12 | 12 | 0 | 36 | 0 | 12 | 48 |

### गुरू मध्ये शनि का प्रत्यन्तर

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 | 4 |
| दिन | 24 | 9 | 23 | 2 | 15 | 16 | 23 | 16 | 1 |
| घंटे | 9 | 4 | 4 | 0 | 14 | 0 | 4 | 19 | 14 |
| मिन्ट | 36 | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 | 12 | 24 |

### गुरू मध्ये बुध का प्रत्यन्तर

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 3 | 1 | 4 | 1 | 2 | 1 | 4 | 3 | 4 |
| दिन | 25 | 17 | 16 | 10 | 8 | 17 | 2 | 18 | 9 |
| घंटे | 14 | 14 | 0 | 19 | 0 | 14 | 9 | 19 | 4 |
| मिन्ट | 24 | 24 | 0 | 12 | 0 | 24 | 36 | 12 | 48 |

### गुरू मध्ये केतु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 |
| दिन | 19 | 26 | 16 | 28 | 19 | 20 | 14 | 23 | 17 |
| घंटे | 14 | 0 | 19 | 0 | 14 | 9 | 19 | 4 | 14 |
| मिन्ट | 24 | 0 | 12 | 0 | 24 | 36 | 12 | 48 | 24 |

### गुरू मध्ये शुक्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 | 4 | 5 | 4 | 1 |
| दिन | 10 | 18 | 20 | 26 | 24 | 8 | 2 | 16 | 26 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### गुरू मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 |
| दिन | 14 | 24 | 16 | 13 | 8 | 15 | 10 | 16 | 18 |
| घंटे | 9 | 0 | 19 | 4 | 9 | 14 | 19 | 19 | 0 |
| मिन्ट | 36 | 0 | 12 | 48 | 36 | 24 | 12 | 12 | 0 |

### गुरू मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 0 | 2 | 2 | 2 | 2 | 0 | 2 | 0 |
| दिन | 10 | 28 | 12 | 4 | 16 | 8 | 28 | 20 | 24 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### गुरू मध्ये मंगल का प्रत्यन्तर

| ग्रह | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 | 0 | 0 |
| दिन | 16 | 20 | 14 | 23 | 17 | 19 | 26 | 16 | 28 |
| घंटे | 14 | 9 | 19 | 4 | 14 | 14 | 0 | 19 | 0 |
| मिन्ट | 24 | 36 | 12 | 48 | 24 | 24 | 0 | 12 | 0 |

### गुरू मध्ये राहु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 3 | 4 | 4 | 1 | 4 | 1 | 2 | 1 |
| दिन | 9 | 25 | 16 | 2 | 20 | 24 | 13 | 12 | 20 |
| घंटे | 14 | 4 | 19 | 9 | 9 | 0 | 4 | 0 | 9 |
| मिन्ट | 24 | 48 | 12 | 36 | 36 | 0 | 48 | 0 | 36 |

### शनि की अन्तर्दशाएँ ( 19 वर्ष )

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | ३ | २ | १ | ३ | ० | १ | १ | २ | २ |
| मास | ० | ८ | १ | २ | ११ | ७ | १ | १० | ६ |
| दिन | ३ | ९ | ९ | ० | १२ | ० | ९ | ६ | १२ |

### शनि मध्ये शनि का प्रत्यन्तर

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 5 | 2 | 6 | 1 | 3 | 2 | 5 | 4 |
| दिन | 21 | 3 | 3 | 0 | 24 | 0 | 3 | 12 | 24 |
| घंटे | 11 | 10 | 4 | 12 | 3 | 6 | 4 | 10 | 9 |
| मिन्ट | 24 | 12 | 12 | 0 | 36 | 0 | 12 | 48 | 36 |

### शनि मध्ये बुध का प्रत्यन्तर

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 | 4 | 5 |
| दिन | 17 | 26 | 11 | 18 | 20 | 26 | 25 | 9 | 3 |
| घंटे | 6 | 12 | 12 | 10 | 18 | 12 | 8 | 4 | 10 |
| मिन्ट | 36 | 36 | 0 | 48 | 0 | 36 | 24 | 48 | 12 |

### शनि मध्ये केतु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 2 | 0 | 1 | 0 | 1 | 1 | 2 | 1 |
| दिन | 23 | 6 | 19 | 3 | 23 | 29 | 23 | 3 | 26 |
| घंटे | 6 | 12 | 22 | 6 | 6 | 20 | 4 | 4 | 12 |
| मिन्ट | 36 | 0 | 48 | 0 | 36 | 24 | 48 | 12 | 36 |

### शनि मध्ये शुक्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 6 | 1 | 3 | 2 | 5 | 5 | 6 | 5 | 2 |
| दिन | 10 | 27 | 5 | 6 | 21 | 2 | 0 | 11 | 6 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 12 | 0 | 0 | 12 | 12 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शनि मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 |
| दिन | 17 | 28 | 19 | 21 | 15 | 24 | 18 | 19 | 27 |
| घंटे | 2 | 12 | 22 | 7 | 14 | 3 | 10 | 22 | 0 |
| मिन्ट | 24 | 0 | 48 | 12 | 24 | 36 | 48 | 48 | 0 |

### शनि मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 1 | 2 | 2 | 3 | 2 | 1 | 3 | 0 |
| दिन | 17 | 3 | 25 | 16 | 0 | 20 | 3 | 5 | 28 |
| घंटे | 12 | 6 | 12 | 0 | 6 | 18 | 6 | 0 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शनि मध्ये मंगल का प्रत्यन्तर

| ग्रह | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 1 | 2 | 1 | 0 | 2 | 0 | 1 |
| दिन | 23 | 29 | 23 | 3 | 26 | 23 | 6 | 19 | 3 |
| घंटे | 6 | 20 | 4 | 4 | 12 | 6 | 12 | 22 | 6 |
| मिन्ट | 36 | 24 | 48 | 12 | 36 | 36 | 0 | 48 | 0 |

### शनि मध्ये राहु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 4 | 5 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 |
| दिन | 3 | 16 | 12 | 25 | 29 | 21 | 21 | 25 | 29 |
| घंटे | 21 | 19 | 10 | 8 | 20 | 0 | 7 | 12 | 20 |
| मिन्ट | 36 | 12 | 48 | 24 | 24 | 0 | 12 | 0 | 24 |

### शनि मध्ये गुरू का प्रत्यन्तर

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 4 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 |
| दिन | 1 | 24 | 9 | 23 | 2 | 15 | 16 | 23 | 16 |
| घंटे | 14 | 9 | 4 | 4 | 0 | 14 | 0 | 4 | 19 |
| मिन्ट | 24 | 36 | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 | 12 |

### बुध की अन्तर्दशाएँ ( 17 वर्ष )

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | २ | ० | २ | ० | १ | ० | २ | २ | २ |
| मास | ४ | ११ | १० | १० | ५ | ११ | ६ | ३ | ८ |
| दिन | २७ | २७ | ० | ६ | ० | २७ | १८ | ६ | ९ |

### बुध मध्ये बुध का प्रत्यन्तर

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 1 | 4 | 1 | 2 | 1 | 4 | 3 | 4 |
| दिन | 2 | 20 | 24 | 13 | 12 | 20 | 10 | 25 | 17 |
| घंटे | 19 | 13 | 12 | 8 | 6 | 13 | 1 | 14 | 6 |
| मिन्ट | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 | 12 | 24 | 36 |

### बुध मध्ये केतु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 5 | 1 |
| दिन | 20 | 29 | 17 | 29 | 20 | 23 | 17 | 26 | 20 |
| घंटे | 19 | 12 | 20 | 18 | 19 | 13 | 14 | 12 | 13 |
| मिन्ट | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 | 12 | 24 | 36 | 48 |

### बुध मध्ये शुक्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 1 | 2 | 1 | 5 | 4 | 5 | 4 | 1 |
| दिन | 20 | 21 | 25 | 29 | 3 | 16 | 11 | 24 | 29 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 12 | 0 | 0 | 12 | 12 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### बुध मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 |
| दिन | 15 | 25 | 17 | 15 | 10 | 18 | 13 | 17 | 21 |
| घंटे | 7 | 12 | 20 | 21 | 19 | 10 | 8 | 20 | 0 |
| मिन्ट | 12 | 0 | 24 | 36 | 12 | 48 | 24 | 24 | 0 |

### बुध मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 0 | 2 | 2 | 2 | 2 | 0 | 2 | 0 |
| दिन | 12 | 29 | 16 | 8 | 20 | 12 | 29 | 25 | 25 |
| घंटे | 12 | 18 | 12 | 0 | 18 | 6 | 18 | 0 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### बुध मध्ये मंगल का प्रत्यन्तर

| ग्रह | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 | 0 | 0 |
| दिन | 20 | 23 | 17 | 26 | 20 | 20 | 29 | 17 | 29 |
| घंटे | 19 | 13 | 14 | 12 | 13 | 19 | 12 | 20 | 18 |
| मिन्ट | 48 | 12 | 24 | 36 | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 |

### बुध मध्ये राहु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 4 | 4 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 |
| दिन | 17 | 2 | 25 | 10 | 23 | 3 | 15 | 16 | 23 |
| घंटे | 16 | 9 | 8 | 01 | 13 | 0 | 21 | 12 | 13 |
| मिन्ट | 48 | 36 | 24 | 12 | 12 | 0 | 36 | 0 | 12 |

### बुध मध्ये गुरू का प्रत्यन्तर

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 3 | 4 | 3 | 1 | 4 | 1 | 2 | 1 | 4 |
| दिन | 18 | 9 | 25 | 17 | 16 | 10 | 8 | 17 | 2 |
| घंटे | 19 | 4 | 14 | 14 | 0 | 19 | 0 | 14 | 9 |
| मिन्ट | 12 | 48 | 24 | 24 | 0 | 12 | 0 | 24 | 36 |

### बुध मध्ये शनि का प्रत्यन्तर

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 | 4 |
| दिन | 3 | 17 | 26 | 11 | 18 | 20 | 26 | 25 | 9 |
| घंटे | 10 | 6 | 12 | 12 | 10 | 18 | 12 | 8 | 4 |
| मिन्ट | 12 | 36 | 36 | 0 | 48 | 0 | 24 | 36 | 48 |

### केतु की अन्तर्दशाएँ ( 7 वर्ष )

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | 0 | 1 | 0 | 0 | 0 | 1 | 0 | 1 | 0 |
| मास | 4 | 2 | 4 | 7 | 4 | 0 | 11 | 1 | 11 |
| दिन | 27 | 0 | 6 | 0 | 27 | 18 | 6 | 9 | 27 |

### केतु मध्ये केतु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| दिन | 8 | 24 | 7 | 12 | 8 | 22 | 19 | 23 | 20 |
| घंटे | 13 | 12 | 8 | 6 | 13 | 1 | 14 | 6 | 19 |
| मिन्ट | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 | 12 | 24 | 36 | 48 |

### केतु मध्ये शुक्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 2 | 0 | 1 | 0 | 2 | 1 | 2 | 1 | 0 |
| दिन | 10 | 21 | 5 | 24 | 3 | 26 | 6 | 29 | 24 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 12 | 0 | 0 | 12 | 12 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### केतु मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| दिन | 6 | 10 | 7 | 18 | 16 | 19 | 17 | 7 | 21 |
| घंटे | 7 | 12 | 8 | 21 | 48 | 22 | 20 | 8 | 0 |
| मिन्ट | 12 | 0 | 24 | 36 | 0 | 48 | 24 | 24 | 0 |

### केतु मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 1 | 0 | 1 | 0 | 0 | 1 | 0 |
| दिन | 17 | 12 | 1 | 28 | 3 | 29 | 12 | 5 | 10 |
| घंटे | 12 | 6 | 12 | 0 | 6 | 18 | 6 | 0 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### केतु मध्ये मंगल का प्रत्यन्तर

| ग्रह | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| दिन | 8 | 22 | 19 | 23 | 20 | 8 | 24 | 7 | 12 |
| घंटे | 13 | 1 | 14 | 6 | 19 | 13 | 12 | 8 | 6 |
| मिन्ट | 48 | 12 | 24 | 36 | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 |

### केतु मध्ये राहु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 2 | 0 | 1 | 0 |
| दिन | 26 | 20 | 29 | 23 | 22 | 3 | 18 | 1 | 22 |
| घंटे | 16 | 9 | 20 | 13 | 1 | 0 | 21 | 12 | 1 |
| मिन्ट | 48 | 36 | 24 | 12 | 12 | 0 | 36 | 0 | 12 |

### केतु मध्ये गुरू का प्रत्यन्तर

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 1 | 1 | 0 | 1 | 0 | 0 | 0 | 1 |
| दिन | 14 | 23 | 17 | 19 | 26 | 16 | 28 | 19 | 20 |
| घंटे | 19 | 4 | 14 | 14 | 0 | 19 | 0 | 14 | 9 |
| मिन्ट | 12 | 48 | 24 | 24 | 0 | 12 | 0 | 24 | 36 |

### केतु मध्ये शनि का प्रत्यन्तर

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 2 | 1 | 0 | 2 | 0 | 1 | 0 | 1 | 1 |
| दिन | 3 | 6 | 23 | 6 | 19 | 3 | 23 | 29 | 23 |
| घंटे | 4 | 12 | 6 | 12 | 22 | 6 | 6 | 20 | 4 |
| मिन्ट | 12 | 36 | 36 | 0 | 48 | 0 | 36 | 24 | 48 |

### केतु मध्ये बुध का प्रत्यन्तर

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 0 | 1 | 0 | 0 | 0 | 1 | 1 | 1 |
| दिन | 20 | 20 | 29 | 17 | 29 | 20 | 23 | 17 | 26 |
| घंटे | 13 | 19 | 12 | 20 | 18 | 19 | 13 | 14 | 12 |
| मिन्ट | 48 | 48 | 0 | 24 | 0 | 48 | 12 | 24 | 36 |

### शुक्र की अन्तर्दशाएँ ( 20 वर्ष )

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वर्ष | ३ | १ | १ | १ | ३ | २ | ३ | २ | १ |
| मास | ४ | ० | ८ | २ | ० | ८ | २ | १० | २ |
| दिन | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० | ० |

### शुक्र मध्ये शुक्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 6 | 2 | 3 | 2 | 6 | 5 | 6 | 5 | 2 |
| दिन | 20 | 0 | 10 | 10 | 0 | 10 | 10 | 20 | 10 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये सूर्य का प्रत्यन्तर

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 1 | 0 | 1 | 1 | 1 | 1 | 0 | 2 |
| दिन | 18 | 0 | 21 | 24 | 18 | 27 | 21 | 21 | 0 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये चंद्र का प्रत्यन्तर

| ग्रह | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 1 | 1 | 3 | 2 | 3 | 2 | 1 | 3 | 1 |
| दिन | 20 | 5 | 0 | 20 | 5 | 25 | 5 | 10 | 0 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये मंगल का प्रत्यन्तर

| ग्रह | मं. | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 2 | 1 | 2 | 1 | 0 | 2 | 0 | 1 |
| दिन | 24 | 3 | 26 | 6 | 29 | 24 | 10 | 21 | 5 |
| घंटे | 12 | 0 | 0 | 12 | 12 | 12 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये राहु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | रा. | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 5 | 4 | 5 | 5 | 2 | 6 | 1 | 3 | 2 |
| दिन | 12 | 24 | 21 | 3 | 3 | 0 | 24 | 0 | 3 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये गुरू का प्रत्यन्तर

| ग्रह | गु. | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 5 | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 4 |
| दिन | 8 | 2 | 16 | 26 | 10 | 18 | 20 | 26 | 24 |
| घंटे | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 26 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये शनि का प्रत्यन्तर

| ग्रह | श. | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 6 | 5 | 2 | 6 | 1 | 3 | 2 | 5 | 5 |
| दिन | 0 | 11 | 6 | 10 | 27 | 5 | 6 | 21 | 2 |
| घंटे | 12 | 12 | 12 | 0 | 0 | 0 | 12 | 0 | 0 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये बुध का प्रत्यन्तर

| ग्रह | बु. | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 4 | 1 | 5 | 1 | 2 | 1 | 5 | 4 | 5 |
| दिन | 24 | 29 | 20 | 21 | 25 | 29 | 3 | 16 | 11 |
| घंटे | 12 | 12 | 0 | 0 | 0 | 12 | 0 | 0 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

### शुक्र मध्ये केतु का प्रत्यन्तर

| ग्रह | के. | शु. | सू. | चं. | मं. | रा. | गु. | श. | बु. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | 0 | 2 | 0 | 1 | 0 | 2 | 1 | 2 | 1 |
| दिन | 24 | 10 | 21 | 5 | 24 | 3 | 26 | 6 | 29 |
| घंटे | 12 | 0 | 0 | 0 | 12 | 0 | 0 | 12 | 12 |
| मिन्ट | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 | 0 |

## ज्वालामुखी योग

इस योग का फल अशुभ माना गया है। इस योग में आरम्भ किया हुआ कार्य पूर्णतय सिद्ध नहीं हो पाता अथवा बार-बार विघ्न-बाधाएं होती है। इस योग में शुभ कार्य आरम्भ नहीं करने चाहिए। दुष्ट शत्रुओं पर प्रयोग करने के लिए यह मुहूर्त अच्छा समझा जाता है।

जब प्रतिपदा को मूला नक्षत्र, पंचमी को भरणी, अष्टमी को कृतिका या नवमी को रोहिणी अथवा दशमी को आश्लेषा नक्षत्र आता है तो ज्वालामुखी योग बनता है। इस प्रकार ५ नक्षत्रों एवं ५ तिथियों के संयोग से ज्वालामुखी योग बनता है। इस योग के अशुभ फल को प्रकट करने के लिए निम्नलिखित लोकोक्ति प्रचलित है—

जन्मे तो जीवे नहीं, बसे तो उजड़े गांव,<br>
नारी पहने चूड़ियाँ, पुरुष विहीनी होय।<br>
बोवे तो काटे नहीं, कूएँ उपजे न नीर॥

यद्यपि यह लोकोक्ती अतिशयाक्तपूर्ण हो सकती है परन्तु इसके अशुभ प्रभाव के सम्बन्ध का उल्लेख कई ग्रन्थों में मिलता है। **ज्वालामुखी योगानुसार यदि बालक इस योग में पैदा हो** तो उसे अरिष्ट योग होता है। यदि इस योग में विवाह किया जाए तो वैधव्य का भय होता है। यदि बीजवपन किया जाए तो फसल अच्छी नहीं होती तथा जल आदि हेतु कूआँ खोदा जावे तो जलाशय (कूआँ) शीघ्र सूख जाए—यदि कोई रोग ग्रस्त हो जल्दी ठीक न हो—इत्यादि अशुभ फल घटित होते हैं।

# ग्रहों की विंशोत्तरी दशाओं का वर्णन

फलित ज्योतिष शास्त्र में ग्रहों द्वारा अपना शुभशुभ फल प्रदान करने का समय ज्ञात करने के लिए **भारतीय दशा-पद्धति** का विशेष महत्त्व है। सभी ग्रह अपनी दशा, अन्तर्दशा, प्रत्यन्तर दशा एवं सूक्ष्म दशाकाल में फल देते हैं। भारतीय आचार्यों ने ग्रहों की अनेक प्रकार की दशाओं एवं अन्तर्दशाओं आदि का वर्णन किया है, जैसे विंशोत्तरी दशा, योगिनी दशा, अष्ट.तरी दशा, काल दशा इत्यादि मुख्य हैं। परन्तु उत्तरी भारत में सर्वाधिक महत्त्व एवं मान्यता महर्षि पाराशर द्वारा प्रतिपादित विंशोत्तरी महादशाऽन्तर दशा पद्धति को दी जाती है। तदनन्तर योगिनी दशा एवं तदुपरान्त अष्टोतरी दशा को मान्यता प्रदान की जाती है। आचार्य वराहमिहिरानुसार जातक को जिस ग्रह की दशाऽन्तरदशा होती है, उस ग्रहावधि में उस ग्रह की छाया जातक पर रहती है। अग्नि (तेज), पृथ्वी, जल, आकाश और वायु-इन पांचों में से जो महाभूत जिस ग्रह से सम्बन्धित होता है, वह ग्रह अपनी दशा और अन्तर्दशा में उस महाभूत की कांति को प्राणी के शरीर एवं उसकी चेष्टाओं से प्रकट करता है। जैसे सूर्य एवं मंगल की दशा में जातक रूपवान, तेजवान एवं कान्तियुक्त हो जाता है। यदि अशुभ हो, तो जातक में क्रोधाधिक्य, पित्त प्रकोप, नेत्र पीड़ा या रक्त विकार होते हैं। यदि जातक को मधुर-अम्लादि मृष्ट रसों के प्रति रूचि, संगीत, गायन, कल्पना, काम एवं भोगासक्ति की प्रबलता हो, तो जातक पर चन्द्र एवं शुक्र कृत जल की छाया जानें। जब जातक के शरीर से उत्तम सुगन्धि (बुध नीचादि अशुभ हो, तो दुर्गन्ध) आती हो, तो बुध कृत पृथ्वी की छाया जानें। जब जातक की प्रवृत्ति धर्म-कर्म एवं परोपकार की ओर बढ़े एवं भक्ति संगीत की ओर रूचि हो और वाणी में भी मधुरता एवं गाम्भीर्य हो तो, गुरु कृत आकाश तत्त्व सम्बन्धी छाया जाननी चाहिए। जो स्पर्श में कोमल हो, या वायु सम्बन्धी प्रकोप हो, तो आकाश सम्बन्धी छाया जाननी चाहिए।

**छाया शुभाशुभ फलानि निवेदयन्ती लक्ष्म्या मनुष्यपशु पक्षिषुलक्षणज्ञैः।**
**तेजो गुणान् बह्रिरपि प्रतिभासयन्ती, दीपप्रभा स्फटिकरत्न घटस्थितेव॥ वृहत्संहिता॥**

**''विंशोत्तरी दशा''** का मुख्य आधार **चन्द्र स्पष्ट** एवं उससे सम्बन्धित **नक्षत्र** होते हैं। किसी जातक के जन्म समय चन्द्रमा जिस नक्षत्र में होता है। उस नक्षत्र-चरण के अनुसार ही ग्रह दशा का निधारण किया जाता है। किसी व्यक्ति का जन्म जिस नक्षत्र में होगा, उसी नक्षत्र के स्वामी ग्रह से विंशोत्तरी दशा का प्रारम्भ माना जाता है। चन्द्र स्पष्ट तथा नक्षत्रों के भयात्-भभोग (सर्वक्षं) द्वारा जन्म दशा के भोग्य वर्षों को जानने की सरल विधियां **''ज्योतिष तत्त्व-गणित खण्ड में तथा इसी पँचांग दिवाकर''** में पढ़ सकते हैं।

पाठकों की सुविधा के लिए चन्द्र संचार से ग्रहों की **भोग्य दशा** वर्षों का विवरण संक्षिप्त रूप से आगामी पृष्ठों पर कर रहे हैं। गणित सहित इसका विस्तृत विवरण **ज्योतिष तत्त्व (गणित खण्ड)** में लिख चुके हैं।

## चन्द्र स्पष्ट से नक्षत्रों एवं ग्रहों के भोग्य वर्ष

| क्रम | नक्षत्र | राशि अंश कला | से | रा. अं. क. तक | नक्षत्र स्वामी | दशा वर्ष |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | अश्विनी | 0 - 00 - 00 | से | 0 - 13 - 20 तक | केतु | 7 वर्ष |
| 2. | भरणी | 0 - 13 - 20 | से | 0 - 26 - 40 तक | शुक्र | 20 वर्ष |
| 3. | कृतिका | 0 - 26 - 40 | से | 1 - 10 - 00 तक | सूर्य | 6 वर्ष |
| 4. | रोहिणी | 1 - 10 - 00 | से | 1 - 23 - 20 तक | चन्द्र | 10 वर्ष |
| 5. | मृगशिर | 1 - 23 - 20 | से | 2 - 06 - 40 तक | मंगल | 7 वर्ष |
| 6. | आर्द्रा | 2 - 06 - 40 | से | 2 - 20 - 00 तक | राहु | 18 वर्ष |
| 7. | पुनर्वसु | 2 - 20 - 00 | से | 3 - 03 - 20 तक | गुरु | 16 वर्ष |
| 8. | पुष्य | 3 - 03 - 20 | से | 3 - 16 - 40 तक | शनि | 19 वर्ष |
| 9. | आश्लेषा | 3 - 16 - 40 | से | 4 - 00 - 00 तक | बुध | 17 वर्ष |
| 10. | मघा | 4 - 00 - 00 | से | 4 - 13 - 20 तक | केतु | 7 वर्ष |
| 11. | पूर्वाफाल्गुनी | 4 - 13 - 20 | से | 4 - 26 - 40 तक | शुक्र | 20 वर्ष |
| 12. | उत्तराफाल्गुनी | 4 - 26 - 40 | से | 5 - 10 - 20 तक | सूर्य | 20 वर्ष |
| 13. | हस्त | 5 - 10 - 00 | से | 5 -23 - 20 तक | चन्द्र | 10 वर्ष |
| 14. | चित्रा | 5 - 23 - 20 | से | 6 - 06 - 40 तक | मंगल | 7 वर्ष |
| 15. | स्वाती | 6 - 60 - 40 | से | 6 - 20 - 00 तक | राहु | 18 वर्ष |
| 16. | विशाखा | 6 - 20 - 00 | से | 7 - 03 - 20 तक | गुरु | 16 वर्ष |
| 17. | अनुराधा | 7 - 03 - 20 | से | 7 - 16 - 40 तक | शनि | 19 वर्ष |
| 18. | ज्येष्ठा | 7 - 16 - 40 | से | 8 - 00 - 00 तक | बुध | 17 वर्ष |
| 19. | मूला | 8 - 20 - 00 | से | 8 - 13 - 20 तक | केतु | 7 वर्ष |
| 20. | पूर्वाषाढ़ा | 8 - 13 - 20 | से | 8 - 26 - 40 तक | शुक्र | 20 वर्ष |
| 21. | उत्तराषाढ़ा | 8 - 26 - 40 | से | 9 - 10 - 00 तक | सूर्य | 6वर्ष |
| 22. | श्रवण | 9 - 10 -00 | से | 9 - 23 - 20 तक | चन्द्र | 10 वर्ष |
| 23. | धनिष्ठा | 9 - 23 - 20 | से | 10 -06 - 40 तक | मंगल | 7 वर्ष |
| 24. | शतभिषा | 10 -06 - 40 | से | 10 - 20 - 00 तक | राहु | 18 वर्ष |
| 25. | पूर्वाभाद्रपद | 10 - 20 - 00 | से | 11- 03 - 20 तक | गुरु | 16 वर्ष |
| 26. | उत्तराभाद्रपद | 11-03-20 | से | 11-16- 40 तक | शनि | 19 वर्ष |
| 27. | रेवती | 11 - 16- 40 | से | 0 - 00 - 00 तक | बुध | 17 वर्ष |

प्रत्येक ग्रह के अन्तर्गत तीन-तीन नक्षत्रों का समावेश होता है। जो ग्रह जिन-जिन नक्षत्रों का स्वामी होता है। तदनुसार ही नक्षत्र के दशा वर्षों का निर्धारण होता है। **जैसे**—कृतिका, उत्तराफाल्गुनी

एवं उत्तराषाढ़ा नक्षत्रों का स्वामी **सूर्य ग्रह** होने से, कृतिका आदि प्रत्येक नक्षत्र की दशा का मान सूर्य प्रदत्त छः (6) वर्ष होंगे। इसी प्रकार अन्य नक्षत्रों की दशा के भोग्य वर्ष मान होंगे। आगे लिखी तालिका से स्पष्ट होगा—

| जन्म नक्षत्र (Birth Nakshatra) | (क्रम) | नक्षत्र स्वामी ग्रह (Lord of Nakshatra) | भोग्य दशा वर्ष Duration of Period) |
|---|---|---|---|
| कृतिका, उ. फाल्गुनी, उ. षा. | 1 | सूर्य | 6 वर्ष |
| रोहिणी, हस्त, श्रवण | 2. | चन्द्र | 10 वर्ष |
| मृगशिर, चित्रा, धनिष्ठा | 3. | मंगल | 7 वर्ष |
| आर्द्रा, स्वाती, शतभिषा | 4. | राहु | 18 वर्ष |
| पुनर्वसु, विशाखा, पूर्वाभाद्रपद | 5. | गुरु | 16 वर्ष |
| पुष्य, अनुराधा, उत्तराभाद्रपद | 6. | शनि | 19 वर्ष |
| अश्लेषा, ज्येष्ठा, रेवती | 7. | बुध | 17 वर्ष |
| मघा, मूला, अश्विनी | 8. | केतु | 7 वर्ष |
| पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़ा, भरणी | 9. | शुक्र | 20 वर्ष |

विंशोत्तरी दशा पद्धति में ग्रहों की दशा का क्रम उपरोक्त तालिका में दर्शाए गए अनुक्रम के अनुसार ही किया जाता है, यथा—सूर्य, चन्द्र, मंगल, राहु, गुरु, शनि, बुध, केतु, शुक्र। इसको कण्ठस्थ करने के लिए (आ चं भौ रा जी शबु केशु) का सूत्र याद कर सकते हैं, जैसे आ से तात्पर्य सूर्य, च से चन्द्र, भौ को भौम (मंगल), रा को राहु, जी को जीव (गुरु) समझें इत्यादि जन्म समय किसी ग्रह की भुक्त-भोग्य दशा ज्ञात करने के लिए चन्द्र स्पष्ट पद्धति एवं नक्षत्र के भयात्-भभोग की प्रक्रिया ग्रहण कीजाती है। दोंनें विधियों द्वारा किसी ग्रह की भोग्य दशा लगभग समान आती है। दोनों प्रकार की प्रणालियों का सरल विवरण उदाहरण सहित हमारी पँचाग दिवाकर या ज्योतिष तत्त्व (गणित खण्ड) में देख सकते हैं।

## ग्रहों की अन्तर्दशा जानने की विधि

ग्रहों की अन्तर्दशा के भोग्य वर्ष, मास आदि जानने के लिए महादशा ग्रह के वर्षों को अन्तर्दशा ग्रह के वर्षों से गुणा करके जो संख्या मिले,उसे 120 से भाग देने पर अन्तर्दशा के **भोग्य वर्ष,** फिर शेष को 12 से गुणा करके पुन: 120 से भाग देने पर तथा शेष 30 से गुणा करके पुन: 120 से भाग देने पर हमें अर्न्तदशा के भोग्य दिन आदि प्राप्त होंगे। **उदाहरणस्वरूप**—यदि हमें शनि की महादशा में शुक्र की अन्तर्दशा के भोग्य वर्षादि जानने हैं, तो शनि की महादशा के 19 वर्ष को शुक्र दशा के 20 वर्ष से गुणा करने पर हमें 380 की संख्या मिली, इसको 120 से भाग देने पर 3 वर्ष तथा शेष 20 को 12 से गुणा करके प्राप्त संख्या 240 को पुन: 120 से भाग देने पर हमें 2 मास प्राप्त हुए। इस प्रकार शनि महादशा के मध्य शुक्रान्तर भोग्यदशा 3 वर्ष, 2 महीने होगी। इसी प्रकार अन्य सभी ग्रहों की अन्तर्दशाएं जान सकते हैं। सूर्यादि सभी ग्रहों की अन्तर्दशाओं के भोग्य वर्ष, मासादि के चक्र आप इसी में तथा **पंचाँगदिवाकर** में अवलोकन कर सकते हैं।

ग्रहों की विंशोत्तरी महादशा के फलादेश के सम्बन्ध में उपरोक्त 'ज्योतिष तत्त्व' (गणित खण्ड) पृष्ट 210 से पृष्ठ 213 तक का अध्ययन कर सकते हैं। सम्पादक

## दशाऽन्तर्दशा के फलादेश सम्बनधी विशेष नियम

(1) जो ग्रह उच्च राशिस्थ, मित्र राशि या वर्गोत्तम में हो या स्वराशि का होकर केन्द्र या त्रिकोण (१,४, ५, ७, ९, १०) में स्थित हो, वह अपनी दशा या अन्तर्दशा काल में कार्यो में लाभ व उन्नति, आरोग्य सुख, अभीष्ट कार्यो में सफलता, भाग्योन्नति आदि सुख प्रदान करवाता है।

(2) जो ग्रह नीच राशि, शत्रु राशि, वक्री ग्रह एवं अस्तंगत हो, उसकी दशाऽन्तर्दशा में बनते कामों में अड़चनें, धन हानि, रोग एवं शत्रु भय, अपव्यय आदि अशुभ फल होते हैं। इसी भान्ति वक्री ग्रह की दशा में स्थान परिवर्तन, धन हानि एवं सुख में कमी होती है।

(3) पाप ग्रह की महादशा में अशुभ भावस्थ पाप ग्रह की अन्तर्दशा में स्वास्थ्य हानि, शत्रु भय, धन का नुकसान, बन्धुओं से वैर,कलह-क्लेश, अड़चनें, मानसिक व शारीरिक कष्ट होते हैं।

(4) जिस ग्रह की महादशा हो, उससे छटे या आठवें या 12वें स्थान में स्थित ग्रहों की अन्तर्दशा हो, तो जातक को धन हानि, कार्य-व्यवसाय में बाधाएं, अत्यधिक संघर्ष एवं धन का खर्च, स्थानान्तरण एवं मानसिक तनाव, कलह व शरीर कष्ट होते हैं।

(5) शुभ ग्रह की महादशा के मध्य शुभ ग्रह की अन्तर्दशा हो, तो उसका फल उत्तम होगा। उसमें धन लाभ, आरोग्य सुख, अभिलषित कार्यों में सफलता, विद्या लाभ एवं स्त्री (पति) सुख व संतान आदि सुख प्राप्त होते हैं। महादशा स्वामी एवं अन्तर्दशा स्वामी दोनों बलान्वित हों, तो और भी अच्छा है।

(6) केन्द्र भावों को विष्णु स्थान और त्रिकोण भावों को लक्ष्मी स्थान भी कहा जाता है। केन्द्र त्रिकोण के स्वामी ग्रह यदि केन्द्र-त्रिकोण (1-4-5-6-9-10) भावों में ही आ जावें, तो विशेष शुभ फल देते हैं, इनकी दशाऽन्तर्दशा में विपुल धन, लाभ, धर्म-परायणता, विद्या, भूमि-जायदाद, विद्या एवं सवारी आदि सुखों की प्राप्ति तथा स्त्री-संतान सम्बन्धी पारिवारिक सुखों की उपलब्धि होती है।

(7) दु:स्थानों (6, 8 एवं 12वें) स्थानों में स्थित ग्रहों अथवा उनके स्वामी ग्रहों की दशाऽन्तर्दशा में धन हानि, रोग, शत्रु, धन का अत्यधिक खर्च, कठिनाइयाँ , शरीर कष्ट, मानसिक तनाव एवं संघर्ष होते हैं।

(8) जो ग्रह शुभ एवं योगकारक ग्रहों से युक्त या दृष्ट हो तथा अस्त, वक्री एवं सन्धिगत न हो, तो उस ग्रह की दशाऽन्तर्दशा में धन लाभ, प्रिय बन्धुओं का सुख, भूमि, वाहन आदि का लाभ, विद्या एवं धर्म में रुचि तथा कार्यों में सफलता होती है।

(9) महादशा ग्रह का स्वामी एवं अन्तर्दशा ग्रह का स्वामी परस्पर मित्र क्षेत्री हों तथा कुण्डली में उनकी पारस्परिक स्थिति 6-8 या 12वीं न हो, तो उनकी दशाऽन्तर्दशा में ग्रह अपने भावेशत्व के अनुसार भूमि, जायदाद, धन, परिवार आदि का सुख प्रदान करेगा।

(10) जिस ग्रह की महादशा चल रही हो, यदि अन्तर्दशा स्वामी ग्रह उसका शत्रु हो, या शत्रु राशि में स्थित हो, या छठे/आठवें में हो, या लग्नेश का शत्रु हो, तो ऐसी अन्तर्दशा में शत्रु भय, रोग भय, धन हानि, स्थान परिवर्तन, भाई-बन्धुओं से वैर-विरोध तथा बनते कार्यों में अड़चनें पड़ती हैं।

(11) शुभ ग्रह की महादशा में पाप ग्रह की अन्तर्दशा हो तो, उस अन्तर्दशा का पूर्वार्द्धभाग सुखदायक और उत्तरार्द्ध भाग कष्टकारी होता है।

(12) शनि की दशा में चन्द्र का अन्तर अथवा चन्द्रमा की दशा में शनि का अन्तर काल प्राय:आर्थिक दृष्टि से कष्टकारी होता है।

इसके अतिरिक्त यदि चन्द्रमा शनि की राशि (मकर या कुम्भ) में हो, तो उसकी महादशा के मध्य यदि सप्तमेश की अन्तर्दशा हो, तो भी कष्टकारी होती है।

(13) शनि में मंगल अथवा मंगल में शनि की अन्तर्दशा संघर्षपूर्ण, रोग एवं शरीर कष्ट तथा आर्थिक दृष्टि से परेशानीकारक रहती है।

(14) शनि में सूर्य की दशा और सूर्य में शनि की अन्तर्दशा प्राय: जातक के स्वास्थ्य की दृष्टि से तथा उसके माता-पिता एवं अग्रजों के लिए कष्टकारी होती है।

(15) राहु और केतु की दशाऽन्तर्दशा प्राय: अशुभफली होती है। यदि राहु ३, ६ या ११वें भाग में हों, तो अच्छा फल भी प्रकट होता है।

(16) जो ग्रह उच्च राशि से निकलकर नीच राशि की ओर जा रहा हो, उसकी दशा को **अवरोहिणी दशा** कहा जाता है। यह दशा अशुभ एवं कष्टकारी होती है। परन्तु यदि अवरोही ग्रह उच्च, मित्र या अपने नवांश में हो, तो वह दशा मिश्रित फल देने वाली होती है।

(17) जो ग्रह नीच से उच्च राशि की ओर अग्रसर हो, उसकी दशा को **आरोहिणी दशा** कहते हैं। इस अवधि में जातक को शुभ फल प्राप्त होते हैं। यदि ग्रह नीच या शत्रु राशि के नवांश में हो, तो शुभ फलों में कमी होती है।

(18) यदि कोई ग्रह अपनी उच्च राशि, मित्र राशि या स्वराशिगत हों, परन्तु वही ग्रह नीच या शत्रु नवांश में हो तो उस ग्रह की दशा पूर्वार्ध भाग में शुभ तथा उत्तरार्ध में मिश्रित फल देने वाली होगी।

(19) ग्रहों की दशाऽन्तर्दशा के फल सम्बन्धी अन्तिम निर्णय करते समय उस समय के गोचर ग्रहों के प्रभाव पर भी अवश्य विचार कर लेना चाहिए।

## भावेश अनुसार विंशोत्तरी दशा का फल

**1. लग्नेश ग्रह की दशा में** उद्यम में वृद्धि, शारीरिक सुख, धन लाभ, भूमि, वाहन आदि सुख होते हैं,परन्तु धन का अपव्यय एवं परिवार सम्बन्धी परेशिानियां भी देखी गई हैं।

**2. द्वितीयेश की दशा में** धन-आय के साधन बढ़ते हैं परन्तु यदि धनेश पाप ग्रह से युक्त या दृष्ट हो, तो वृथा खर्च एवं स्वास्थ्य के लिए अशुभ है।

**3. तृतीयेश की दशा में** संघर्ष एवं भ्रमण अधिक रहेगा। भाई-बन्धु एवं आत्मीय जनों के बारे में परेशानियां व खर्च भी अधिक होते हैं।

**4. चतुर्थेश दशा में** भूमि, मकान, वाहनादि सुखों की प्राप्ति, माता का सुख होता है। यदि अशुभ ग्रह युक्त हो, तो माता या पिता दोनों में से किसी एक को शरीर कष्ट का भय।

**5. पंचमेश की दशा में** विद्या की प्राप्ति, धन लाभ-संतान-सुख एवं सोची हुई योजनाओं में सफलता प्राप्त होती है। यदि अशुभ या पाप ग्रह युक्त हों, तो विघ्न एवं अड़चनों के बाद सफलता प्राप्त होती है।

**6. षष्ठेश की दशा में** रोग व शत्रुओं का भय, मातुल पक्ष को कष्ट, व्यवसाय में विघ्न-बाधाएं, शरीर कष्ट तथा खर्च अधिक होते हैं।

**7. सप्तमेश** पाप ग्रह हो, तो उसकी दशा में शरीर कष्ट, धन हानि, स्त्री को कष्ट, तनाव एवं व्यवसाय में बाधाएँ आती हैं। यदि शुभ ग्रह हों, तो मिश्रित फल होते हैं।

**8. अष्टमेश** (पाप ग्रह हो तो) उसकी दशा में परिवारिक बन्धुओं सम्बन्धी परेशानी, आर्थिक उलझनें, बनते कामों में विघ्न, एवं मृत्युतुल्य कष्ट होते हैं। यदि शुभ ग्रह हों,तो कष्टों में कमी होती हैं।

**9. नवमेश की दशा में** परोपकार एवं धार्मिक भावना में वृद्धि, तीर्थ यात्रा, विद्या में उन्नति, भाग्यवश लाभ व उन्नति, कार्य-व्यवसाय में सफलता और श्रेष्ठ लोगों के साथ सम्बन्ध होते हैं।

**10. दशमेश की दशा** में कार्य-व्यवसाय में लाभ व उन्नति, सरकारी क्षेत्रों से लाभ, परन्तु माता के स्वास्थ्य के लिए अशुभ होगी।

**11. एकादशेश की दशा में** आय के स्रोतों में वृद्धि, तथा गत किए गए प्रयासों में सफलता होती है। विद्या, संतान के लिए शुभ है। यदि एकादशेश पाप ग्रह युक्त व दृष्ट हो, तो स्वयं जातक के स्वास्थ्य के लिए अशुभ होती है।

**12. द्वादशेश की दशा में** गुप्त चिन्ताऐं, खर्च की अधिकता, वृथा भागदौड़ एवं धन हानि तथा बनते कामों में अड़चनें होती हैं।

## दशाफल में प्रत्येक लग्नगत ग्रहों का शुभाशुभ

आगे मेषादि द्वादश लग्नों के अन्तर्गत ग्रह दशाओं के शुभाशुभत्व का विवरण दे रहे हैं। किसी लग्न में ग्रहों के शुभत्व एवं अशुभत्व का निर्देश सदा के लिए स्थायी नहीं समझना चाहिए। कुछ स्थितियों में किसी लग्न विशेष में शुभफल प्रदक लिखा ग्रह भी अपना दशाऽन्तर्दशा में अशुभ फल देने लगता है। **उदाहरण स्वरूप** मेष लग्न में गुरु को (भाग्येश होने के कारण) शुभ फल देने वाला लिखा गया है। परन्तु जन्म कुण्डली में यदि गुरु नीच (मकर) राशि का होकर अस्त एवं वक्री होकर पड़ा हो अथवा शत्रु राशि (२, ६) का होकर राहु, शनि आदि पाप ग्रह से युक्त या दृष्ट हो, तो गुरु अपना दशाऽन्तर्दशा में जातक को उच्च विद्या एवं भाग्योन्नति में विघ्न-बाधाऐं, बड़े आत्मीय लोगों के साथ विरोध, धन का अपव्यय एवं रोग आदि अशुभ फल भी होते हैं। इसी प्रकार अशुभ ग्रह भी कई बार स्थान, स्थिति एवं शुभ ग्रहों की दृष्टि के कारण शुभ एवं मिश्रित फल देने लगते हैं। आगे दशाफल में प्रत्येक लग्न में ग्रहों का शुभ-अशुभ विवरण देते हैं—

## दशा फल में प्रत्येक लग्न में ग्रहों का शुभ-अशुभ विवरण

| लग्न राशि | शुभ फल | अशुभ फल | मिश्रित फल |
|---|---|---|---|
| मेष | सूर्य, मंगल, गुरु | बुध, शुक्र | चन्द्र, शनि, राहु, केतु |
| वृष | सूर्य, बुध, शुक्र शनि | मंगल, केतु | चन्द्र, राहु, गुरु |
| मिथुन | चंद्र, बुध शुक्र | मंगल, केतु | सूर्य, गुरु, शनि, राहु |
| कर्क | चन्द्र, मंगल | बुध, शनि, राहु, | सूर्य, केतु, गुरु, शुक्र |
| सिंह | सूर्य, मंगल | शनि, शुक्र, राहु | चन्द्र, बुध, गुरु, केतु |
| कन्या | बुध, शुक्र | मंगल, सूर्य, केतु, | चन्द्र, शानि, गुरु, राहु |
| तुला | बुध, शुक्र, शनि, | सूर्य, राहु, गुरु | चंद्र, मंगल, केतु |
| बृश्चिक | सूर्य, चन्द्र, गुरु | बुध, शनि, राहु | मंगल, शुक्र, केतु |
| धनु | सूर्य, मंगल, गुरु | शुक्र, शनि, राहु, | बुध, चन्द्र, केतु |
| मकर | बुध, शुक्र, शनि | चन्द्र, गुरु | सूर्य, मंगल, राहु, केतु |
| कुम्भ | मंगल, शुक्र, शनि | चन्द्र, केतु | सूर्य, बुध, गुरु, राहु |
| मीन | चन्द्र, मंगल, गुरु | सूर्य, शुक्र, राहु | बुध, शनि, केतु |

## सूर्य की महादशा में अन्य ग्रहों की अन्तर्दशा का फल

**सूर्य में सूर्य का अन्तर**—कुण्डली में उच्च, स्वराशि या मित्र राशि का होकर, १, ३, ६, ९, १० या ११ वें भाव में हो, तो जातक के उद्यम एवं पराक्रम में वृद्धि, स्वास्थ्य का लाभ, पिता एवं उच्च-प्रतिष्ठित लोगों से लाभ, मान-सम्मान एवं पदोन्नति हो, व्यवसाय में धन लाभ के अवसर, विदेश गमन तथा सोची हुई योजनाओं में आंशिक सफलता प्राप्त होती है। यदि सूर्य शत्रु, नीचादि राशिगत होकर २, ७, ८ या १२वें भाव में हो तो उपरोक्त सुखों में कमी, भाई-बन्धुओं से कलह-क्लेश एवं असहयोग, स्वास्थ्य हानि, आर्थिक एवं परिवारिक परेशानियां, नेत्र विकार तथा क्रोध व उत्तेजना अधिक रहे। यदि सूर्य शुभ ग्रह युक्त या दृष्ट हो, तो मिश्रित फल रहेंगे। इन दिनों सूर्य उपासन एवं सूर्य सम्बन्धी दान करना शुभ होगा।

**सूर्य में चन्द्रान्तर**—कुण्डली में चन्द्र उच्च, स्वराशि, मित्र राशि होकर केन्द्र-त्रिकोणादि शुभ भावों में हो, तो जातक को इस दशा में मन को प्रसन्नता देने वाले समाचार प्राप्त होंगे। धन प्राप्ति के साधनों में वृद्धि, माता एवं स्त्री से सुख, सन्तान सुख तथा कुछ महत्त्वपूर्ण लोगों के साथ मैत्री सम्बन्ध बनेंगे। इस अवधि में सुन्दर वस्त्र, स्त्री आभूषण, वाहन, धन सम्पत्ति आदि सुखों की प्राप्ति तथा परिवारिक जनों का सहयोग भी मिलेगा। विदेश यात्रा एवं धर्म-कर्म में रुचि बढ़ती है। यदि चन्द्र नीच या शत्रुराशिगत होकर अशुभ भावस्थ होकर क्षीण बली, क्रूर ग्रह युक्त अथवा सूर्य से षडाष्टक स्थिति में हो, तो जातक को शारीरिक एवं मानसिक परेशानी, असुखद यात्रा, गृह कलह, परिवारिक चिन्ता, तनाव, आय कम तथा खर्च अधिक हों। माता या स्त्री सम्बन्धी कष्ट, नेत्र विकार, सिर पीड़ा, वात, कफ आदि सम्बन्धी रोगों का भय हो।

**सूर्य में मंगल का अन्तर**—मंगल स्वराशि, उच्चादि स्थिति में हो तो जातक के पराक्रम व उत्साह में वृद्धि, भूमि लाभ, मकान, पुत्र-सन्तति, गृह में मंगल एवं वाहनादि सुखों में वृद्धि होती है। इस अवधि में भाई-बन्धुओं एवं मित्रों का सहयोग, शत्रुओं पर विजय, स्वास्थ्य में लाभ, सरकारी क्षेत्रों से लाभ एवं सफलता मिलती है। सन्तान सम्बन्धी प्रसन्नता एवं पुरुषार्थ में वृद्धि होती है। यदि सूर्य से मंगल छटे, आठवें या १२वें स्थान में हो, अथवा नीच, वक्री या शत्रु राशिगत होकर शनि आदि अशुभ ग्रह से युक्त हो, तो जातक का भाई-बन्धुओं से विरोध, धन हानि, रक्त विकार एवं चोटादि का भय, सन्तान कष्ट, किसी प्रिय-बन्धु से तकरार एवं परिवार एवं धन सम्बन्धी चिन्ताएं होती हैं।

**सूर्य में राहु का अन्तर**—सूर्य व राहु के मध्य स्वाभाविक शत्रुता होती है। परन्तु यदि कुण्डली में सूर्य व राहु के मध्य ३, ६, १०, ११वां सम्बन्ध बनता हो, तो जातक को विघ्नों एवं संघर्ष के बाद धन लाभ, भाग्योन्नति हो, जातक का मन सांसारिक विषयों की ओर अधिक आकृष्ट होता है। जातक को व्यवसाय में दौड़धूप एवं कठिनाईयों के बाद धनार्जन होता है। यदि सूर्य से राहु (कुण्डली में) १, ४, ५, ६, ७, ८ या १२वें स्थान पर हो, तो धन-हानि, स्त्री-पुत्र या अन्य आत्मीय जनों को कष्ट, नेत्र विकार, सिर पीड़ा, मन्दाग्नि, वायु प्रकोप आदि अशुभ फल होते हैं।

**सूर्य में गुरु का अन्तर**—गुरु उच्च या स्वराशि का होकर केन्द्र या त्रिकोण (१, ४, ५, ७, ९, १०) में हो, तो जातक को उच्च विद्या में सफलता, भाई-बन्धुओं का सुख एवं सहयोग प्राप्त हो, उच्च पद-प्रतिष्ठा, विवाह, संतान एवं वाहन आदि सुखों की प्राप्ति, धन सम्पदा, एवं पुत्र सुख के योग हों, स्त्री की कुण्डली में पति सुख प्राप्ति के योग। गुरु की भुक्ति में धर्म-कर्म एवं परोपकार में प्रवृत्ति तथा ज्योतिष एवं पौराणिक साहित्य में भी रुचि बढ़ती है तथा गुणों में वृद्धि, श्रेष्ठ लोगों से सम्पर्क होते हैं। सूर्य से गुरु ६, ८, १२वें भाव में हो, नीच राशिस्थ हो या पाप ग्रहों से युक्त हो तो जातक को शरीर कष्ट, मानसिक तनाव, धन हानि, राज भय, विद्या में रुकावटें, उदर विकार, धन का अपव्यय एवं बनते कामों में अड़चनें, परिवारिक कलह, स्त्री (पति) एवं सन्तान सम्बन्धी चिन्ता होती है।

**सूर्य मध्ये शनि का अन्तर**—कुण्डली में शनि उच्च या स्वराशि का होकर केन्द्र-त्रिकोण में हो, तो इस दशा अवधि में शत्रु नाश, व्यवसाय में धन लाभ विवाह एवं सन्तान सुख तथा क्रय-विक्रय में वृद्धि तथा आय के स्रोतों में गुप्त युक्तियों द्वारा बढ़ौत्तरी होती है। महादशा स्वामी सूर्य से शनि यदि ६, ८ या १२वें स्थान पर हो, नीच या पापग्रह युक्त हो, तो जातक को गुप्त शत्रु भय, संकट, बन्धु वियोग, पिता व अग्रजों पर कष्ट, धन हानि, पाप कर्मों में रुचि, बनते कामों में बाधाएं, उच्च विद्या में बाधाएं, शरीर कष्ट, कफ, वायु प्रकोप, दान्तों व कानों में पीड़ा एव मानसिक तनाव बढ़ जाते हैं।

**सूर्य मध्ये बुधान्तर**—कुण्डली में बुध उच्च राशि या स्वराशि का होकर केन्द्र-त्रिकोण में हो, तो बुध की अन्तरदशा में विद्या में सफलता एवं उन्नति, व्यवसाय में धन लाभ के अवसर प्राप्त होंगे, विवाह एवं सन्तान सुख, आय के स्रोतों में वृद्धि, ज्योतिष, गणित, कम्पयूटर्स, तंत्र आदि बौद्धिक कार्यों में रुचि बढ़े।

बुध ६, ८, १२वें भाव अस्त, वक्री आदि स्थिति में हो तो जातक को शरीर कष्ट, व्यवसाय एवं मन में अस्थिरता, सिर, पीड़ा, तनाव, वात, पित्त, कफ़ एवं चर्म रोगों का भय होता है। शेष पृष्ठ 199 पर देखें।

# योगिनी दशाओं का फल

भारतीय फलित ज्योतिष में अनेक प्रकार की दशाओं और उनके फलों का वर्णन मिलता है। विंशोत्तरी दशा पद्धति के पश्चात् उत्तर-पश्चिमी भारत में योगिनी दशा का प्रणयन अवश्य किया जाता है। पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश एवं जम्मू कश्मीर इत्यादि प्रदेशों में योगिनी दशाओं का विशेष प्रचलन है।

योगिनी दशा के सम्बन्ध में विस्तृत जानकारी हम अपने ज्योतिष तत्त्व (गणित खण्ड) में उदाहरण सहित विस्तारपूर्वक लिख चुके हैं। पाठकों की सुविधा के लिए संक्षेप में पुनः जानकारी देते हैं।

योगिनी दशा में मंगल आदि दशाओं का कुल मान 36 वर्ष का होता है। 36 वर्ष के पश्चात् उनकी पुनः आवृत्ति होती है। इन आठ दशाओं के क्रमशः ये नाम हैं—

**1. मंगला, 2. पिंगला, 3. धान्या, 4. भ्रामरी, 5. भद्रिका, 6. उल्का, 7. सिद्धा,** और **8. संकटा।** इनकी क्रम संख्या अनुसार ही इनकी वर्ष संख्या निर्धारित की गई है, जिनका कुल जोड़ 36 वर्ष आता है। 1 + 2 + 3 + 4 + 5 + 6 + 7 + 8 = कुल 36 वर्ष। मंगला, पिंगला आदि दशाएं अपना नामानुसार ही शुभाशुभ फल प्रदान करती हैं।

**योगिनी दशा जानने की विधि**—विंशोत्तरी दशा की भांति ही योगिनी दशा का आधार 27 नक्षत्र हैं। यथा-अश्विनी नक्षत्र से प्रारम्भ करके अपने जन्म नक्षत्र तक की संख्या में 3 जोड़ करके, कुल जमा को 8 द्वारा भाग देने से यदि 1 शेष बचे तो मंगला, 2 शेष बचें तो पिंगला, 3 बचें तो धान्या इत्यादि क्रमानुसार दशा जानें, यदि शेष शून्य (0) बचे तो आठवीं अर्थात् संकटा दशा जानें।

प्रत्येक दशा का स्वामी ग्रह भी अलग-अलग ग्रह होता है। किस नक्षत्र के अन्तर्गत मंगला, पिंगला, आदि कौन सी दशा आती है तथा उस दशा का स्वामी कौन सा ग्रह है। यह सब आगामी तालिका (चक्र) से जान सकते हैं—

## जन्म नक्षात्रानुसार योगिनी दशा चक्र

| दशा नाम | मंगला | पिंगला | धान्या | भ्रामरी | भद्रिका | उल्का | सिद्धा | संकटा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दशा वर्ष क्रम | 1 | 2 | 3 | 4 | 5 | 6 | 7 | 8 |
| दशा स्वामी | चंद्र | सूर्य | गुरु | मंगल | बुध | शनि | शुक्र | रा. के |
| जन्म नक्षत्र | आर्द्रा<br>चित्रा<br>श्रवण | पुर्न<br>स्वाती<br>धनिष्ठा | पुष्य<br>विशाखा<br>शतभिषा | अश्ले.<br>अनु.<br>पू. भा.<br>अश्वि. | मघा<br>ज्येष्ठा<br>उभा.<br>भरणी | पूफा.<br>मूला<br>रेवती<br>कृतिका | उफा.<br>पूषा.<br>रोहिणी | हस्त<br>उषा.<br>मृग. |

### -जन्म नक्षत्र से योगिनी दशा का भोग्य काल जानना-

विंशोत्तरी दशा पद्धति के समान ही योगिनी दशा में जन्म कालीन नक्षत्र का भयात (नक्षत्र का बीता हुआ काल) तथा भभोग (कुल मान)—दोनों को पलात्मक में बना लें। फिर पलात्मक भयात् को योगिनी की जन्म दशा वर्षों से गुणा करके, प्राप्त संख्या को पलात्मक भभोग के द्वारा भाग देने से योगिनी दशा के भुक्त वर्ष, मास आदि निकल आएँगे। इस प्राप्त वर्ष, मासादि जो जन्म दशा के कुल वर्षों में से घटा देने से हमें जन्म कालीन भोग्य दशा के वर्ष, मास आदि प्राप्त हो जाएंगे।

**उदाहरण**—मान लो, **20 अक्तूबर, सन् 2000 ई., शुक्रवार की अर्द्धरात्रि 1 बजकर 30 मिंट (ईष्ट ४७/१३) पर जन्म किसी बालक की योगिनी दशा निकालनी है। जन्म समयानुसार पुष्य नक्षत्र का भयात् ३० घड़ी १० पल तथा भभोग ६६ घड़ी ४५ पल होंगे। ऊपर लिखी तालिका अनुसार धान्या दशा प्रारंभ होगी। अब पलात्मक भयात् को दशा वर्ष 3 से गुणा करने पर 5430 पल प्राप्त हुए। इसको पुष्य नक्षत्र के भभोग 4005 से भाग देने पर हमें भुक्त दशा 1 वर्ष 4 मास, 8 दिन प्राप्त हुए।**

**इसको धान्या दशा के कुल मान 3 वर्ष में से घटा देने पर हमें भोग्य धान्या दशा के 1 वर्ष 07 मास तथा 22 दिन प्राप्त हुए। इसको जन्म तारीख, मास, वर्ष आदि में जमा करने पर धान्य दशा 12 जून, 2002 तक समाप्त होगी। इसके आगे क्रमानुसार भ्रामरी (4 वर्ष), भद्रिका (5 वर्ष) इत्यादि जमा करते जाने से आगामी वर्षों का भोग्य दशाकाल प्राप्त हो जाएगा।**

**योगिनी दशा में अन्तर्दशा निकालने की विधि**—अन्तर्दशा सम्बन्धी चक्र ज्योतिष तत्त्व गणित-खण्ड में उदाहरण सहित पढ़ सकते हैं।

**(1) मंगला दशा (1 वर्ष)**—(ज्ञानान्दकरी दशा भवति सा ज्ञेया सदा मंगला)—मंगला दशा में मंगल कार्यों का उदय होता है। विद्या में सफलता, जातक की प्रवृत्ति धार्मिक कार्यों, ब्राह्मणों एवं ईश्वर भक्ति एवं परोपकार के कार्यों में बढ़ती है। स्त्री, सन्तान एवं सवारी आदि सुखों की प्राप्ति तथा भाई-बन्धुओं का सहयोग प्राप्त होता है। गृह में किसी मंगल कार्य का उत्सव होने की भी सम्भावना होती है। जातक की प्रवृत्ति सत्कार्यों की ओर अधिक रहती है।

**(2) पिंगला दशा (2 वर्ष)**—इस दशा में शारीरिक एवं मानसिक कष्ट, घरेलू कलह-क्लेश, धन हानि, बनते कामों में विघ्न-बाधाएं, कार्यों में विफलता, नीच लोगों से कुसंगति, व्याकुलता, गुप्त चिन्ता, अस्वस्थता आदि अशुभ फल होते हैं। पिंगला दशा प्रारम्भ में कुछ सुखकारक परन्तु उत्तरार्द्ध में कष्टकारी मानी जाती है। जातक का अधिकांश समय सोच-विचार में व्यतीत होता है। मित्र भी शत्रुओं जैसा व्यवहार करते हैं। आय कम खर्च अधिक होते हैं।

**(3) धान्या दशा फल (3 वर्ष)**—इस दशा में जातक को धन-धान्य एवं सुख के साधनों में वृद्धि होती है। उच्च-प्रतिष्ठित लोगों के साथ सम्बन्ध होते हैं। स्त्री एवं सन्तान की ओर से खुशी प्राप्त होती है। विद्या लाभ, व्यवसाय में लाभ व उन्नति के मार्ग प्रशस्त होते हैं। जातक व धन तीर्थ

